है। इस पर अंकुश लगाने के लिए कुछ कड़े नियम बनाये गये थे। उनके लिए यह आवश्यक समझा गया था कि जैसे काम का आदेश दिया गया हो वैसा ही काम, उसी समय एवं स्थान पर दें जैसा कि आपस में समझौता हो चुका हो। इस नियम का उल्लंघन करने पर उनकी आधी मजदूरी काट ली जाती थी। मजदूरी का दुगना दण्ड भरना पड़ता था और हर्जाना अलग से देना पड़ता था। वह यदि अपने काम में प्रमाद करता है, आनाकानी करता है जबकि उसे मजदूरी पेशगी में मिल चुकी हो तो १२ पण तक उसे दण्ड दिया जा सकता था और तब तक काम करता था जब तक वह पूरा नहीं हो जाता था। हाँ, यदि वह वास्तव में असमर्थ होता था तो यह सब नहीं किया जाता था।

इसके साथ ही कौटल्य ने दस्तकारों के हितों की रक्षा के लिए भी कुछ नियम बनाये थे। ऐसे व्यक्तियों पर एक हजार पण तक दण्ड होता था जो दस्तकारों को अपनी न्यायोचित आय करने से वंचित करते थे, उनके अच्छे काम को घटिया बताते थे, उनके माल की बिक्री में बाधा डालते थे, और उन्हें किसी लाभदायक माल के खरीदने में बाधक बनते थे। यदि मालिक काम पर आये दस्तकार से काम नहीं लेता था तो १२ पण दण्ड भरता था और यदि वह उससे काम लेने से इंकार करता था तो काम पूरा हुआ मान लिया जाता था और उसे मजदूरी मिल जाती थी। कौटल्य ने ऐसे दस्तकारों को एक विशेष अधिकार भी दिया है जो संघ में संगठित होते थे। उन्हें अपने ठेके के काम की पूर्ति में सात दिन का फालतू समय मिल सकता था।

इनके वेतनों के सम्बन्ध में अनिश्चित नियम नहीं थे। काम के गुण के अनुसार वेतन निश्चित करने का सिद्धान्त प्रचलित था। दस्तकार, संगीतकार, चिकित्सक, वाचक और दूसरे कर्मकरों को उतना ही वेतन मिलता था जितना योग्य व्यक्ति तय कर दें। नौकरों को वही वेतन देना पड़ता था जो पहले आपस में तय हो जाता था। परन्तु यदि तय किये बिना कोई मालिक के यहाँ कार्य प्रारम्भ कर देता था तो खेत-मजदूर (कर्मकर) को खेती की पैदावार का दसवाँ, चरवाहे को उसके द्वारा पाले गये पशुओं से उत्पन्न घी का दसवाँ और व्यापारी को कुल माल की बिक्री पर आय का दसवाँ भाग वेतन में देना पड़ता था। यहाँ मुख्य अन्तर जो देखने योग्य है, यही है कि राजकीय खेतों में काम करने वाले कर्मकर को पैदावार का चौथा या पाँचवाँ भाग मिलता था जबकि कृषक के खेत मजदूर को केवल दसवाँ भाग मिलता था।

कर्मकर और मालिक के बीच का विवाद साक्षियों के वक्तव्य के आधार पर तय किया जाता था और यदि साक्षी सुलभ नहीं होते थे तो मालिक पर अपना मत सिद्ध करने का भार डाला जाता था। मालिक का अपराध सिद्ध होने पर मजदूरी का दस गुना दण्ड दिया जाता था और या ६ पण दण्ड मिलता था। कर्मकरों का मासिक वेतन ३/४ से ३/५ पण तक था। खेत-मजदूर का वेतन इसकी तुलना में बहुत कम था, सवा पण मासिक।

अर्थशास्त्र में प्रशासन में कार्य करने वाले अधिकारियों तथा कर्मचारियों के वेतनों में असाधारण अन्तर था जो कि मूल पुस्तक में विस्तार के साथ दिया गया है। राजतंत्र का

ऊपरी भाग आर्थिक दृष्टि से बहुत महँगा और भारी था एवं निचले स्तरों पर कर्मचारियों का वेतन विडम्बना मात्र था।

वेतन के साथ भत्ता देने की परिपाटी भी अर्थशास्त्र काल में प्रचलित थी, और इसके लिए निश्चित नियम प्रचलित थे जैसा कि पाठक अगली पंक्तियों में मूल पुस्तक पढ़ते समय जान सकेंगे। इसके अलावा, आर्यों (मुक्तजनों) के अधिकारियों तथा कर्मचारियों को जितना राशन दिया जाता था उसका कम भाग (चावल आदि को छोड़कर) निम्न जातीय कर्मकरों को वेतन के रूप में मदिरा देने की परिपाटी भी थी जिसका बुरा प्रभाव उनके आर्थिक जीवन पर पड़ता था। शूद्रों और निम्न जातीय कर्मकरों को घटिया खाद्य पदार्थ दिये जाते थे। उत्तर भारत में आज भी यह परिपाटी प्रचलित है कि शूद्र जातियों को खेतों में काम करने का वेतन अनाज या राशन के रूप में दिया जाता है और इसका सूत्रपात निश्चयपूर्वक मौर्य काल में हुआ होगा।

सामन्ती भूमि व्यवस्था के उदय काल में शूद्रों, कर्मकरों के आर्थिक जीवन में कुछ परिवर्तन आया। उन्हें नवीन उपनिवेशों में खेती के लिए भूमि मिली और उन्होंने खेत-मजदूर के रूप में जीविका साधन पाये। वे राजकीय कृषि फार्मों में बटाईदार के रूप में कार्य करते थे। परन्तु यह परिवर्तन उनके मूल सामाजिक रूप में विशेष अन्तर नहीं ला सका। फिर भी वे शूद्र बने रहे और उनकी दासता का रूप बना रहा। अपना आर्थिक आधार दृढ़ करने के लिए राजतंत्र को उनके उस सामाजिक रूप में अन्तर लाना अभिप्रेत नहीं था। उनका ऊपरी रूप अब भी वही था जो कौटल्य से पहले धर्मसूत्रों के काल में था।

यद्यपि कौटल्य ने धर्मसूत्रकारों की भाँति शूद्रों और निम्न जातीय व्यक्तियों को उच्च राजसेवा के पदों से बहिष्कृत नहीं किया है, फिर भी द्विज जातीय व्यक्तियों का राजपद एवं राजतंत्र के उच्च पदों पर आसीन करने का सुझाव कौटल्य ने भी दिया है। कौटल्य ने अपना अभिमत प्रकट करते हुए कहा कि अभिजात वर्ग के निर्बल राजा को भी प्रजा एवं प्रकृतिजन आदर की दृष्टि से देखते हैं तथा उसके आदेशों को शिरोधार्य करते हैं।

हाँ, कौटल्य ने शूद्र जातियों के व्यक्तियों को जालसाजी, गुप्तचर, विभाग आदि में प्रमुख स्थान देने की मान्यता प्रदान की है जो कि मौर्य कालीन भारत में राजनीति का महत्त्वपूर्ण एवं सर्वोपरि विभाग समझा जाता था। जालसाजी तथा गुप्तचर कार्यों में सुन्दर शूद्र स्त्रियाँ भी नियुक्त की जाती थीं और शूद्रों को राजा का संदेशवाहक दूत बनाकर भी भेजा जाता था। वे चाहे अछूत ही क्यों न हों, परन्तु संदेशवाहक दूतों को अवध्य माना जाता था।

एक विशेष अन्तर और अधिकार कौटल्य ने शूद्रों को यह दिया था कि वे सेना में भर्ती हो सकते थे जबकि धर्मसूत्र काल में केवल क्षत्रिय सेना में भर्ती हो सकते थे और संकटकाल में ब्राह्मण तथा वैश्य शस्त्र उठा सकते थे। विपरीत इसके, कौटल्य ने ब्राह्मणों की सेना को श्रेष्ठ नहीं माना है जिन्हें केवल प्रणाम मात्र से शत्रु परास्त कर सकता है।

बागुरिकों (दण्डधरों) पुलिन्दों और चाण्डालों की, जो कि पूर्णतया अछूत जातियाँ थीं, एक विशेष सेना संगठित करने का आदेश कौटल्य ने दिया था, जो आक्रमण के समय शत्रु

सेना को परेशान करते थे और विशेष रूप से सुरक्षात्मक संघर्षों में निर्णायक युद्ध करते थे।

कानून और सामान्य प्रशासन में पतितों, अन्त्यजों और चाण्डालों को किसी का साक्षी बनने का अधिकार नहीं था, परन्तु वे अपनी जाति के लोगों के विवादों में साक्षी बन सकते थे। नौकर अपने स्वामी के खिलाफ, बँधुवा मजदूर और दास अपने साथियों के साथ समझौता नहीं कर सकते थे। साक्ष्य देने से पहले जो शपथ ली जाती थी उससे सबसे कठोर चेतावनी शूद्रों को दी जाती थी कि झूठ बोलने पर उन्हें क्या-क्या दण्ड दिये जा सकते हैं, आदि। भिन्न वर्ण की स्त्रियों के साथ सम्पर्क स्थापित करने या मारपीट, हिंसा और तिरस्कार करने में ऊँचे वर्णों के लिए जो दण्ड विहित था, वही शूद्रों तथा और जातियों के लिए नहीं था। उन्हें मौत की सजा दी जा सकती थी एवं उनके वे अंग काटे जा सकते थे जिससे वे ब्राह्मणों आदि के प्रति अपराध करते थे।

कौटल्य आर्यों को दास बनाने का विरोध करते हैं। आर्यों को दास बनाकर बेचने वाले को तथा उसकी गवाही देने वाले को आर्थिक दण्ड दिया जाता था। परन्तु आर्यों को कानूनी दण्ड के रूप में, युद्ध में पकड़े जाने पर, अथवा स्वेच्छापूर्वक दास बनाया जा सकता था। इस प्रकार आर्यों (स्वतंत्रों) को भी दासता में बदला जा सकता था।

घरेलू स्थिति के बिगड़ जाने, आर्थिक ढाँचा टूट जाने और ऋण आदि उतारने के लिए स्वेच्छापूर्वक स्वाधीन लोग दासता ग्रहण कर लेते थे। वे अपने आपको धरोहर भी रख देते थे। धरोहर के रूप में रखे लोगों के प्रति कौटल्य ने बहुत उदार सामाजिक नियम बनाये थे उनका विस्तारपूर्वक उल्लेख मूल पुस्तक में किया गया है।

कौटल्य ने एक बार किन्हीं परिस्थितियों के वशीभूत होकर दास हुए आर्य लोगों की स्वतंत्रता की प्राप्ति के लिए बहुत उदार नियमों का उल्लेख किया है। कौटल्य इस परिपाटी का उल्लेख केवल म्लेच्छ जातियों के लिए करते हैं कि यवनों में आर्य का दास हो जाना एवं दास का आर्य हो जाना सामाजिक परिपाटी है।

यह कहना सही नहीं है कि मौर्य काल में शूद्रों तथा पिछड़ी जातियों के सामाजिक व आर्थिक जीवन में कोई अन्तर एवं सुधार नहीं आया था।

अर्थशास्त्र में सम्पत्ति विभाजन के अध्याय से प्रकट है कि विजातीय विवाहों की प्रथा प्रचलित थी और समाज उन्हें मान्यता देता था।

पाणिनि चाण्डालों की गिनती शूद्रों में करते हैं, परन्तु कौटल्य चाण्डालों को चारों वर्णों से बाहर मानते हैं।

यद्यपि शूद्र जातियों को बहुत-सी सुविधाएँ दी गयी थीं, परन्तु फिर भी परम्परा के रूप में द्विज जातियों से वे पीछे थीं।

यद्यपि यह दावा करना उचित न होगा कि भारतीय सामन्तवाद के आदि सिद्धान्तकार महामात्य कौटल्य ही थे, इसलिए कि यह स्थान केवल मनु को ही प्राप्त हो सकता है। परन्तु

इसमें संदेह नहीं है कि मनु-कालीन सामन्तवाद बहुत प्रारम्भिक अवस्था में था और उसे समाज द्वारा मान्यता प्राप्त नहीं हुई थी। विपरीत इसके, महामात्य कौटल्य न केवल महान सिद्धान्त शास्त्री थे, प्रत्युत सामन्ती व्यवस्था और साम्राज्य के संस्थापक एवं नेता थे। अर्थशास्त्र में राजा का जो अनुशासित आचरण आदर्श रूप में प्रस्तुत किया गया है। वह केवल काल्पनिक नहीं था। कौटल्य कालीन भारत में राजाओं को दीक्षित एवं प्रशिक्षित किया जाता था, उनमें निरंकुशता के बीज मिटा दिये जाते थे तथा राज्य का असली स्वामी प्रजाजन सदा उसकी दृष्टि के सामने रखे जाते थे।

विष्णुगुप्त कौटल्य ने राजा और प्रजाजनों के बीच पुरोहित के नये पद की सृष्टि नहीं की थी। कौटल्य तो राजा के तुरन्त उपरान्त मन्त्री परिषद् को जो राजनीतिक दायित्व सौंपते हैं, वह भारतीय राजनीति की मुख्य आधारशिला रही है। परन्तु पूर्वोत्तर वैदिक काल में जब यज्ञानुष्ठानों ने सामाजिक रीति-नीति और धर्मानुष्ठानों का निर्णायक आकार ग्रहण कर लिया था उसमें पुरोहित वर्ग की सर्वोपरि भूमिका रहती थी। जैसा कि मूल पुस्तक में कहा गया है कि धार्मिक यज्ञानुष्ठानों का लम्बा युग भारतीय इतिहास में अन्धकार युग कहा जाना चाहिए। इस युग में पुरोहित वर्ग को जो महत्त्व प्राप्त था, उसे कौटल्य ने ज्यों-का-त्यों कायम नहीं रखा प्रत्युत राजा और मन्त्री परिषद् के बीच में प्रजाजनों के सम्पर्क का पुरोहित को नया माध्यम बनाकर पुराने पद की गरिमा को पुराने रूप से हटाकर परन्तु-उसकी प्रतिष्ठा को नये रूप में प्रयोग करके मन्त्री परिषद् की भाँति ही पुरोहित को भी राजतन्त्र पर अंकुश लगाने का साधन बनाने का प्रयास किया था। यह प्रयास आंशिक रूप में सफल भी रहा। इस प्रकार पुरोहित का उच्च पद राजतंत्र को निरंकुशता बढ़ाने से रोकता था।

राजतंत्र विकसित होकर सामन्ती अर्थव्यवस्था के रूप में निखर चुका था और पूरे समाज ने यह स्वीकार कर लिया था कि राजतंत्र एक उन्नत राज्य व्यवस्था है तथा सामन्तवाद एक प्रगतिशील अर्थव्यवस्था है।

यद्यपि यह सही है कि कौटल्य कालीन भारत में राजा का निर्वाचन नहीं होता था, राजसिंहासन विरासत में प्राप्त होता था; परन्तु राजतंत्र के जन्म से पहले राजा का निर्वाचन होता था, यह बात किसी से छिपी नहीं है। अपने निर्वाचन के उपरान्त वह जो शपथ ग्रहण करता था वह बहुत भयानक होती थी। ऐतरेय ब्राह्मण में लिखा है –

'यदि मैं प्रजाजनों से विश्वासघात करूँ तो मैं जिस रात्रि में पैदा हुआ तथा जिस रात्रि में मेरी मृत्यु होगी इन दोनों के बीच में मेरे द्वारा किये गये सभी पुण्य कर्म नष्ट हो जायें तथा मुझे स्वर्ग तथा मोक्ष प्राप्त न हो एवं मैं अपने जीवन और संतान सभी से वंचित कर दिया जाऊँ।'

यां च रात्रिमजायेहं यांच प्रेतास्मि तदुभयमन्तरेण।
इष्टापूर्ते में लोक सकृतमायुः प्रज्ञां बृज्जीथा यदि से द्रुह् ये यंमिति।।

इसके अलावा पुरोहित का राजतंत्र में सबसे ऊँचा स्थान धार्मिक कृत्यों के कारण ही नहीं माना जाता था। राजपुरोहित जो कि प्रायः कौटल्य कालीन भारत में महामात्य एवं राजा

के बीच का सम्मानित पद समझा जाता था, केवल धार्मिक कृत्यों में ही राजा का अनुशासक नहीं था। यह समझा जाता था कि पुरोहित का प्रजाजनों के साथ प्रत्यक्ष सम्पर्क है एवं प्रजाजन पुरोहित के द्वारा अपनी सामूहिक एवं व्यक्तिगत आकांक्षाओं को राजतंत्र तक पहुँचाते थे। पुरोहित को दिया गया उच्चकोटि का सम्मान प्रजाजनों को दिया गया आदर समझा जाता था और पुरोहित का रोष प्रजाजनों का राजतंत्र के प्रति विद्रोह माना जाता था।

इस विशाल राजतन्त्र का, जिसकी सैकड़ों प्रशासकीय इकाइयाँ थीं और हजारों आर्थिक शाखाएँ तथा उपशाखाएँ थीं, किसी एक व्यक्ति के हाथों में सीमित एवं नियंत्रित रह सकना संभव नहीं था। फिर भले ही वह राजा ही क्यों न हो? इसीलिए विभागों का संगठन किया गया था और प्रत्येक विभाग का एक अध्यक्ष होता था एवं अमात्य परिषद् में ऐसे अनेक अमात्य रहते थे जो इन प्रशासनिक इकाइयों की देखभाल करते थे, उनसे काम लेते थे और विशेष परिस्थितियों में ही इन विभागों की समस्याएँ सीधे राजा तक पहुँचती थीं। कौटल्य द्वारा स्थापित विभागीय प्रशासन व्यवस्था हजारों वर्षों तक चलती रही जिसमें अमात्य परिषद् राजतंत्र का नियमन करती थी, उसे सुचारू ढंग से चलाती थी और राजा भी जिमसें केवल सम्मति मात्र देने वाला था वह राजतंत्र का सर्वेसर्वा नहीं माना जाता था। परन्तु आगे चलकर अमात्य परिषद् प्रभावहीन हो गयी तथा राजा का प्रभाव अनियंत्रित होता गया। अमात्य परिषद् ने दरबार का रूप धारण कर लिया एवं दरबारी लोगों की कुशलता इसी में समझी जाती थी कि वे राजा की कितनी खुशामद कर सकते हैं और उसे कितना प्रसन्न रख सकते हैं। अमात्य परिषद् के दरबार के रूप में बदल जाने से राजतंत्र की प्रतिष्ठा गिरने लगी। उसकी निरंकुशता निरन्तर बढ़ती गयी। उसके प्रशासन के प्रति जनता में उत्तरदायित्वपूर्ण दृष्टिकोण समाप्त हो गया और जनता एवं राजतंत्र को जोड़ने वाला हजारों वर्ष पुराना धागा टूट गया। इस प्रकार कौटल्य कालीन भारत में सर्व-विजयी, सर्वमान्य एवं प्रगतिशीलता का अग्रदूत बनकर आने वाला सामन्तवाद प्रतिक्रियावाद का अग्रदूत बन गया और जनता से उसका पूर्णतया सम्बन्ध विच्छेद होने लगा।

यह बड़े आश्चर्य की बात है कि आज से ढाई हजार वर्ष पहले एक सिद्धान्तकार इतना प्रतिभाशाली था कि समाज की प्रगति के लिए प्राचीन एवं रूढ़िवादी परम्पराओं के विरुद्ध संघर्ष करना अनिवार्य समझता था और साथ ही समाज के सर्वांगीण विकास के लिए एवं सामन्तवाद के अभ्युत्थान के लिए आर्थिक योजनाओं को कार्यान्वित करना सर्वोपरि मानता था। कौटल्य का राजतंत्र एक सामाजिक संस्थान प्रतीत होता है न कि किसी राजा विशेष का वैभव स्थापित करना। कौटल्य के सामन्तवाद में शेष अन्य छः प्रकृतियों की भाँति राजा भी सातवीं प्रकृति मात्र है और यह घोषणा करने में कौटल्य ने कोई संकोच नहीं किया कि दूषित मनोवृत्ति का राजा राजतंत्र का उच्छेदक बन जाता है और उसकी निरंकुशता की प्रति क्षण निगरानी रखना अनिवार्य है।

कुछ शंकाशील लोग यह दावा कर सकते हैं कि कौटल्य के अर्थशास्त्र में प्रतिपादित राजतंत्र का सांगोपांग रूप केवल आदर्शवादी एवं काल्पनिक है। उनके विचारों के अनुसार

ऐसा राजतंत्र भारत में कभी नहीं हुआ। परन्तु यह धारणा सत्य नहीं है। इसके निराकरण के लिए नीचे की पंक्तियों में उन ठोस रचनात्मक कार्यक्रमों का निरूपण किया जा रहा है जिनकी सफलता ने सामन्तवाद को महान सामाजिक व्यवस्था के रूप में परिवर्तित कर दिया।

यह बता देना भी अप्रासंगिक न होगा कि कौटल्य ने जिस राजतंत्र के लिए अपने महान सिद्धान्त शास्त्र की रचना की है उसमें जनता के साम्पात्तिक एवं दाण्डिक विवादों का निपटारा करने के लिए जिन न्यायाधिकरणों की स्थापना का प्रावधान किया था वे राजा की इच्छाओं से निरपेक्ष होकर और आत्मविवेक से विवादों का निपटारा करते थे। इन विवादों में साक्षियों से एवं साक्षियों के वक्तव्यों तथा उनसे की गयी जिरह से सत्य का पता लगाया जाता था। न्यायाधिकरणों को यह अधिकार था कि वे किसी भी बड़े अधिकारी को एवं महामात्य तक को विवादों में सत्य का निर्णय करने के लिये 'समन' (आहूत) कर सकते थे और वह अधिकारी अपनी उपस्थिति से इंकार नहीं कर सकता था। सत्य का पता लगाने के लिए गुप्तचर विभाग द्वारा जाँच कराने की परिपाटी चालू हो चुकी थी। किन्हीं विशेष परिस्थितियों में राजा तक को ये न्यायाधिकरण साक्षी के रूप में बुला सकते थे और उनके निर्णय शास्त्र के अनुरूप एवं आत्मविवेक से होते थे न कि राजा के संकेत पर। असत्य शपथ (कसम) खाने वाले साक्षी को कड़े से कड़ा (पूर्व साहस) दंड दिया जाता था।

ऐसा प्रतीत होता है कि भारतीय सामन्तवाद अपने अभ्युत्थान काल में महान क्रान्तिकारी था और भारत के नवीम आर्थिक पुनर्निर्माण एवं पुनर्गठन के लिए उसने महान अभियान चलाये थे। जनसंख्या कम थी। विशाल जंगलों, नदी-नालों, पर्वतों एवं समुद्र मार्गों पर मानव का अधिकार नहीं हुआ था और उन पर नियंत्रण प्राप्त करने के लिए वह दारुण संघर्ष कर रहा था।

हम देखते हैं कि कौटल्य सबसे पहले नयी भूमि के तोड़ने, नये उपनिवेश बसाने और कृषि-अर्थतंत्र के विकास के लिए एक रोमांचकारी एवं महत्त्वाकांक्षापूर्ण कार्यक्रम लेकर समाज के सामने उपस्थित होते हैं। राज्य की देखभाल और संरक्षण में विशाल कृषि फार्म संगठित किये जाते थे। जंगल तोड़े जाते थे, नयी भूमि स्वयं तोड़कर राज्य दूसरों को पट्टे पर देता था। विशाल राजकीय फार्मों में दासों, बन्दियों, कर्मकरों दस्तकारों तथा दैनिक वेतन पर कार्य करने वाले व्यक्तियों की अपार वाहिनी काम करती थी और इस प्रकार सामन्तवाद ने मानव जीवन के नवीन एवं विश्वसनीय साधन, खेती के विकास के लिए असाधारण अभियान चलाया था। वास्तव में यदि ऐसा न होता तो विश्व में सबसे पहले भारत में ही खेती का इतना उन्नत विकास कैसे होता? राजकीय प्रयासों ने ही विशाल जंगलों को राजकीय एवं व्यक्तिगत खेती के अन्तर्गत लाने में ऐतिहासिक भूमिका अदा की है।

यह सर्वविदित है कि किसी मूल उद्योग के विकास के साथ उसकी सैकड़ों हजारों उपशाखाएँ तथा गौड़ आर्थिक शाखाएँ जन्म लेती तथा विकसित होती हैं। अर्थशास्त्र में विस्तार के साथ इन आर्थिक शाखाओं तथा उपशाखाओं का न केवल उल्लेख किया गया है प्रत्युत राजतंत्र के लिए यह आवश्यक बताया गया है कि इनके विकास तथा निर्देश के

लिए स्थापित विभागों का कार्य-कलाप क्या होना चाहिए। इस आर्थिक विवेचना में दो बातें उभरकर सामने आती हैं। कृषि अर्थतन्त्र के विकास की धुरी पर शिल्प उद्योग विकसित हुआ और सैकड़ों प्रकार की शिल्पी जातियों ने भारत के सामन्ती समाज को विकास की नयी दिशा प्रदान की, इन शिल्पी जातियों, जो आमतौर से शूद्र जातियों से सम्बन्धित थीं, चमत्कारपूर्ण शिल्प ने न केवल समाज को समृद्ध बनाया प्रत्युत उनकी सामाजिक स्थिति को भी उभार दिया। कौटल्य ने शिल्पियों को बहुत उच्च स्थान दिया है। इस सम्बन्ध में दूसरी महत्त्वपूर्ण घटना वाणिज्य की थी। यदि कृषि का विकास न हुआ होता तो कौटल्य कालीन भारत का वैभवपूर्ण वाणिज्य और देशदेशान्तरों के शिल्पियों तथा उनके पण्यों (विक्री का माल) से उसका कभी सम्बन्ध न हुआ होता। यह आश्चर्य की बात है कि महामात्य कौटल्य शिल्प उद्योग एवं वाणिज्य उद्योग को कृषि के समान ही राजतंत्र के वैभव के लिए महत्त्वपूर्ण बताते हैं। परन्तु कौटल्य कदाचित् यह नहीं जानते थे और जान सकते भी नहीं थे कि ये दबे-दबे से रहने वाले शिल्पकार और राजतंत्र को सलाम ठोकने वाले बनिये भविष्य में राजतंत्र को चुनौती देंगे और इन दोनों का आपसी गठबन्धन ऐसे वैभव को जन्म देगा जिसकी चकाचौंध में राजतंत्र फीके पड़ जायेंगे।

'आवश्यकता आविष्कार की जननी होती है', मुहावरा यद्यपि नया है परन्तु इसका प्रयोग मानव इतिहास के साथ जुड़ा हुआ है। ज्यों-ज्यों राजतंत्रों को अपनी दुर्दमनीयता की स्थापना करने के लिए और नित नये राज्यों को आत्मसात करने के लिए विशाल सेनाओं की आवश्यकता अनुभव होने लगी त्यों-त्यों सेनाओं के सम्बन्ध में मनुकालीन दृष्टिकोण रद्दी की टोकरी में फेंका जाने लगा। कौटल्य द्वारा शूद्रों को सेना में भर्ती करने का तथा अपवाद के अवसरों पर उन्हें उच्चकोटि की सेना सिद्ध करना तथा अनेकानेक कूटनीतिक विभागों में प्रवेश के लिए शूद्र पुरुषों तथा महिलाओं को प्राथमिकता देना इस बात का प्रमाण है कि क्रूर सामाजिक बन्धन अधिक दिनों तक कुशल शूद्र जातियों को अपनी ऐतिहासिक भूमिका को निभाने से रोक नहीं सकते थे।

जैसे-जैसे कौटल्य का सामन्तवाद सामान्य समाज पर हावी होता चला गया वैसे-वैसे उसके शिकंजों से बच निकलने के लिए अराजक प्रवृत्तियों ने मार्ग ढूंढ़ निकाले थे। कौटल्य ने इन प्रवृत्तियों को भ्रष्टाचार की संज्ञा दी थी। परन्तु वे स्वयं भूल गये कि राजतंत्र स्वयं प्रलोभन देकर लोगों को अपनी सत्ता के पक्ष में करता है।

सामान्य प्रशासन के रूप में जो शासनतंत्र खड़ा किया गया था, उसका रूप बहुत अद्भुत था। राज-पुरोहित, युवराज, महामात्य, सेनाध्यक्ष आदि को यदि (अड़तालीस हजार) पण वार्षिक वेतन प्राप्त होता था तो निम्न कर्मचारियों की कम होते-होते वेतन की मात्रा बीस पण वार्षिक थी। यह शिखर गुरु (टॉप हेवी) सामान्य प्रशासन निश्चय ही सामान्य जनों के लिए बहुत उद्वेगनीय रहा होगा।

कौटल्य के अर्थशास्त्र से मेरा सम्बन्ध जुलाई, १९४३ में डेरा गाजी खाँ जेल में आकस्मिक रूप में हुआ। इससे पहले मैं सैकड़ों संस्कृत पुस्तकों में इसके उद्धरण और

उल्लेख पढ़ चुका था। परन्तु मूल पुस्तक पढ़ने का सौभाग्य कभी प्राप्त नहीं हुआ था। सितम्बर १९४४ में गवर्नर पंजाब के आदेश से मुझे तन्हाई में डाल दिया गया और मेरी पुस्तकें भी छीन ली गयीं। मेरे बार-बार अनुरोध करने पर जेल सुपरिटेन्डेन्ट ने कृपा करके मुझे जेल के पुस्तकालय से पढ़ने के लिए पुस्तक देना स्वीकार कर लिया। एक बल्लोच मसक्कती (कैदी) मोटी-मोटी पुस्तकों की गठरी के साथ जब मेरे पास आया तो गठरी खोलने पर मुझे कौटल्य का अर्थशास्त्र देखने को मिला और मैं आनन्दातिरेक में नाच उठा। जेल सुपरिटेंडेंट की कृपा से वह पुस्तक आज भी मेरे पास है।

उस पुस्तक का मैंने यह अध्ययन सामाजिक विकास की एक मंजिल के रूप में किया है। एक भारतीय और स्वतंत्रता सेनानी होने के नाते मैं विष्णुगुप्त कौटल्य की उन उपलब्धियों के सम्मुख नतमस्तक हूँ जिनमें उन्होंने हजारों छोटे-छोटे टुकड़ों में बिखरे हुए इस देश का एकीकरण किया था। इस दृष्टि से विचार करने पर वह हमारे देश के प्रथम राष्ट्रपिता हैं।

इस पुस्तक में मैंने यह दिखाने का प्रयास किया है कि भारतीय राजतन्त्र कितना अनुशासित और नियन्त्रित था। निरंकुश राजतन्त्रों के मुकुट किस प्रकार धूल में मिला दिये जाते थे और सुनियोजित आर्थिक विकास के लिए विष्णुगुप्त कौटल्य ने पशुपालन, प्रारम्भिक औद्योगिक विकास, खेती, यातायात मार्गों, उत्तरापथ और दक्षिणापथ के व्यापारिक प्रतिष्ठानों तथा सामुद्रिक व्यापार तक की जो व्यवस्था एवं सुरक्षा प्रदान की थी वह भारतीय इतिहास में अभूतपूर्व है।

भारत देश के इस महान गौरवदाता को कभी कुटिल कहकर और कभी कातिल एवं षड्यन्त्रकारी क़हकर विश्व की राजनीति में लांछित एवं कलंकित किया गया है। प्रस्तुत पुस्तक में ऐतिहासिक विवेचना करते हुए वस्तुगत रूप में कौटल्य का राजनीतिक महत्त्व दर्शाया गया है।

प्राचीन दास प्रथा और कौटुम्बिक समाज व्यवस्था के खंडहर पर कौटल्य ने जिस आर्थिक एवं सामाजिक व्यवस्था का विजय अभियान चलाया था, ऐतिहासिक दृष्टि से वह एक प्रगतिशील कार्य था। इस प्रगतिशीलता की सामाजिक मान्यता युगों-युगों तक भारत में प्रचलित रही है। फिर प्रगतिशील आन्दोलनों में दत्तचित रहने वाले हमारे जैसे लोग उन भूतकालीन मान्यताओं को उपेक्षा की दृष्टि से कैसे देख सकते हैं जिन्होंने विभिन्न पड़ाओं पर अपने कार्यकलापों द्वारा समाज को वांछनीय मोड़ एवं गति प्रदान की हैं।

कौटल्य के नेतृत्व में एक ओर तो भारत में महान आर्थिक एवं सामाजिक पुनर्गठन का अभियान चल रहा था और दूसरी ओर शूद्र जातियों, महिलाओं और दासों के करुणक्रन्दन तथा कौटुम्बिक अर्थव्यवस्था के अवशेष सामाजिक प्रगति में गतिरोध पैदा कर रहे थे। ये दोनों धाराएँ साथ-साथ नहीं चल सकती थीं। इन दोनों प्रवृत्तियों का टकराव अनिवार्य था। हम देखते हैं कि महामात्य कौटल्य ने जर्जर सामाजिक रूढ़ियों के विरोध में प्रगतिशील शक्तियों का साथ देकर पुरानी रीति-नीति एवं मान्यताओं पर प्रबल प्रहार किया

है और सामाजिक विकास की धारा को गतिशील करके भारत में शक्तिशाली राष्ट्रीय एकता की सरकार का कार्यक्रम पूरा किया।

भारत में सामन्तवाद की विजय आंशिक रूप में होती रही है। देश का एक भाग सामन्तवाद के अधीन हो जाता था और दूसरे भागों में कौटुम्बिक समाज के राजनीतिक अवशेष प्रभावशाली बने रहते थे। कुछ भागों में दास स्वामियों के राज्य कायम थे और कुछ में पुराने गणराज्यों (रिपब्लिक्स) का बोलबाला था। सामन्ती राज भी एक दूसरे की प्रतिस्पर्धा में फँसे हुए परस्पर युद्धों में रत थे। नाम भारतवर्ष अवश्य था परन्तु इस देश की कोई एक सर्वमान्य राजनीतिक इकाई नहीं थी। जिस समय अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) महान ने भारत देश पर आक्रमण किया था उस समय न तो इस देश के सभी भूभागों पर किसी एक आर्थिक प्रणाली का प्रचलन था और न कोई केन्द्रीय राजसत्ता थी। महामात्य कौटल्य ने तक्षशिला विश्वविद्यालय में अपने शिष्यों को विद्यादान करते हुए भारतीय वैभव का सिकन्दर द्वारा वह अपमानपूर्ण पराभव देखा था। कदाचित् उसी एक घटना ने उनकी तेजस्वी अन्तरात्मा को उद्वेलित कर दिया होगा। उन्हें अपनी इच्छाओं के अनुरूप ही एक शिष्य एवं अनुयायी भी प्राप्त हो गया था। वह चन्द्रगुप्त मौर्य था। भारतीय सामन्तवाद में जब भी कभी ब्रह्मज्ञान और छात्र दंड का समुचित समन्वय हो पाया है तब अनिवार्य रूप से सदा ही प्रशंसनीय परिणाम सामने आये हैं। इतिहास इसका साक्षी है। कि इन गुरु-शिष्यों के सम्मिलित प्रयत्नों ने सामन्तवाद के संकुचित दायरे को तोड़ा, कुटुम्ब प्रणालियों तथा दास स्वामियों के दुर्गों पर विजय प्राप्त की तथा संघ राज्यों का उच्छेद करके इतिहास में प्रथम बार एक विशाल राजनीतिक सत्ता को जन्म दिया। महान अर्थशास्त्र इस नये राज्य का सिद्धान्तशास्त्र एवं संविधान था। सिकन्दर से दबे-कुचले विशाल भारत को अपने साम्राज्य का अंग बनाने के लिए जब सिकन्दर के सेनापति सेल्युकस ने दुबारा हम पर आक्रमण किया था तब महान मौर्य और महान कौटल्य की अजेय वाहिनी ने सिन्धु नदी के तट पर सेल्युकस को मुँहतोड़ जवाब दिया था। अपनी कन्या और राजदूत को सौंपकर अखंड भारत से सेल्युकस ने समझौता किया था। भारत के सम्पूर्ण इतिहास में यह पहली राष्ट्रीय एकता की सरकार थी जिसके सिद्धान्तकार महामात्य कौटल्य थे और राजनेता चन्द्रगुप्त मौर्य थे।

यह राष्ट्रीय एकता कितनी प्रभावशाली थी और उसके परिणाम कितने दूरगामी थे, यह इसी से समझा जा सकता है कि करीब एक हजार वर्ष तक विदेशियों को भारत देश पर आक्रमण करने का साहस नहीं हो सका। यह वही स्पृहणीय काल था जिसमें महान भारतीय संस्कृति, दर्शनशास्त्र, कला, विज्ञान आदि का विकास हुआ।

आज जब भारत अपनी संस्कृति के विकास के अन्तिम पड़ाव की ओर डग भरना चाहता है और भारतीय संविधान की घोषणा के अनुसार विश्व के विशाल समाजवादी परिवार का अंग बनना चाहता है तब अपने अतीत के पवित्र संघर्षों की ओर देखने से उसे

प्रेरणा ही प्राप्त होगी। यही सोचकर अपने भूतकालीन इतिहास के ढाई हजार वर्ष पुराने ये पन्ने नयी पीढ़ियों के सामने खोलकर रखे जा रहे हैं ताकि ये नयी पीढ़ियाँ सोच सकें कि पूँजीवाद के दुर्ग पर हमला करके और नयी प्रगतिशील समाजवादी अर्थव्यवस्था की अन्तिम विजय का अभियान चलाकर सुसंगत रूप में वे वही कार्य कर रहे हैं जिन्हें हमारे पूर्वजों ने किया था। नयी पीढ़ी को वे आशीर्वाद देते हैं कि :-

'जो हमारे अच्छे आचरण एवं व्यवहार हैं उनकी नकल करो, हमारी बुराइयों का अनुकरण मत करो।'

यान्यस्माकं सुचरितानि तानि सेवयानिनेतराणि।

अगस्त, १६८७ — आचार्य दीपंकर
शिवाजी मार्ग, मेरठ

## अध्याय-एक

# देवासुर सभ्यताओं का संघर्ष और समन्वय !

आचार्य श्री विष्णुगुप्त कौटल्य की राजनीतिक उपलब्धियों का और भारत को एक संयुक्त राष्ट्र के रूप में पुनर्गठित करने के महान कार्यों का सही-सही मूल्याँकन करने में भारतीयों को कितना समय और लगेगा, इस सम्बन्ध में कोई सुनिश्चित भविष्यवाणी करना तो अति कठिन है। परन्तु ऐसा करते समय यह जान लेना परम अनिवार्य होगा कि उनके उदय से पहले भारत का राजनीतिक मानचित्र क्या था, भारत को किन-किन सभ्यताओं और व्यवस्थाओं के मध्य से गुजरना पड़ा तथा व्यतीत हो जाने वाली सभ्यता और व्यवस्था ने आने वाली व्यवस्था पर अपनी कितनी गहरी छाप छोड़ी और उसके कितने अवशेष आने वाली व्यवस्था को कितनी मात्रा में प्रभावित करते रहे। ऐसा करके ही हम भारतीय इतिहास के इस सर्वाधिक विवादास्पद परन्तु साथ ही सर्वमान्य राजनेता की विविधतापूर्ण प्रतिभा एवं उसके उद्देश्यपरक राजनीतिक कौशल का महत्त्व समझ सकते हैं।

विष्णुगुप्त कौटल्य के उदय से पहले भारत मुख्य रूप से तीन व्यवस्थाओं के माध्यमों से गुजरा था। वैदिक सभ्यता, पुरोहित युग और प्रथम नवजागरण काल। यहाँ यह बताना अप्रासंगिक नहीं होगा कि वैदिक सभ्यता के उदय से पहले भी भारत में एक शक्तिशाली व्यवस्था और सभ्यता विद्यमान थी। आगे बताया गया है कि व्यवस्था के रूप में वह वैदिक सभ्यता से अधिक उन्नत थी और उसने अपने प्रभाव की परिधियों में वैदिक सभ्यता को इस प्रकार आत्मसात या विलीन कर लिया था कि आगे चलकर वैदिक सभ्यता का अस्तित्त्व पूर्णतया विलुप्त हो गया। इसे असुर सभ्यता, राक्षस सभ्यता अथवा देव, दानव, यक्ष किन्नर और गन्धर्व सभ्यता आदि के रूप में चाहे जिस नाम से पुकारा जाये, परन्तु ये लोग वैदिक मानवों से अधिक सुसंस्कृत एवं विकसित थे।

आश्चर्य है कि इनमें से भी अधिकांश लोग वैदिक भाषा से मिलती-जुलती भाषा का ही प्रयोग करते थे और इनके नामोच्चारण तथा देवी देवताओं की परम्परायें भी वैदिक आर्यो की भाषा तथा नमोच्चारणों से मेल खाती थी। इतिहासकारों का मत है कि ये आदिवासी भी अधिकांशतः वैदिक मूल के आर्य ही थे जो इन वैदिक आर्यों के समान ही दस या बीस हजार वर्ष पहले उन्हीं प्रदेशों से आये थे जहाँ से वैदिक आर्य भटकते-भटकते यहाँ आ उतरे थे।

परन्तु इस चौथी व्यवस्था अर्थात् भारत के मूल निवासियों के सम्बन्ध में विस्तृत चर्चा अथवा विवेचना करना इस पुस्तक की परिधि में नहीं आता। अतः इस विषय को असामयिक एवं अप्रासंगिक मानकर हम शेष तीन व्यवस्थाओं की विवेचना करना एवं विनष्ट व्यवस्था के अवशेषों का अग्रिम व्यवस्थाओं को प्रभावित करना सामयिक विषय मानते हैं जिन पर यहाँ विचार करना आवश्यक है।

कौटल्य से पहले के भारत का स्वरूप समझने के लिए ढाई या तीन हजार वर्ष पुराने भारत का दिग्दर्शन भी पर्याप्त हो सकता था। परन्तु प्रत्येक घटना एक दूसरी घटनाओं का स्वरूप समझ कर ही चर्चित घटना का स्वरूप समझ में आता है। इसलिए कि कोई भी छोटी या बड़ी घटना अलग-अलग रूप में उत्पन्न नहीं होती। अतः कौटल्य से पहले की परिस्थितियाँ समझने के लिए उन परिस्थितियों का अध्ययन करना भी अनिवार्य है, जिन्होंने उन्हें जन्म दिया था और क्या यह जन्म लेना ऐतिहासिक दृष्टि से अनिवार्य था। हमारा उत्तर केवल हाँ, में ही हो सकता है।

इसलिए कि सिकन्दर महान् से पहले भी विदेशियों ने आक्रमण किये थे और भारत के प्रदेशों पर अपने आधिपत्यों की स्थापना की थी। सिकन्दर के आक्रमण से ही ऐसी कौन-सी नयी घटना घटी थी जिसने पूरे भारत में राष्ट्रवाद की लहर उत्पन्न कर दी तथा हजारों टुकड़ों में बिखरा हुआ भारत एक अविभाजित राजनीतिक ईकाई के रूप में पहली बार उभरकर सामने आया? यह राजनीतिक नहीं, दार्शनिक प्रश्न है कि विष्णुगुप्त कौटल्य ही भारत के प्रथम राष्ट्रपिता क्यों बने? वह ३१२ ईसवी पूर्व ही क्यों उत्पन्न हुए, इससे आगे पीछे क्यों उत्पन्न नहीं हुए, आदि प्रश्न अप्रासंगिक नहीं हैं। कौटल्य में ही ऐसी कौन-सी विशेषतायें थी जो वे भारत का एकीकरण कर सके और प्रशासनिक व्यवस्था एवं आदर्शों का ऐसा सूत्रपात कर सके कि पूरे ७०० वर्षों तक किसी प्रतिष्ठित विजेता और राजतंत्र का उनसे विचलित होने का अथवा निरंकुशता अपनाने का साहस ही नहीं हुआ।

इन प्रश्नों का समाधान प्राप्त करने के लिए भारत की ऐतिहासिक परिस्थितियों का अध्ययन अनिवार्य है।

आधुनिक भारत के निवासियों के लिए यह जान लेना कठिन नहीं है कि बीसवीं सदी के पराधीन भारत के राष्ट्रपिता महात्मा गांधी ही क्यों हो सके? माना कि वह न चाहते हुए भी भारत विभाजन स्वीकार करने को विवश हो गये और यह विभाजन ही उनकी राजनीतिक अन्तरात्मा पर सबसे प्रबल आघात था जिसके घाव सदा रिसते रहे और अन्त में वह हुतात्मा हो गये। परन्तु कौटल्य ने तो हजारों प्रमुख राजनीतिक ईकाइयों तथा हजारों अप्रमुख राजनीतिक ईकाइयों में विभक्त भारत को एक राजनीतिक मानचित्र पर स्थापित किया था और पूरे ५५ वर्षों तक सिंहासन पर दूसरों - चन्द्रगुप्त मौर्य तथा सम्राट बिन्दुसार को प्रतिष्ठित करके और स्वयं एक हाथ में लेखनी और दूसरे हाथ में खड्ग धारण करके भारत का एकीकरण स्थापित्त किया तथा बचाया और इतना शक्तिशाली बना दिया कि उनकी मृत्यु के उपरान्त भी सात सौ वर्षों तक किसी विदेशी को आक्रमण करने का साहस नहीं हुआ और यदि कोई यहाँ लूट-खसोट करने आया भी तो सकुशल वापस नहीं लौट पाया। वह अपना पूर्ण भारतीयकरण करके अन्त में भारतीय ही बन गया। महात्मा कौटल्य को यह देश कब अपने प्रथम राष्ट्रपिता के रूप में श्रद्धांजलि अर्पित करेगा, हम नहीं जानते। परन्तु इन पंक्तियों का लेखक अपने पुनीत कर्तव्यों का पालन करते हुए इसी रूप में उन्हें दोनों हाथ जोड़कर नमन करता है।

## वैदिक युग

यह कहना यद्यपि सरल नहीं है कि भारतीय इतिहास में वैदिक युग कब प्रारम्भ हुआ था और उसका अन्त कब तथा किन परिस्थितियों में हुआ था, परन्तु यह कहना बहुत सरल और मार्मिक है कि हजारों वर्ष बीत जाने पर भी भारतीयों के मन पर उस युग की मधुरता, प्रेम, स्वाभाविकता, वीरता, पारस्परिक आत्मनिर्भरता और एक दूसरे पर विश्वास तथा सहयोग की भावनाएँ याद कर करके लोग आज के दुर्दिनों को कोसते हैं। इससे अधिक आश्चर्य की बात और क्या हो सकती है कि आधुनिक सभ्यताओं तथा वैज्ञानिक युग में रहते हुए भी कुछ भारतीय वैदिक काल की याद करके भाव-विभोर हो जाते हैं।

आज से लगभग दस हजार वर्ष पहले वैदिक आर्य ऋग्वेद की ऋचाओं का गान करते हुए सारे संसार को आर्य बनाओ (ऋण्वन्तो विश्वमार्यम्) की घोषणाएँ करते हुए भारत भूमि पर अवतीर्ण हुए थे। ठीक उसी समय उनकी अन्य शाखायें और टोलियाँ योरोप तथा मध्य एशिया के हरे-भरे मैदानों में अवतीर्ण हुई थीं। ये टोलियाँ कहाँ से आयीं इस पर विभिन्न मत-मतान्तर हैं।

स्वामी दयानन्द सरस्वती का विचार है कि तिब्बत संसार की छत है और यही भूभाग सबसे पहले जल से बाहर निकला होगा। यहीं मानव ने सबसे पहले आँखें खोली होंगी और वह वैदिक आर्य ही होगा।

स्वामी जी का यह मत असंगत नहीं है। सम्भव है कि पहला मानव तिब्बत में ही उत्पन्न हुआ हो। परन्तु वह निश्चित रूप में वैदिक आर्य नहीं होगा। नृवंश विज्ञान ऐसा ही कहता है। वैसे यह सत्य है कि तिब्बत के साथ भारत के प्रागैतिहासिक युगों से घनिष्ठ सम्बन्ध रहे हैं और आज भी हैं। संस्कृत एवं वैदिक भाषा में स्वर्ग का दूसरा नाम त्रिविष्टपम् अर्थात् तिब्बत है। परन्तु जिन वैदिक आर्यों की टोलियों के आने की हम यहाँ चर्चा कर रहे हैं उनसे भी बहुत पहले अर्थात् दस या बीस हजार वर्षों से भी पहले वैदिक आर्यों की अनेक टोलियाँ यहाँ एवं अन्य भूभागों में आ गयी होंगी।

वैदिक सभ्यता संसार की प्राचीनतम मानव सभ्यता है और मानव सभ्यता का अस्तित्व केवल पाँच या दस हजार वर्षों तक सीमित नहीं किया जा सकता है। भारत में वैदिक आर्यों के आगमन का क्रम साल, दस साल या सौ सालों तक ही नहीं चलता रहा होगा। वे भटकते, ढूँढते और सोचते-विचरते ही यहाँ सदियों तक आते रहे होंगे। वे सार्थवाहों अर्थात् काफिलों में यहाँ आये। झुंड के झुंड पशुओं के लहड़ें उनके साथ होते थे जिनका वे दूध पीते, माँस खाते और जिनकी पीठ पर उनका सामान – जो अत्यधिक सीमित होता था – लदा रहता था।

करीब दस हजार वर्ष पहले जब वे यहाँ आये तो भारत में पहले से ही विद्यमान कुछ जातियाँ उन्हीं की तरह वैदिक भाषा या उससे मिलती-जुलती अपभ्रंश भाषा बोलती थीं। उनके नाम भी वैदिक आर्यों से अधिक भिन्न नहीं थे। इतना तो कहा ही जा सकता है कि उनके लिए भी वैदिक भाषा विजातीय नहीं थी। परन्तु ऐसे लोगों की संख्या भी विशाल थी

जो इस भाषा से सर्वथा अपरिचित थे और उनके नाम तथा नैतिक आचरण आर्यों से सर्वथा भिन्न थे। वैदिक आर्यों के बाहर से आने की बात कपोल-कल्पित नहीं है। स्वयं वैदिक ऋचाएँ इसका प्रमाण देती हैं कि वैदिक आर्य भारत के मूल निवासी नहीं थे। वैदिक ऋचाओं और उनमें वर्णित देश, काल और परिस्थितियों का मेल यह सिद्ध करता है कि वे ऐसे प्रदेशों के रहने वाले होंगे जहाँ शरद् ऋतु की शिशिरता असह्य होगी और इससे बचने के प्रतिकार ढूँढ़ने में उन्हें अत्यधिक चिंतित रहना पड़ता होगा।

शरद ऋतु की भयानकता के कारण ही उन्होंने वर्ष का नाम शरद् रख दिया था और समय का विभाजन शरदों की गणना के रूप में किया करते थे। जैसे 'जीवेम शरदःशतम्' अर्थात् हम सौ शरदों (वर्षों) तक जियें।

भारत में आने के उपरान्त ही उन्हें बरसात का अत्यधिक महत्त्व ज्ञात हुआ होगा और उनके जीवन पर इसकी अच्छी छाप पड़ी होगी। तब वे समय का विभाजन शरदों से करने की अपेक्षा बरसातों से करने लगे होंगे और तभी से वर्ष साल का पर्यायवाची बन गया।

आर्यों के आदि देश की रातें बहुत लम्बी होती होंगी। सैकड़ों ऋचाओं में अन्तहीन काली रातों और उनकी भयानकता का वर्णन है जहाँ वे अपने पशुओं के संकट में पड़ने से भयभीत प्रतीत होते हैं तथा जीवन की रक्षा के लिए बारम्बार इन्द्र से प्रार्थना करते हैं जो रात के अंधेरे में उनकी व उनके पशुओं की रक्षा कर सकते थे। भारतवर्ष में तो रात अधिक से अधिक बारह घंटे तक की और प्रायः आठ घंटे की होती है तो इस रात से इतना भय कैसा जो दिन की थकान मिटाने के लिए लम्बी और गहरी नींदों में ही व्यतीत हो जाती है।

वेदों में सैकड़ों ऋचाएँ उषा का सौन्दर्य वर्णन करती हुई उसे जीवन की आशा का प्रतीक मानती हैं। महीनों लम्बी काली रातों के काले अन्धकारों से भयभीत मानव को उषा ने सचमुच ही नये जीवन की सान्त्वनायें प्रदान की होंगी। इसके अलावा, रात्रियाँ यदि अधिक भयावह और अत्यधिक दीर्घकालीन होती होंगी तो उषाकाल भी अधिक लम्बा और लुभावना होता होगा। तभी तो मानव जीवन को उसने इतना प्रभावित किया होगा कि आह्लादित होकर ऋषि उसका वर्णन करते हैं। भारतवर्ष में तो उषाकाल अधिक से अधिक तीन या पाँच मिनट का ही होता है। जब तक उसे ध्यान से देखा जाय तब तक तो अरुणोदय ही सामने आ जाता है।

भारतीय साहित्य में उषाकाल की महिमा वैदिक युग की ही देन है।

ये लम्बी और काली रातें, यह असहनीय सर्दी और लम्बी तथा आकर्षक उषा ऐसे ही प्रदेशों में हो सकती है जहाँ छः महीने की रात और छः महीने का दिन होता होगा। वहाँ उषाकाल भी १० या १५ घंटों से कम का नहीं होता होगा और अन्धकार की निराशाओं से पीड़ित वैदिक ऋषियों ने बड़ी आत्मीयता के साथ उसका स्तुति गान किया होगा।

ये प्रदेश उत्तरी ध्रुव के क्षेत्र ही हो सकते हैं।

उत्तरी ध्रुव प्रदेशों के आस-पास वैदिक आर्यों के निवास करने की बात भारत में १८०० वर्ष पहले तक विद्वानों की जनचेतना में थी। उसका उदाहरण महाकवि कालीदास का कुमारसंभव काव्य है। शिव-पार्वती के विवाह मंडप का वर्णन करते हुए कवि कहता है कि प्रज्ज्वलित अग्निकुण्ड की प्रदक्षिणा करते हुये गोरे शिवजी और नीली साड़ी पहने पार्वती ऐसे लग रहे थे जैसे ध्रुव के प्रदेशों की परिक्रमा करता दिन और रात आगे-पीछे चल रहे हों।

प्रदक्षिणाप्रकुमणात्कृशानोरुदर्चिषस्तन्मिथुनं चकासे।
मेरोरुपान्तोष्वव वर्तमानमन्योन्यससंक्तमहास्नयामम्।।

सप्तम सर्ग श्लोक ७८

कालीदास की यह अद्भुत उपमा केवल कल्पना पर आधारित नहीं हो सकती। दूसरे मूल श्लोक में 'मेरोरुपान्तेष्विव वर्तमान' इस बात की ओर संकेत करता है कि दिन और रात का आगे-पीछे दौड़ना केवल ध्रुव के छोर पर ही नहीं प्रत्युत वहाँ वहुत बड़े भूभाग पर होता है और उन प्रदेशों का ज्ञान वैदिक ऋषियों के बाद कालीदास के युग तक विद्वानों में चर्चित था।

हजारों वर्षों तक ध्रुव प्रदेशों से वैदिक आर्य पूरे भूमण्डल पर भटकते रहे। वे एक ही भाषा बोलते हुए पूरे योरोप, रूस मध्यएशिया, भारतवर्ष और वहाँ से दक्षिण पूर्वी एशिया के देशों में फैल गये। देशकाल और परिस्थितियों के भेद से उनकी भाषा, अर्थव्यवस्था, संस्कृति एवं शरीर संरचना में भेद उत्पन्न होता गया। यदि ऐसा नहीं है अर्थात् ध्रुव प्रदेश के हिममहार्णव से आत्म-रक्षार्थ वैदिक आर्य सुरक्षित प्रदेशों में नहीं फैले और उनके पूर्वजों की एक ही भाषा और चिन्तन-शैली नहीं थी तो रसियन, युकरेनियन, आरमिनियन, जर्मन, फ्रेंच, पुरानी इंगलिश, पर्शियन और मंगोलियन तथा अन्य भाषाओं में हजारों शब्द एक ही अर्थ के द्योतक क्यों हैं? संसार के भाषा वैज्ञानिकों ने खोज की है कि दस हजार से भी अधिक शब्द ऐसे हैं जो वैदिक भाषा संस्कृत, पर्सियन, मंगोलियन, रसियन और ऊपर लिखित सभी भाषाओं में समान अर्थ में प्रयोग होते हैं या फिर अपभ्रंश के रूप में काम में लाये जाते हैं। प्रश्न उठता है कि यदि हजारों किलोमीटर के फासलों पर रहने वालों के पूर्वजों का आपस में सम्बन्ध ही नहीं था तो शब्दों की यह समानता कहाँ से आयी। चार या दस बीस शब्दों को तो संयोग मात्र कहकर टाला जा सकता है। परन्तु जब उनकी संख्या हजारों में हो गयी हो तो संयोग मात्र कहकर इस सच्चाई की उपेक्षा नहीं की जा सकती। यह भी आश्चर्यजनक है कि आर्यकुल की सभी भाषाओं में माता के पर्यायवाची शब्द 'म' से और पिता के 'प' से प्रारम्भ होते हैं।

इसी प्रकार भ्राता, ब्रदर और ब्रादर शब्दों की समानता भी कम आश्चर्यजनक नहीं है। इसी प्रकार दुहिता (पुत्री), दुख्तर और डॉटर एक दूसरे के कितने समीप हैं।

अतः यह गर्व से कहा जा सकता है कि वैदिक भाषा केवल भारतीय आर्यों की ही आदि भाषा नहीं थी, बल्कि वह पूरे योरोप, मध्य एशिया और दक्षिण पूर्वी एशिया के पूर्वजों की भी मूल भाषा रही है।

उत्तरी ध्रुव प्रदेशों से वैदिक आर्यों के भारत आगमन की चर्चा करने वाले हम पहले व्यक्ति नहीं हैं। लोकमान्य तिलक ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक ओरायन में इसकी विशद चर्चा की है। इसमें जो नयी बात कही गयी है वह केवल इतनी ही है कि मेरू शब्द दोनों ध्रुवों के लिए अर्थात् दक्षिणी ध्रुव और उत्तरी ध्रुव दोनों के लिए प्रयुक्त होता है।

परन्तु वर्तमान सन्दर्भ में वह केवल उत्तरी ध्रुव प्रदेशों का पर्यायवाची है। दक्षिणी ध्रुव से आर्यों का कोई सम्बन्ध नहीं था विपरीत इसके, भारत में आने के बाद भी वे दक्षिण दिशा को यमराज की दिशा मानते थे और कहा करते थे कि 'दक्षिण गता न निवर्त्तन्तें' अर्थात् दक्षिण की ओर गये लोग वापस नहीं लौटते। दक्षिण दिशा असुरों की, राक्षसों की और अनार्यों की दिशा मानी जाती थी। कौटल्य से पहले तक पाटलिपुत्र और पूर्वी तथा दक्षिणी प्रदेशों को 'व्रात्य' कहकर पुकारा जाता था। पहली बार कौटल्य ने ही हिमालय से लेकर दक्षिणी सागर पर्यन्त इस राष्ट्र को आर्यों का चक्रवर्ती साम्राज्य कहकर पुकारा था। जैसा कि सर्वविदित है 'व्रात्य' का अर्थ वर्जित एवं गर्हित होता है। परन्तु कौटल्य की दृष्टि में भारत का कोई भी भाग 'व्रात्य' नहीं था।

वैदिक आर्य भारत में जहाँ कहीं भी गये उनसे अधिक उन्नत, समृद्ध और सुसंस्कृत सभ्यता के लोग उन्हें मिले। उन्हें किसी निर्जन वन में विचरण का कहीं सौभाग्य नहीं मिला। प्रत्येक स्थान पर संघर्ष था। और उन्हें हजारों वर्षों तक देवासुर संग्रामों के मध्य से यात्रा करनी पड़ी। पूरा वैदिक साहित्य इन देवासुर संग्रामों से भरा हुआ है।

माना कि वे असुरों की तुलना में कम विकसित, अल्प साधन-सम्पन्न थे और विविध विद्याओं, गृह निर्माण, कृषि व्यापार और आयुध विद्यादि में असुरों से पिछड़े हुए थे; कभी-कभी उन्हें लम्बी पराजयों का सामना करना पड़ता था और प्रायः गिरिकन्दराओं में समय व्यतीत करना पड़ता था। परन्तु वे बलशाली थे। विजयी थे। इसलिए कि उनमें राजा और प्रजा का भेद नहीं था। गरीब और अमीर का अन्तर नहीं था। वे साथ मिलकर चलते थे। साथ मिलकर बोलते थे। वे साथ मिलकर सोचते थे और अपने पूर्वज देवों से मिले ३ वरदानों का समान रूप से लाभ उठाते थे।

(संगच्छध्वै संवदध्वैसं वो मनांसि जानताम्। देवा भागं यथा पूर्वे संजानना उपासते)।

ध्रुव प्रदेशों से चलते समय जो प्रज्वलित अग्नि उन्होंने अपने साथ ली थी उसे मार्ग में कभी बुझने नहीं दिया। यद्यपि ध्रुव प्रदेशों में अग्नि का अधिक महत्त्व था और वह जीवनरक्षक मानी जाती थी (अमृतं शिशिरे वह्नि), परन्तु यहाँ आने के बाद भी अग्नि ही उनका सबसे बड़ा देवता बना रहा। ऋग्वेद का सबसे पहला मंत्र अग्नि के सम्बन्ध में है और सबसे पहला शब्द भी अग्नि है।

**अग्नि मीलेपुरीहिंतम्। यज्ञस्य देवमृभृतं**

और आश्चर्य है कि वैदिक आर्यों के कबीले जहाँ कहीं भी गये उन्होंने अग्नि का पुराना महत्त्व बनाये रखा। पारसीक देशीय आर्यों का अग्नि ही देवता था और वे उसी की पूजा-आराधना करते थे।

आर्यों में व्यक्तिगत सम्पत्ति उत्पन्न नहीं हुई थी। इसीलिए वर्गभेद भी नहीं था। वे जो भी संघर्ष करते थे उसके लाभ में प्रत्येक योद्धा समान रूप से भागीदार माना जाता था। वे सभी आर्य थे अर्थात् स्वतंत्र थे। उनमें कोई भी अनार्य अर्थात् दास नहीं था। वे जहाँ जाते थे वहीं दास अदास हो जाते थे। वे मिलकर आत्मरक्षा करते थे। दुःसाहस करना वर्जित था। मिलकर खाते थे। मिलकर ही पराक्रम करते थे – अकेले-अकेले नहीं। उनमें जो सर्वाधिक तेजस्वी और पराक्रमी होता था, सब उसके आदेशों का पालन करते थे। आपस में द्वेष करना वर्जित था।

जो अकेला खाता था, उसे पाप खाने वाला माना जाता था। (केवला घो भवति केवलादी)।

वैदिक आर्यों का समाज और उनकी अर्थव्यवस्था वास्तव में आदिम साम्यवादी थी। सभी कुछ आपसी सहयोग, विश्वास और सद्भावना पर आधारित था। उनका प्रतिरोध जिस व्यवस्था से था वह बहुत उन्नत थी। उसमें व्यक्तिगत सम्पत्ति ने जन्म ले लिया था और समाज का बहुत बड़ा भाग दासों का था। ये दास घरेलू सेवाओं में संलग्न रहने के साथ-साथ कर्मियों के रूप में, जिन्हें अर्दद्धदास कहा जाना चाहिए, खेतों और उत्पादन तथा निर्माण केन्द्रों में कार्यरत थे। उत्पादन का मुख्य भार इन्हीं दासों, अर्दद्धदासों, क्रीतदासों, उदरदासों और ऋणदासों आदि पर निर्भर हो गया था। उन्नत अर्थव्यवस्था और साधनों के होते हुए भी असुरों की पराजय और वैदिक आर्यों की अनवरत विजय इस बात का संकेत देती है कि आर्यों की विजय का सारा लाभ पूरे कबीले या विभिन्न आर्य कबीलों में मिलता था, जबकि असुरों का विजय-लाभ मुख्य रूप से एक अति सीमित वर्ग को मिलता था।

इन्हीं सब कारणों से आर्य अनवरत विजयी होते गये और दक्षिण पूर्व तथा धुर पश्चिम में अग्रसर होने का उन्होंने विशेष प्रयास नहीं किया। किया भी तो उन्हें पूर्ण सफलता नहीं मिली।

फिर भी, यह बताना अत्यावश्यक है कि महती सफलताओं के मिलते रहने पर भी वैदिक भारत बहुत छोटा था। उसकी सीमायें उत्तर पश्चिम में गान्धार, कम्बोज, बलोचिस्तान, सिन्ध और जम्मू-काश्मीर से लेकर अधिकाधिक वर्तमान इलाहाबाद तक थी। बहुत लम्बी अवधि के पश्चात् वर्तमान बिहार के मिथिला अंचल में आर्यों का प्रभुत्व स्थापित हो पाया था। वेदों से प्रकट होता है कि वैदिक काल में आर्य भारत की निम्नलिखित नदियों से परिचित थे और उन्हीं के पुलिनों तथा तटों पर उनकी बस्तियाँ स्थापित हुई थीं। वे नदियाँ हैं :-

कुभा (काबुल) कुर्म (कुर्रम) गोमल (गोमती) भुवस्तु (स्वात) सिन्धु (सिन्ध) वितस्ता (झेलम) अश्किनी (चेनाब) पुरुष्की (राती) पिपासा (व्यास) शतद्री (सतलज) यमुना और गंगा तथा सरस्वती।

इनमें सरस्वती नदी की कहानी बहुत ही रोचक तथा दुःखद है। वैदिक काल में इस नदी का बड़ा महत्त्व था और गंगा तथा यमुना की भाँति ही वह पाप विमोचिनी एवं पवित्र मानी जाती थी। इसके तटों पर और मुख्यतः पूर्वी पंजाब तथा हरियाणा में रहने वाले विद्वान्

वेदपाठी ब्राह्मण सारस्वत कहलाते थे। इसकी लम्बाई भी बहुत थी। हिमाचल से निकल कर वह पूर्वी पंजाब, हरियाणा, दिल्ली, मध्यप्रदेश और उत्तर प्रदेश के बुन्देलखण्ड को पार करती हुई इलाहाबाद में त्रिवेणी संगम बनाती हुई गंगा में विलीन हो जाती थी। वैदिक आर्यों में इसकी विशेष मान्यता थी। परन्तु बाद के साहित्य में इसका उल्लेख नहीं मिलता। हो सकता है कि वैदिक युग के साथ ही वेदों में वर्णित यह नदी भी सूख गयी हो। परन्तु इसकी स्मृतियाँ आज तक भी नहीं सूखीं।

वैदिक आर्यों में बन्धुत्व एवं पारस्परिक सहयोग असीमित था। फिर भी यह सत्य है कि वे कबीलों या कुलों में बँटे हुए थे और कबीलों के रूप में ही प्रस्थान करते रहने में उनके एक कबीले का नाम ही प्रस्थान या पठान पड़ गया था जो मुख्य रूप से कुभा नदी के तट पर रहता था और वैदिक अपभ्रंश की एक भाषा पक्तो (अर्थात् पश्तो) बोलता था।

आर्यों के अनेक वैदिक कबीलों में नाग, शिवि, कुरु, पांचाल, विदेह और अन्य अनेक प्रमुख थे। परन्तु इन सभी में सर्वाधिक शक्तिशाली, प्रभुत्वपूर्ण कबीला कुरुओं का था। इसका विस्तार पूरी मेरठ कमिश्नरी, दिल्ली, मुरादाबाद मण्डल, पूरा हरियाणा और पंजाब तथा राजस्थान के कुछ भागों के अलावा हिमालय के कुछ भाग तक था। वैदिक काल में कुरुओं को 'उत्तराः कुरवः' भी कहते थे अर्थात् सीधे उत्तरी ध्रुव से आये कुरुजन। वैदिक काल में कबीले को जन कहते थे और उसके एक भाग को गण कहकर पुकारते थे।

वैदिक काल की समाप्ति के उपरान्त भी कुरुजन वैदिक सभ्यता एवं परम्पराओं के प्रतीक माने जाते रहे हैं। कुरुओं की राजधानी हस्तिनापुर थी। मेरठ जिले में प्रत्येक १० किलोमीटर पर कोई न कोई महाभारत कालीन अवशेष मिल जाता है जिसके उपरान्त कुरुजनों का वैभव सदा के लिए अस्त हो गया। कुरु कबीले के ही एक राजा दुष्यन्त ने कण्व ऋषि की पुत्री शकुन्तला से प्रेम (गन्धर्व) विवाह किया था और शकुन्तला से उत्पन्न पुत्र-भारत के नाम पर ही बाद में इस देश का नाम भारतवर्ष पड़ा। इस प्रकार कुरु कबीले का इतिहास भारत का इतिहास बन गया।

इसी प्रकार, जब कुरु कबीले ने पुरानी वैदिक परम्परायें त्याग दीं, दास प्रथा अपना ली, पशुपालन भी दासों द्वारा ही कराया जाने लगा तथा असुरों के सारे सामाजिक आडम्बर अपना लिये गये तो वे बन्धुत्व की भावनायें नष्ट करके असुरों की भाँति आपस में लड़ने लगे। इसी व्यक्तिगत सम्पत्ति के संरक्षण की मनोवृत्ति ने महाभारत युद्ध की सृष्टि की तो कुरु कबीले का सत्यानाश तो होना ही था। परन्तु इस युद्ध ने एक नाग कबीले के अलावा सभी कबीलों को अपनी परिधि में खींच लिया तथा वैदिक सभ्यता और आर्य कबीलों का अस्तित्व भी युद्ध के साथ समाप्त हो गया।

युद्ध के उपरान्त हस्तिनापुर निर्जन हो गया था। युधिष्ठिर ने उसके स्थापत्यकार मयदानव से कहा कि वह अपनी नगरी-मयदन्त का खेड़ा, मेरठ उसे दे दे ताकि हस्तिनापुर के स्थान पर उसे राजधानी बना लिया जाये। परन्तु मयदन्त दानव ने ऐसा करने से मना कर दिया। तब युधिष्ठिर के अनुरोध पर उसने गंगा का तट छोड़कर यमुना तट पर इन्द्रप्रस्थ नगर (वर्तमान दिल्ली) बसाया। कुपित मयदन्त ने शाप दिया था कि 'युधिष्ठिर

तुमने मेरी बसायी राजधानी हस्तिनापुर ध्वस्त की है, इन्द्रप्रस्थ भी अनेक बार ध्वस्त होगी।' ध्वस्त होकर भी दिल्ली बची हुई है और संसार की सुन्दरतम महानगरियों में एक है।

इस प्रकार, वैदिक कालीन कुरुजनों ने ही भारत की वर्तमान राजधानी का भी शिलान्यास किया।

यहाँ आने से पहले आर्यों की मनोवृत्ति असुरों की तरह अन्तर्मुखी नहीं थी। वे गाते थे, बजाते थे, अग्नि के चारों ओर एकत्रित होकर नाचते थे और खाते-पीते थे। वे मग्न एव सन्तुष्ट होकर बड़बड़ाया करते थे – हमने सोम पी लिया है। हम अमर हो गये हैं। अर्थात् 'अपाम सौमम्। अमृता अभूम।' (ऋग्वेद) विपरीत इसके असुर सुरापान नहीं करते थे। आर्य उन्हें हीन भाव से देखकर आपस में कहते यह असुर है। सुरापान नहीं करता। समाज में बैठने योग्य नहीं है।

यह सदा ही निर्माण और मोक्ष की बातें करता है, जीवन से परे की और इहलोक की कभी चर्चा नहीं करता। असुरों के काम प्रायः उनके दास किया करते थे और उनकी ओर से युद्ध भी वे ही किया करते थे जिससे असुरों की हार सुनिश्चित होती थी। वे इस देश के नदी, नालों, वनों, मार्गों, झाड़ियों तथा पर्वत कन्दराओं एवं घाटियों से सुपरिचित थे। अतः कभी पीछे से, कभी आमने-सामने और कभी परोक्ष (गुरिल्ला) युद्ध करते थे, जिससे व्याकुल वैदिक आर्य उन्हें मायावी कहकर पुकारते थे। सहस्रों वर्षों तक चलने वाले इन देवासुर संग्रामों में देवों का मार्गदर्शन देवगुरु वृहस्पति और असुरों का मार्गदर्शन असुरगुरु शुक्राचार्य किया करते थे। देवों का सेनापति इन्द्र था और असुर समय-समय पर सेनापति बदलते रहते थे। इन युद्धों में तो अन्तिम विजय वैदिक आर्यों को ही मिली, परन्तु आर्थिक, सांस्कृतिक और दार्शनिक क्षेत्रों में वे पूर्णतया पराजित हो गये थे। विजयी आर्यों ने अपनी जीवन पद्धति का परित्याग कर दिया और धीरे-धीरे जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में पराजित असुरों की जीवन पद्धति का अनुसरण कर लिया। विजेता आर्यों की यही सबसे बड़ी विडम्बना थी। परन्तु ऐसा होना ऐतिहासिक अनिवार्यता थी। पिछड़ी समाज-व्यवस्थायें और दार्शनिक प्रणालियाँ उन्नत व्यवस्थाओं तथा जीवन पद्धतियों का अनिवार्य रूप में अनुसरण करती ही हैं। यही वैदिक आर्यों के साथ भी हुआ तो आश्चर्य ही क्या है? उदाहरण के लिए :-

ये गुरु वृहस्पति अनीश्वरवादी माने जाते थे। और शुक्राचार्य ईश्वरवादी। परन्तु देवासुर संस्कृतियों के विलीनीकरण के पश्चात् वैदिक आर्य असुरों से भी कट्टर ईश्वरवादी बन गये।

वैदिक आर्यों का दर्शन आमोद-प्रमोद परक था और वे जीवन का परम सुख भोगने में विश्वास रखते थे। परलोक की चिन्ता उन्हें नहीं सताती थी। परन्तु असुर सभ्यता से सम्पर्क होने के पश्चात् जीवन के प्रति उनका दृष्टिकोण ही बदल गया। वे परलोक की चिन्ता में इतने डूबे रहते थे कि इहलोक का रस लेना ही भूल गये। पहले वैदिक आर्य सीधे-सादे यज्ञों का अनुष्ठान करते हुए अग्नि के चारों ओर एकत्रित होकर अपने सामाजिक अनुष्ठान सम्पन्न करते थे तो असुर राक्षस अग्नि में मांस पिण्ड फेंककर धार्मिक अनुष्ठानों में विघ्न डालते थे। परन्तु दोनों संस्कृतियों के विलीनीकरण के पश्चात् वैदिक आर्यों के पुरोहित जो

यज्ञानुष्ठान करते थे, उनमें स्वयं भी जीवित और मृत पशुओं की बलि चढ़ाने लगे।

वैदिक आर्यों में न कोई राजा था और न कोई प्रजा थी। न कोई दास था और न कोई दास स्वामी था। जब राज्य ही नहीं था तब बँटवारा किस बात का और सिंहासन नहीं था तो विवाद कैसा। उनमें व्यक्तिगत सम्पत्ति ही नहीं थी तो उसके विभाजन के प्रश्न पर सिरफुटौव्वल कैसी? परन्तु सुविधा का जीवन व्यतीत करने के लिए वैदिक आर्यों ने अपनी समस्त सामाजिक परम्परायें त्याग दीं और असुरों की परम्परायें अंगीकार कर लीं। अब वे राजा भी थे और प्रजा भी। दास थे और दास स्वामी भी। कृषिभूमि थी तथा कृषक भी था। झुण्ड के झुण्ड पशु थे, उनके पालक गोपाल थे और पशुओं का अपहरण करने के लिए बड़े-बड़े संग्राम भी होते थे। विराट राजा के पशुओं का अपहरण करने के लिए भीष्मपितामह और द्रोणाचार्य के नेतृत्व में कौरवों ने चढ़ायी की थी। जब व्यक्तिगत सम्पत्ति ने जन्म ले लिया और वैदिक आर्य उसका संचय करने लगे तो उसके विभाजन के लिए युद्ध क्यों न ठनते? राज और राजसिंहासन आये तो झगड़ा क्यों न होता और वैदिक आर्यों के सबसे बड़े जन अर्थात् कबीले कुरुओं के बीच संघर्ष क्यों न होता और महाभारत का वैदिक सभ्यता का अन्तकारी महायुद्ध क्यों न होता?

दोनों संस्कृतियों के विलीनीकरण के पश्चात् वैदिक आर्य किसी भी अर्थ में आर्य नहीं रह गये थे। उनमें और अनार्यों में अन्तर ढूँढ़ निकालना अति कठिन था और जो थोड़ा बहुत था उसे लगभग साढ़े चार हजार वर्ष पहले महाभारत ने समाप्त कर दिया। अब वैदिक धर्म और सभ्यता का नाम ही शेष रह गया था। असुर संस्कृति और सामाजिक पद्धति ने उसे पूरी तरह मिटा कर जिस धर्म और अनुष्ठान का पाखण्ड स्थापित किया था उसे पुरोहित युग कहकर पुकारते हैं। इसे ब्राह्मण युग भी कहा जाता है। लगभग दो हजार या इससे कुछ अधिक लम्बी अवधि तक चलने वाला ब्राह्मण-युग भारतीय इतिहास में सर्वाधिक उत्पीड़क अन्धकार युग है।

## पुरोहित युग

आज से लगभग साढ़े चार या पाँच हजार वर्ष पहले वैदिक धर्म के अन्त एवं देवासुर संस्कृतियों के संक्रमण काल में इस युग का सूत्रपात हुआ। यद्यपि वैदिक युग में भी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों का सामाजिक विभाजन था, परन्तु उसमें घृणा और छुआछूत का कोई स्थान नहीं था। जैसे मुख, बाहु, उदर और पांव शरीर के अविभाजित अंग हैं, एक दूसरे के पूरक एवं अनिवार्य हैं वही स्थिति चारों वर्णों के सामाजिक जीवन में थी। परन्तु ब्राह्मण (पुरोहित) युग में जाति प्रथा ने जो दूषित रूप धारण किया वह युगों-युगों तक अधिकाधिक पीड़ाजनक होता गया।

आज सामाजिक जीवन में जाति प्रथा के रूप में जो कुछ भी गन्दगी तथा घृणित विष दृष्टिगोचर होता है, उसका बीजारोपण ब्राह्मण युग में कर दिया गया था।

इस युग को वास्तव में ब्राह्मण युग कहना उचित नहीं है। ब्राह्मण शब्द ज्ञान परक है और यह माना जाता है कि वह प्रत्येक वस्तु का विवेचन एवं धारण ज्ञानपूर्वक करता है।

इसका तात्पर्य हुआ कि सच्चा ब्राह्मण ज्ञानकाण्डी होना चाहिए। परन्तु इन दो-ढाई हजार वर्षों के अन्धकार युग में जिन तत्वों ने विष घोला था वे वास्तव में पुरोहित थे। पुरोहित निहित स्वार्थ एवं प्रतिगामी होता है जो स्वभावतः रूढ़िवाद का अनुसरण करता है। ब्राह्मण ज्ञानकाण्डी होता है, प्रत्येक वस्तु को गुणवत्ता के आधार पर ग्रहण करता अथवा त्यागता है और इसीलिए निसर्गतः प्रगतिशील एवं क्रान्तिकारी होता है।

अतः इस युग को इतिहास की लीक से हटकर यहाँ पुरोहित युग की संज्ञा दी जा रही है तथा भविष्य में इसी नाम के साथ इसका उल्लेख करना उचित होगा।

उस समय उत्पादक शक्तियों का विकास अति प्रारम्भिक अवस्था में था। कृषि का विकास प्राकृतिक उत्पादन तक सीमित था। अपनी आवश्यकतायें पूरी करने के लिए भी अन्न का उत्पादन पर्याप्त नहीं था। जीविका का आंशिक साधन ही खेती से उपलब्ध था। आखेट और पशुपालन ही जीविका के मुख्य साधन थे। पुराणों और अन्य ग्रन्थों में ऐसे सैकड़ों उल्लेख मिलते हैं जहाँ हरी भरी भूमि, नदी तटों और एक दूसरे के पशुओं की चोरी तथा लूटमार के लिए जनों (कबीलों) में भयानक युद्ध हुआ करते थे, क्योंकि जीवन पद्धति अभी तक भी प्राकृतिक अवस्था में थी; केवल अपना निर्वाह करने के लिए थी और जो वर्ग भेद उभरा था उसमें मुख्य उत्पादक श्रमशक्ति विभिन्न श्रेणियों वाले दासों के श्रम पर ही आधारित थी। इसीलिए, वह बहुत धीमी गति से चल रही थी, और अर्थव्यवस्था में सुधारों की गति अतिसीमित होने के कारण ही सामाजिक परिवर्तन की गति भी अति धीमी थी। हजारों वर्षों तक समाज ज्यों का त्यों एक ही स्थान पर खड़ा रहा, इसीलिए सामाजिक उत्पीड़न भी हजारों वर्षों तक ज्यों का त्यों बना रहा। इसे सहनीय बनाने के लिए किसी राक्षस दार्शनिक ने अगले जन्म की चर्चा चलाकर और वहाँ सुखों के स्वर्णिम स्वप्न दिखाकर इस जन्म की पीड़ायें सहन करने के लिए आश्वस्त कर दिया।

यदि देवासुर संस्कृतियों के संक्रमण-काल में पुरोहित वर्ग ने धार्मिक यज्ञानुष्ठानों का वीभत्स कर्मकाण्ड प्रारम्भ न किया होता तो सम्भव है कि वैदिक आर्यों की शूरता एवं कर्मठता एवं असुरों के व्यवहारिक कौशल तथा आर्थिक विकास ने ऐसी स्थिति उत्पन्न कर दी होती कि भारत चार हजार वर्ष पहले ही नवजागरण की नवीन सभ्यता और संस्कृति का संदेशवाहक बन जाता। परन्तु पुरोहित वर्ग ने आर्थिक विकास के मूल साधनों का इस प्रकार संहार किया कि भारत डेढ़ हजार वर्षों तक आर्थिक गतिरोध के यथा स्थितिवादी भँवर में फँसकर चक्कर काट रहा था।

पुरोहित वर्ग ने वैदिक आर्यों की यज्ञानुष्ठान की भावनाएँ विकृत कीं और उनमें असुर सभ्यता का संपुट देकर इतना भयानक बना दिया था कि पूरा देश सदियों तक यज्ञों में बलि चढ़े पशुओं के जलने की दुर्गन्ध और आकाश पर छाये काले धुएँ के अन्धकार में डूबा रहा।

वैदिक आर्यों के सीधे-साधे यज्ञों का स्थान ऐसे जटिल यज्ञों ने ले लिया था कि प्रत्येक यज्ञ की विभिन्न औपचारिकताओं की पूर्ति के लिए हजारों विशेषज्ञ पुरोहितों की आवश्यकता पड़ती थी।

जैसा कि बताया जा चुका है कि प्रत्येक आर्य परिवार में अग्नि का प्रज्वलित रहना अनिवार्य माना जाता था, आर्यों कि इस परम्परा को भी विकृत करके तथा अग्नि को यज्ञानुष्ठान का पर्यायवाची बताकर पुरोहित वर्ग ने प्रत्येक परिवार के लिए यज्ञानुष्ठान करना अनिवार्य कर दिया। उन्होंने धार्मिक भावनाएँ भड़का-भड़काकर कृषि एवं आर्थिक विकास के मुख्य संसाधनों अर्थात् पशुओं को आग की लपटों में झोंक दिया।

पहले तो साधारण यज्ञ हुआ करते थे। जैसा कि बताया जा चुका है वैदिक आर्यों में यज्ञ मुख्य सामाजिक आयोजन हुआ करते थे। परन्तु जैसे-जैसे समाज के आर्थिक साधन बढ़े तथा तद्नुसार राजकोषों का भी विस्तार हुआ वैसे-वैसे यज्ञों की विशालता और जटिलताएँ लगातार बढ़ती चली गयीं।

प्रत्येक सामाजिक और व्यक्तिगत विपत्ति का निराकरण यज्ञों से किया जाने लगा। यहाँ तक कि किसी धनी व्यक्ति के रोग का उपचार करने के लिए भी पुरोहित लोग किसी न किसी यज्ञ का अनुष्ठान बता देते थे। चाहे महार्णव (बाढ़) आया हो, महामारी फैल गयी हो, मूषिक प्रकोप हो, अकाल अथवा सूखा पड़ गया हो, अतिवर्षा का प्रकोप हो, प्रबल शत्रु ने देश पर आक्रमण कर दिया हो अथवा किसी को किसी अन्य राज्य पर आक्रमण करना हो; प्रत्येक अवसर पर किसी न किसी यज्ञ का अनुष्ठान करने की तथा उसकी पूर्ति के लिए निश्चित मात्रा में धनराशि की व्यवस्था करने की सलाह दे दी जाती थी। यहाँ तक कि टिड्डियों का प्रकोप भी यज्ञों से रोका जाता था। सभी सामाजिक, धार्मिक और सांस्कृतिक गतिविधियों का केन्द्र-बिन्दु यज्ञानुष्ठान बना दिये गये थे।

इस प्रकार धीरे-धीरे यज्ञों की अनेक शाखाएँ, उपशाखाएँ और प्रशाखाएँ विकसित की जाने लगीं। इससे यज्ञों का सर्वसाधारण जनता से सम्पर्क ही टूट गया। यज्ञानुष्ठान ही जब धर्म का मुख्य रूप बन गया और वह धीरे-धीरे इतना महंगा होता गया कि सर्वसाधारण जनता के सामर्थ्य से बाहर चला गया। परन्तु जब धर्म जनसम्पर्क से दूर चला जाता है तो उसकी प्रेरक शक्ति नष्ट होने लगती है तथा जड़धर्म बनने के उपरान्त वह स्वयं भी कालान्तर में नष्ट होने लगता है। पुरोहित वर्ग के जड़ीभूत कर्मकाण्डों का भी अन्त में वही परिणाम हुआ और क्योंकि यज्ञानुष्ठान धर्म का नहीं प्रत्युत निहित स्वार्थों का ही प्रतिनिधित्व करते थे, इसीलिए ये धीरे-धीरे जनसमाज की दृष्टि से ओझल होते चले गये।

**यज्ञों के निम्नलिखित प्रकार थे :-**

ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, भूतयज्ञ, पितृयज्ञ, अश्वमेघयज्ञ, अग्निष्टोमयज्ञ, बलिवैवश्व देव यज्ञ, अतिराज यज्ञ, नरमेध यज्ञ, राजसूय यज्ञ, अकाल यज्ञ, अतिवृष्टि यज्ञ, अनावृष्टि यज्ञ, सूर्यतापी यज्ञ और सैकड़ों अन्य।

और अन्त में यज्ञों का इतना बड़ा आडम्बर खड़ा कर दिया गया कि समाज के अन्य बौद्धिक, धार्मिक और दार्शनिक कार्य पिछड़ गये। पूरा समाज विचार-शून्यता एवं आदर्श-विहीनता में सोकर रह गया। जब धार्मिक आस्थायें और कार्यकलाप थोड़े से पुरोहितों तथा यजमानों तक सीमित रह जाते हैं तो यह समाज का नहीं उनका ही दुर्भाग्य हो जाता है।

फिर भी उत्पादक शक्तियाँ किसी प्रतिबन्ध पर अधिक समय तक रुकी नहीं रहतीं।

जब एक बार समाज को खेती के विकास का मार्ग मिल गया और उसके द्वारा मिले स्थायी तथा निर्भरता योग्य जीविका-साधनों का पता चल गया तो उसका विकास न तो यजमान रोक सकते थे, न पुरोहित; और न यज्ञानुष्ठानों और न ही इन यज्ञानुष्ठानों में हजारों पशुओं की आहुति बहुत दिनों तक सहन की जा सकती थी। वास्तव में उत्पादक शक्तियाँ उत्पादकों की मनकामनाओं की उपेक्षा करके विकसित तो होती हैं और नये उत्पादन सम्बन्धों की भी स्थापना तद्नुरूप होती है। परन्तु उनके कार्यकलाप विकासकर्ताओं की इच्छाओं का अनुसरण नहीं करते। नये उत्पादन सम्बन्ध नयी उत्पादक शक्तियों के अनुकूल विकसित होकर स्वचालित नियमों के अनुसार तीव्रगति से अग्रसारित होते हैं। इस शाश्वत सिद्धान्त के अनुसार भारत में खेती के प्रारम्भिक विकास ने नये उत्पादक सम्बन्धों की स्थापना अनिवार्य कर दी थी और यह ऐतिहासिक कार्य पुरोहित यजमान हितों की उपेक्षा करके समाज को सुनिश्चित और सर्वहितकारी मार्ग पर अग्रसर कर रहा था। इस उद्देश्य की पूर्ति केवल खेती के विकास से ही सुनिश्चित हो सकती थी। उससे दासों को मुक्त होने का तथा अपना रूपान्तरण प्राप्त करने का अवसर मिलता। खेती चाहे और बिना चाहे ही सैकड़ों प्रकार के छोटे बड़े धन्धों एवं दस्तकारियों को साथ लेकर आती है। उन्हें पनपने का अवसर मिलता है। सम्पन्न वर्ग ऐसे धर्म की अपेक्षा करते थे जिसमें उनके बहुमूल्य साधनों का सर्वनाश न हो और वह धन उनके तथा समाज के कल्याणकारी कार्यों में लाभदायक हो सकता हो।

परन्तु सत्ता की धुरी में स्थित जड़ सत्ताधारियों ने इतिहास की पगध्वनि कभी नहीं सुनी। वह जब भी उन्हें सुनायी पड़ी तब तक इतिहास के प्रलयकारी कदम उन्हें रौंद चुके होते हैं। यही स्थिति इस अन्धकार युग में पुरोहित यजमानों की थी।

एक ओर तो भारत में अत्यधिक अनुकूल ऋतुएँ थीं। समय पर सर्दी, समय पर गर्मी और निश्चित समय पर वर्षा होती थी। धरती इतनी उर्वरा थी कि भूल से भी यदि समय पर बीज पड़ जाता था तो उस बीज का दस गुना, बीस गुना और कभी-कभी साठ गुना बनकर उत्पादक की झोली में आ पड़ता था। जीविका का इससे अधिक सुनिश्चित साधन और क्या हो सकता था? परन्तु इसके विकास के लिए पशु शक्ति अनिवार्य थी। आरम्भिक अवस्था में तो दासों की अत्यल्प मानव-श्रम-शक्ति से भी खेती का काम हो जाता था। परन्तु विशाल और सामूहिक आजीविका के रूप में खेती का काम कराने के लिए तो पशु शक्ति ही अनिवार्य थी। किसी देश में घोड़ों से, कहीं बैलों से, कहीं गधों और खच्चरों से, कहीं ऊँट और हाथियों से तथा कहीं भैंस, भैसों और गायों से मानव जाति ने खेती की जुताई का कार्य प्रारम्भ किया था।

परन्तु जहाँ एक-एक यज्ञानुष्ठान में कई हजार पशुओं की आहुतियाँ दी जाती थी और इस प्रकार, खेती के विकास के लिए सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण साधन धर्म के नाम पर नष्ट किये जा रहे थे, वहाँ आर्थिक विकास की सम्भावनायें अति सीमित ही हो सकती थी। यज्ञों में हिंसा का इतना भयानक क्रम चल पड़ा था कि मनुष्यों का भी नरमेध यज्ञ होता था। यह विश्वास दिलाया जाता था कि कुरूप, रोगी और व्यथित, धार्मिक व्यक्ति यदि नरमेध

यज्ञ में अपनी आहुति देता है तो अगले जन्म में उसे सुन्दर शरीर, उसकी खोई हुई या मृत पत्नी और पति, सुरूप, वैभव एवं सभी कुछ मन चाहा प्राप्त हो जाता है। बदनाम नरमेध यज्ञ ने ही कालान्तर में कुत्सित सती प्रथा की नींव डाली।

इस हिंसा, पशु संहार और नर हत्या से समाज घृणा करता था। परन्तु यह असुर संस्कृति वैदिक यज्ञों के नाम पर चलायी जा रही थी। यह कहकर आलोचकों के मुँह बन्द कर दिये जाते थे कि 'वैदिक हिंसा हिंसा न भवति' अर्थात हिंसा तो खोटी है, परन्तु वैदिक यज्ञानुष्टान में की गयी हिंसा हिंसा नहीं होती।

यह क्रूर हिंसा जिसने सामाजिक प्रगति और आर्थिक विकास का मार्ग रोक दिया था केवल वेदों की महती मान्यता एवं प्रतिष्ठा की ओट में चलायी जा रही थी। जो पशु हल जोतते, समान ढोते, दूध देते और अन्य लाभदायक काम करते वे यज्ञों में काटे जा रहे थे। और उन श्रोत्रिय पुरोहितों का वर्चस्व भी देखिये तथा उनके अपार बाहुबल का अनुमान भी लगाइये जो एक ही समय कई-कई सौ पशुओं के सिर एक ही झटके में धड़ से अलग कर देते थे। इतने पशुओं का प्रतिदिन संहार करने वाला पुरोहित कितना कारुणिक होगा, इसका अनुमान लगाना कठिन नहीं है। पूरे संस्कृत साहित्य में इस हिंसा के विरुद्ध ध्वनि गूँजती सुनायी देती है। महाकवि भवभूति ने एक पात्र के मुख से कहलवाया है जिसने वशिष्ठ के आश्रम का पता पूछा था। पूछने वाले को पहला व्यक्ति कहता है – क्या तुम उसी वशिष्ठ का आश्रम पूछते हो जिसने अभी-अभी वह भूरी (कपिशा) गाय बछड़े सहित मरोड़ कर रख दी है?

('कि वशिष्टं पृच्छसि येन श्व एव सा सवत्सा कपिशा ममडायिता')

यहाँ मडमडायिता और सवत्सा शब्दों में कितनी घृणा छिपी हुई है। एक प्रसंग में कालिदास एक पात्र से कहलवाते हैं – वह नीच पात्र है कि :-

'क्षोत्रिय यज्ञानुष्ठान कर्ता पुरोहित जब किसी प्राणी का वध करता है तो यह नहीं भूलना चाहिए कि उसका यह कठिन कार्य उस प्राणी के कल्याण के लिए ही है।'

यहाँ क्षोत्रिय और कल्याण कामना में कितना गहरा व्यंग है।

इस क्रूर हिंसा के विरुद्ध सर्वसाधारण जनों के अलावा, सम्पन्न वर्गों में विशेष रोष था और वह भी गैर-ब्राह्मण क्षत्रिय राजाओं, वैश्यों तथा शूद्रों में जिन्होंने आगे चलकर इनके विरुद्ध दृढ़ अभियान चलाये थे।

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि वैदिक आर्यों ने असुर सभ्यता के साथ समन्वय करके जहाँ इस प्रकार का प्रोत्साहन दिया वहीं तक्षशिला, गान्धार कम्भोज, शालक (स्यालकोट) ग्लुच (बल्लोचिस्तान), शिवि तथा पुरु आदि विशुद्ध वैदिक आर्यों के क्षेत्रों में इस हिंसा एवं असुर संस्कृति को अधिक पनपने नहीं दिया। कुरुजनों ने विशेषतया इस अनार्य परम्परा को अधिक बढ़ावा नहीं दिया। परन्तु उत्तर वैदिक काल में कुरुजनों का पुराना प्रभाव नहीं रह गया था। उनकी शक्ति भी क्षीण हो गयी थी।

इस प्रकार, यह पुरोहित काल जिसे ब्राह्मण ग्रन्थों का युग कहा जाता है और जिन्हें

वेदों का ही 'अभिन्न' अंग बताया गया है, आज से साढ़े तीन हजार वर्ष से लेकर पाँच हजार वर्ष तक अर्थात् लगभग डेढ़ हजार वर्षों तक चला है। इन डेढ़ हजार वर्षों में भारत ने वे बुरे दिन देखे जो उसे असहनीय पराधीनता की घड़ियों में भी नहीं देखने पड़े। वह सचमुच अन्धकार युग था। चारों ओर हाहाकार ! यज्ञकुण्डों में जलते पशुओं की दुर्गन्ध और आकाश में उनकी सड़न का काला और कड़वा धुवाँ बस इसी का नाम भारतवर्ष था। परन्तु जैसे बुरे से बुरे सपने काली रातों के बीत जाने पर समाप्त हो जाते हैं उनकी केवल कम्पन भरी स्मृतियाँ शेष रह जाती हैं, वैसे ही वह युग भी बीत गया। परन्तु उसके लिए इस ऐतिहासिक देश को पूरे डेढ़ हजार वर्षों तक कठोर संघर्ष करना पड़ा। यह युग हमारा प्रथम नवजागरण काल है जिसके मध्य से पूरे संसार में अद्वितीय गरिमाओं का यह देश संकट के बादलों से बाहर निकलकर चमका था। इस नवजागरण की याद करके हम रोमांचित होते हैं तथा आत्म-सन्तोष का अनुभव करते हैं। कितने कठिन संघर्षों के पश्चात् हमने वे लम्बी और काली रातें पार की थीं। जो भारतीय समाज इस प्रकार की कठिन एवं प्राणघातक परिस्थितियों में भी १५ शताब्दियों तक जीवित रह सकता है और फिर १५ शताब्दियों तक ही अपने पुनर्जन्म के लिए कठिन संघर्ष भी कर सकता है और फिर पूरे विश्व का मार्गदर्शन कर सकता है, उसके लम्बे नवजागरण की यहाँ चर्चा करना वास्तव में गौरवपूर्ण है।

## महाभारत की एक रोचक कहानी

जिस पुरोहित कालीन अंधकार युग की ऊपर चर्चा की जा चुकी है, उसके प्रति धीरे-धीरे पूरे भारतीय समाज में अरुचि उत्पन्न हो रही थी। यह दिखाने के लिए महाभारत की एक रोचक कहानी यहाँ दी जा रही है।

कथा यूँ प्रारम्भ होती है। महाभारत की समाप्ति के पश्चात् और असीमित नरसंहार हो जाने के उपरान्त मृतक जनों के तर्पण के लिए पुरोहितों ने महाराज युधिष्ठिर को राजसूय यज्ञ करने का परामर्श दिया। इसके लिए करोड़ों रुपये का बजट बनाया गया और देश देशान्तरों से विशेषज्ञ पुरोहित वर्ग आमंत्रित कर दिये गये। श्रीकृष्ण इस यज्ञ के पक्ष में नहीं थे, परन्तु उन्होंने विरोध भी नहीं किया।

यज्ञ प्रारम्भ हो गया और चारों दिशाओं में युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ की धूम मच गयी। युधिष्ठिर बड़ा आत्मसन्तोष अनुभव कर रहे थे। इतने में अचानक ही वहाँ एक नेवला आ धमका। उसकी अद्‌भुत चेष्टाएँ देखकर चारों ओर उसी की चर्चा होने लगी तथा लोग युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ की चर्चा करना भूल गये। महाराज युधिष्ठिर इससे बहुत परेशान हुए और उन्होंने अन्त में श्रीकृष्ण से पूछा की यह नेवला कहाँ से आया है और भोजन करने के उपरान्त जब कोई कुल्ला करता है तो दौड़कर उसके पानी में क्यों लोटता है।

श्रीकृष्ण ने वेदव्यासजी से प्रार्थना की कि वे नेवले तथा सब प्राणियों की भाषा समझते हैं और नेवले से इस सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त करें। वेदव्यासजी के पूछने पर नेवले ने अपनी कहानी इस प्रकार कही-मैं हस्तिनापुर से अति दूर एक बियाबान जंगल में एक मार्ग पर खड़े वटवृक्ष के नीचे रहता हूँ। वहीं एक स्वादिष्ट जल का कुआँ है जहाँ किसी श्रद्धालु

ने डोल और डोरी डाल रखी है। वहाँ बटोही आते हैं, जल पीते हैं और थोड़ा विश्राम करके चले जाते हैं। वहीं एक दोपहरी में एक बटोही आया। वह बहुत प्यासा और थका हुआ और भूखा भी था। उस रमणीक स्थान को देखते ही उसके पाँव रुक गये और वह छाया में बैठ गया। थोड़ी देर बाद उसने डोल से पानी खींचा और अपनी पोटली से रोटी निकालकर खाने ही वाला था कि सामने से एक कुतिया आ गयी। वह बहुत भूखी थी। उसके तीन पिल्ले भी उसके साथ थे। बटोही के पास केवल चार रोटियाँ थीं और वह बहुत भूखा था। परन्तु कुतिया की आवश्यकता अपने से अधिक सोचकर उसने दो रोटियाँ उसे दे दीं और डोल से पानी भी पिलाया।

खा-पीकर कुतिया तो चली गयी और वह शेष बची दो रोटियाँ खाने वाला ही था कि एक अति वृद्ध कोढ़ी उसके सामने आकर गिड़गिड़ाने लगा। उसके शरीर से कोढ़ चू रहा था और बदवू आ रही थी। उसने अति दीन भाव से कहा कि मैंने दो दिनों से कुछ भी नहीं खाया है और रोटी के बिना पानी भी अच्छा नहीं लगता। वह आदमी अति दयालु था। दो में से एक रोटी देकर उसने उसे पानी पिलाया और बूढ़ा भी चलता बना।

अब उसके पास केवल एक रोटी बची थी। ज्यों ही उसे खाने के लिए उसने पानी का डोल खींचा तभी वटवृक्ष के ऊपर से बन्दरिया ने की-की-की की आवाज की। उसने देखा कि बन्दरिया ने अभी बच्चे दिये हैं और वह बहुत भूखी है। उसने आधी रोटी बन्दरिया को दे दी। भूखा तो मैं भी बहुत था। परन्तु यह सोचकर चुप रह गया कि तेरा पेट ही कितनां है। आधी रोटी खाकर जब यह कुल्ला करेगा, इसके पानी में जो भी अन्न के कण बाहर आयेंगे, उन्हें बीन-बीनकर खाने से ही तेरा पेट भर जायेगा।

अतः मैं चुपचाप उसका खाना-पीना देखता रहा। उसने आधी रोटी खाकर पानी पिया और फिर कुल्ला किया तो मैं दौड़कर उस पानी के पास पहुँचा जो उसके मुख से निकला था। अन्न के कुछ कण मेरे पेट में गये और मुझे वह अपार तृप्ति प्राप्त हुई जो जीवन में कभी नहीं मिली थी। साथ ही उसके मुख से निकले पानी में मैंने जब लोट लगाई तो वह पूरा अंग सोने का हो गया जिसे पानी छू गया था। फिर तो धरती माता ने ही पानी सोख लिया। मैं अभागा केवल आधा ही सोने का हो सका।

तभी से मैं चाहता था कि दूसरा यज्ञ हो और मैं किसी श्रद्धालु के कुल्ले के जल में स्नान करूँ तो मेरे शरीर का शेष भाग भी सोने का हो जाये।

नेवले ने कहा कि इसी आशा के साथ इस राजसूय यज्ञ में आया हूँ और भोजन के उपरान्त जो कोई भी कुल्ला करता है, उसके पानी में लोटता हूँ।

सुनते हैं कि यहाँ हजारों पशुओं की बलि चढ़ायी गयी है और इस राजसूय यज्ञ के करने से स्वर्ग एवं मोक्ष मिलते हैं। परन्तु एक यज्ञ वह था सीधा-सादा सा, जो एक बटोही ने किया था, उसने मेरा आधा शरीर सोने का कर दिया था और एक यज्ञ यह भी है जिसमें तीन दिनों से कुल्ले के पानी में लोट रहा हूँ, परन्तु मेरा एक भी बाल सोने का नहीं हो पाया है।

वेदव्यासजी ने नेवले के मुख से कही गयी यह कथा विस्तार के साथ लोगों को

सुनायी। इससे यज्ञों में महती हिंसा और कर्मकाण्डों का गहरा मजाक बनाया गया।

## सारांश

संक्षेप में राजनीतिक दृष्टि से कौटल्य से पहले का भारत दो भागों में विभक्त था। पहले भाग में गान्धार और काम्भोज तथा ग्लुच से लेकर कौसल और विदेह तक के वे भू-भाग आते थे जिन पर वैदिक कालीन आर्यों ने अपना प्रभुत्व स्थापित किया था और जहाँ गणतांत्रिक प्रणाली की शासन सत्ता उत्तर वैदिक काल तक अस्तित्व में रही। इनका सूत्रपात पाँच हजार वर्ष पहले हुआ होगा और इनके अवशेष पाणिनि तथा कौटल्य के समय तक रहे हैं। भारत के राजनीतिक एकीकरण के अभियान में कौटल्य ने ही सर्वप्रथम इन्हें निर्मूल किया था। इनका विशद वर्णन आगे किया गया है। यहाँ इतना कहना प्रासंगिक है कि कौटल्य से पहले के भारत में इस प्रकार गणसंघी राज्यों की संख्या कम से कम एक हजार से अधिक रही होगी। ये छोटे भी थे और बड़े भी तथा इनका राजनीतिक प्रभाव भी न्यूनाधिक था।

दूसरी राजनीतिक व्यवस्था पूर्व वैदिक काल से ही चली आ रही थी। वह थी राजतांत्रिक प्रणाली जो प्रायः असुरों में लोकप्रिय थी। असुरों के अनेक राजा अत्यधिक प्रतापी और बलशाली हुए हैं तथा पुराणों एवं जनश्रुतियों में उनमें अनेक के नाम अति प्रसिद्ध हैं। उत्तर वैदिक काल में उन्हें लांछित और कलंकित किया है। वैदिक काल में ही हिरण्यकश्यप, महाबली और अनेक प्रतापी अनार्य राजा हुए हैं, जिनमें ऐतिहासिक रावण भी एक है जिन्होंने अपने राज्यों का विस्तार किया, वैदिक आर्यों से सफल संघर्ष किया और जो आर्यों के साथ ही अनार्य राजाओं से भी सफल संघर्ष करते थे। इनके राज्य बहुत छोटे और विशाल दोनों प्रकार के होते थे। जिनका राज्य सूर्योदय से सूर्यास्त तक पैदल चलकर पार किया जा सकता था वे भी राजा ही माने जाते थे और जिनके राज्य को कोई घुड़सवार तीन दिनों तक दौड़कर भी पार नहीं कर पाता था, वे महाराज कहलाते थे। उत्तर से दक्षिण तक तथा पश्चिम से ध्रुव पूर्व तक ऐसे राजतंत्री राज्यों की संख्या हजारों में थी। राजनीतिक इकाई के रूप में भारत का कोई अस्तित्व नहीं था। ये सभी राजा और गणसंघी राज्य अपने-अपने प्रदेशों को स्वतंत्र देश के रूप में मान्यता देते थे। आज तक संकल्प पढ़ते समय कर्मकाण्डी ब्राह्मण यही कहकर देश का परिचय देते हैं कि 'जम्बूद्वीपे भारत खण्डे' अर्थात् जम्बु (जम्मू) तो द्वीप है और भारत उसमें एक टुकड़ा या खण्ड है।

इस प्रकार, ढाई हजार वर्ष पहले अर्थात् कौटल्य के उदय से पूर्व तक भारत नाम की कोई राजनीतिक इकाई नहीं थी बल्कि हजारों राजनीतिक इकाइयों में बिखरा हुआ यह एक भूखण्ड मात्र था।

जहाँ तक आर्थिक व्यवस्था का प्रश्न है उसकी विवेचना करते समय जो तथ्य सामने आते हैं उनसे प्रकट होता है कि देवासुर संग्राम केवल आगन्तुक आर्यों और अनार्यों के बीच वर्चस्व स्थापित करने का ही संघर्ष नहीं था बल्कि यह अर्थ-व्यवस्थाओं का टकराव भी था। इसमें जनसमूह के रूप में विजय वैदिक आर्यों की हुई जिनके कारण पीछे बताये जा चुके

हैं। परन्तु अर्थ-व्यवस्था के रूप में विजय असुरों के हाथ लगी। इस समृद्ध, विकसित और आत्मनिर्भर अर्थव्यवस्था के सामने, जिसमें दास मुख्य उत्पादक के रूप में कार्यरत थे, वैदिक अर्थव्यवस्था धूमिल पड़ गयी जिसके पास देने के लिए कोई निर्भरता योग्य आर्थिक साधन उपकरण नहीं था, वे तो केवल पशुओं के झुण्ड साथ लिये घूमा करते थे और कभी-कभी एक दूसरे जन (कबीले) के पशुओं का अपहरण करने के लिए मार-पीट एवं युद्ध भी किया करते थे।

अतः अर्थव्यवस्था के मोर्चे पर उत्तर वैदिक काल में पशुओं के लिए युद्ध कम होने लगे तथा भू-सम्पदा एवं दासों के लिए अधिक संघर्ष होते थे। युद्ध में पराजित असुरों का भी कोई उपयोग हो सकता है, इतनी-सी वात समझने में भी उन्हें बहुत समय लगा। परन्तु ज्यों ही उन्हें पता चला कि अपने स्थायी जीवन में वे असुरों और दानवों से भरपूर लाभ उठा सकते हैं तो अपने गाँवों अथवा बस्तियों के दक्षिणी अंचल में उनका स्थान देकर उन्हें बड़ा सन्तोष अनुभव होता था। असुर उनके लिए घर बनाते, बाण तैयार करते, बीमारियों में उपचार करते और प्रत्येक संकट के समय अपनी माया (विद्या) का करतब दिखाकर उनका मनोरंजन करते एवं सहायता देते।

पुराणों में मयदन्त नामक दानव ऐसा ही बड़ा प्रसिद्ध स्थापत्य कलाकार था जिसने हस्तिनापुर बसाया और जो अपनी कला के लिए प्रसिद्ध था।

इस प्रकार, उत्तर वैदिक काल में आर्यों तथा अनार्यों के बीच का तनाव प्रायः समाप्त हो गया था और दोनों के आपसी मिलन से जो समाज उभरा वही वास्तविक भारतीय समाज था। परन्तु इन दोनों जातियों के परस्पर मिलन और विलीनीकरण की सुखद एवं आश्चर्यजनक परिणति तो सांस्कृतिक क्षेत्र में सम्मुख आयी। उत्तर वैदिक कालीन आर्य साहित्य में असुरों पर जो भी लांछन लगाये गये हैं वे सभी पुरोहित कालीन आर्यों पर अक्षरशः लागू होते हैं। हाँ यह भी हो सकता है कि पुरोहितवादी कुकार्यों से समाज को बचाने के लिए इन साहित्यकारों ने वैदिक कालीन मधुरतायें स्मरण करायीं और पुरोहितवाद को असुर संस्कृति का प्रतीक बताकर निन्दित किया हो। उदाहरण के लिए असुरों या राक्षसों को संस्कृत साहित्य में क्रव्याद (कबाब) अर्थात् भुना हुआ मांस खाने वाला बताया है। परन्तु उत्तर वैदिक कालीन कर्मकाण्ड युग में यज्ञों में भुना हुआ मांस खाना अस्वीकार किया ही नहीं जा सकता था। इसलिए कि वह यज्ञ का (प्रसाद) था।

इसी प्रकार, वैदिक आर्य अनेकेश्वरवादी नहीं थे। यह बात अलग है कि प्रत्येक जन का एक पुरखा कुल का अधिष्ठाता देवता माना जाता था जिसे वे 'भूमिहा' भी कहते थे। विपरीत इसके, असुर या तो पूर्णतया अनीश्वरवादी होते थे या कालान्तर में जो ईश्वर विश्वासी हुए थे उनके ईश्वरों की संख्या भी अनेक हो गयी। परन्तु आश्चर्य है कि कालान्तर में ऐसी नयी संस्कृति ने जन्म लिया जहाँ न एकेश्वरवाद था न अनेकश्वरवाद और सृष्टि के मूल में एक ही चेतन मूल तत्व की भावना ने जन्म लिया। दार्शनिक क्षेत्र में भारतीय चिन्तन का यह सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण भाग है।

इसी दार्शनिक क्षेत्र में एक और प्रभावशाली परिवर्तन देखने को मिला। जैसा कि कहा

जा चुका है कि वैदिक आर्य अन्तर्मुखी नहीं थे और वे आमोद-प्रमोद व कर्मठ जीवन बिताने के आकांक्षी थे। मरने के बाद क्या होगा, इसकी चिन्ता इन्हें कम ही सताती थी। विपरीत इसके, अनार्य दर्शन ने निर्वाण, मोक्ष और आत्मचिन्तन की पद्धति को जन्म देकर पूरे समाज को इहलोक से विमुख करके परलोक चिन्ता में धकेल दिया। इस चिन्तन की छाप उत्तर वैदिक कालीन आर्य चिन्तन पर इतनी गहरी पड़ी कि सारा प्रसंग ही उल्टा जा पड़ा। सम्पूर्ण आर्य दर्शन परलोकवादी बन गया, और असुरों को निरा इहलोकवादी माना जाने लगा।

वृहस्पति और शुक्राचार्य देवों तथा असुरों के गुरु माने जाते हैं। सभी शास्त्रकार यह मानते हैं कि वैदिक आर्यो के गुरु वृहस्पति अनीश्वरवादी थे और शुक्राचार्य अनेकश्वरवादी थे। परन्तु उत्तर वैदिक काल में और अनेक देवासुर संग्रामों में देवों तथा असुरों का नेतृत्व करने वाले इन दोनों ही आचार्यों की संस्कृति विपरीत रूप में उभरी। कालान्तर में किसी ने भी यह स्वीकार नहीं किया कि देवगुरु अनीश्वरवादी थे या शुक्राचार्य देव विरोधी थे। शुक्र नीति वैसा ही प्रमाणित नीति शास्त्र माना जाता है जैसी मनुस्मृति या चाणक्य नीति।

जैसा कि कहा जा चुका है, दास प्रथा के प्रति आर्यों की असहिष्णुता भी कालान्तर में और विशेष रूप से उत्तर वैदिक काल में, समाप्त हो गयी। उसके साथ ही उन्होंने स्थायी समझौता कर लिया। देवासुर अर्थव्यवस्थाओं तथा संस्कृतियों का यह समन्वय अन्त में एक संस्कृति को जन्म देता है जिसमें वैदिक कालीन आर्यों की कर्मठता और पूर्ववैदिक कालीन अनार्यों का कौशल एवं आर्थिक प्रगति नयी सभ्यता के रूप में उभरती है। इसके मूल तत्व सहिष्णुता पर आधारित धर्मनिरपेक्षता के सिद्धान्त थे। इन्हीं आदर्शों के आधार पर भारतीय सभ्यता का विकास हुआ जिसकी प्रगति में आर्यों और अनार्यों का समान रूप से योगदान था।

यह संघर्षशील भारत था जो अपने सामाजिक उत्थान के लिए उद्दण्ड प्रकृति के विरुद्ध अनवरत संघर्ष कर रहा था। इस संघर्ष के बीच से ही एक मिली-जुली एवं समन्वित संस्कृति एवं सभ्यता ने जन्म लिया। यही भारतीय संस्कृति थी जिसके विकास में सबका योगदान था।

इस समन्वित संस्कृति ने ही भविष्य में देवों और असुरों का भेद भी मिटा दिया। समन्वित संस्कृति ने जाति भेद मिटा कर मानवता के आधार पर नये समाज की रचना की, जिसे आगे आने वाले पुरोहितवाद ने सदा के लिए छिन्न-भिन्न कर दिया और हजारों जातियों तथा उपजातियों में भारत का फिर से विभाजन कर दिया।

इस अध्याय में वर्णित पुरोहितवाद और कर्मकाण्डी यज्ञानुष्ठान का भारत के आर्थिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक विकास में किसी प्रकार का भी योगदान नहीं रहा। यह दो निठल्ले परजीवी वर्गों-पुरोहित वर्ग तथा राजसत्ताधारियों के बीच गठबंधन था। शेष मानव समाज जिनमें आर्य और अनार्य सभी थे, इस कुचक्र से पीड़ित थे। पुरोहितवाद ने दो तरीकों से समाज को पतन के कगार तक पहुँचाया। पहला तो यह कि कृषि विकास के लिए अनिवार्य

एवं परम उपयोगी पशु शक्ति का यज्ञों में इस प्रकार संहार किया गया कि यह हिंसा सामाजिक प्रगति में मुख्य बाधा बन गयी। दूसरे, प्रत्येक सामाजिक एवं व्यक्तिगत विपत्ति का समाधान यज्ञानुष्ठानों को बनाकर मानव चिंतन को इह जीवन की समस्याओं से विमुख करके और प्रत्येक विपत्ति को पूर्वजन्म के कर्मों का फल बताकर तथा केवल अगले जन्म में उसके निवारण की प्रक्रिया पर बल देकर एवं निरंकुश राजशक्ति के साथ गठबन्धन करके पुरोहित वर्ग ने मानव मस्तिष्क के विकास की सम्भावनाएँ भी अवरुद्ध कर दीं। जब धार्मिक उन्माद और राजसत्ता का दण्ड एक दूसरे की सहायता पर उतर आते हैं तब सामाजिक जीवन असहनीय यंत्रणाओं में भर उठता है। कौटल्य के उदय से एक हजार वर्ष पूर्व तक भारत ऐसी ही यातनापूर्ण परिस्थितियों से गुजर रहा था।

परन्तु जिन प्रदेशों में विशुद्ध वैदिक आर्यों का प्रभुत्व था, वहाँ विभिन्न आर्यजनों के परम्परागत गणसंघी राज्यों का अस्तित्व लुप्त नहीं हुआ था। गणसंघी राज्यों के गठन में जनगणों का सहयोग येनकेन प्रकारेण अनिवार्य होता ही था। पुरोहित वर्ग को इन राज्यों का बिना शर्त समर्थन नहीं मिल पाता था इसीलिए पुरोहित वर्ग का अमानुषिक उत्पात इन क्षेत्रों में अधिक उन्मादपूर्ण नहीं हो पाता था और जब इस क्रूर हिंसा के विरुद्ध पूरे देश में जनजागरण की लहर दौड़ी तो गान्धार, कम्बोज, ग्लूच, शालक, पुरु और कुरुजनों से लेकर विदेह तक, जिनमें शाक्य, मल्ल, लिक्ष्छवी और दूसरे वैदिक आर्यों के गणसंघी राज्य थे, अग्रणी पंक्ति में खड़े मिले। यह और भी आश्चर्यजनक है कि पुरोहित वर्ग भी अपनी क्रूर हिंसा को वेदों के नाम पर प्रचलित कर रहा था और प्रथम नवजागरण कालीन ये ऋषि मुनि और महात्मा भी वेदों के नाम पर ही हिंसा और पुरोहितवाद का खण्डन कर रहे थे। इनमें अपवाद है तो केवल चार्वाक जिसने हिंसा और यज्ञों के साथ ही वेदों, ईश्वर, आस्तिकता, पुनर्जन्म, परलोक और स्वर्ग तथा मोक्ष की धारणाओं पर भी समान रूप से प्रहार करते हुए कहा था कि धूर्तों, पाखंडियों और निशाचरों ने ही अपने स्वार्थ सिद्धि के लिए आध्यात्मिकता के नाम पर ये जाल बुने हैं।

इस प्रकार जिस व्यक्ति के अमर कार्यों तथा उपलब्धियों की इस पुस्तक में चर्चा की जा रही है, उससे पहले का भारत केवल ऐसा ही नहीं था जैसा ऊपर बताया गया है। वह वैसा भी था जिसकी चर्चा अगले अध्याय में की जा रही है और यह जानना भी आवश्यक है कि भारत के प्रथम नवजागरण ने ही वे ऐतिहासिक परिस्थितियाँ उत्पन्न की थीं जिन्होंने विष्णुगुप्त कौटल्य को वह व्यक्तित्व प्रदान किया जिसके कारण वह पहली बार भारत का एकीकरण कर सके और उसे एक अभिन्न राजनीतिक इकाई के रूप में पुनर्गठित कर सके।

■■■

## अध्याय-दो

# प्रथम नवजागरण

### १. उपनिषद् काल

जब कोई अर्थव्यवस्था और सामाजिक जीवन पद्धति अपना वास्तविक स्वरूप एवं जनाधार खोकर विकृत रूप में प्रकट होती है तो सामाजिक विकास के मार्ग अवरुद्ध होने लगते हैं। वैदिक सभ्यता के उत्तर काल में और असुर संस्कृति एवं व्यवस्था के साथ उसके समन्वय से ऐसी सभ्यता ने जन्म लिया जिसमें प्रबल असुर संस्कृति के तत्वों का बाहुल्य था। इसे ही पुरोहितवाद का उदय तथा धार्मिक कर्मकाण्ड एवं यज्ञानुष्ठानों का युग कहा जाता है जिसके सम्बन्ध में विस्तार के साथ विचार किया जा चुका है। यद्यपि डेढ़ हजार वर्षों तक यह अन्धकार युग चलता रहा परन्तु अन्त में उसे जाना पड़ा। इसलिए कि जब कोई सामाजिक नीति, धार्मिक अनुष्ठान और कार्य पद्धति प्रचलित आर्थिक शक्तियों के विपरीत जाने लगती है तो उन्हें समाज के संवेदनशील तत्वों से तथा अन्त में पूरे समाज से टकराना पड़ता है। कर्मकाण्ड युग में जिस तरह पशु शक्ति का संहार हो रहा था, उसके विरुद्ध जनता का आह्वान करने वाले तो लगभग एक हजार वर्ष बाद आये। परन्तु उसके लिए अनुकूल ऐतिहासिक परिस्थितियाँ तैयार करने वाले आज से लगभग ३५ शताब्दियों से भी पहले आ गये थे। उसकी कार्य पद्धति आडम्बर मुक्त थी। उनका व्यक्तिगत जीवन अति आकर्षक, सीधा-सादा और सरल था। उनकी विचार शैली मार्मिक थी और मनों में स्पन्दन उत्पन्न करती थी। वे राजमहलों से अति दूर तपोवनों में और पर्णकुटिया में बैटकर सर्वसाधारण से बातें करते थे। सबसे पहले उन्होंने गौऊ को माता और अवध्य कहा था जो हमारे जीवन के लिए बहुमूल्य दुग्ध का आहार प्रदान करती थीं तथा उन्होंने ही पुरोहित ब्राह्मणों के प्रति उपजे क्रोध को शान्त करते हुए कहा था कि ब्राह्मण ब्रह्मवेक्ता होता है। वह मानव मात्र में एकता के दर्शन करता है। अतः ब्राह्मण अवध्य है। उन्होंने सिद्धान्त रूप से मांस भक्षण बन्द करके और कन्द, मूल फलों तथा दूध पर अपना जीवनाधार केन्द्रित करके पशु हिंसा अनावश्यक सिद्ध कर दी। उन्होंने कर्मकाण्ड या यज्ञानुष्ठान को धर्म विरोधी या वेद विरोधी नहीं कहा। ऐसा करना लाभदायक भी नहीं था। निहित स्वार्थ के शक्तिशाली पुरोहित वर्गों के साथ टाल देने योग्य संघर्ष को सामने लाकर खड़ा करने में उन्होंने बुद्धिमत्ता नहीं समझी; परन्तु आडम्बरपूर्ण और महँगे यज्ञानुष्ठानों के मुकाबले उन्होंने धर्म का एक अन्य विकल्प बड़ी योग्यता के साथ प्रस्तुत कर दिया।

पहले तो उन्होंने कर्मकाण्ड और ज्ञान-काण्ड के रूप में मानव मुक्ति के दो समान मार्ग प्रस्तुत किये। फिर यह बहस छेड़ी कि कर्मकाण्ड अधिक उत्तम है या ज्ञानकाण्ड। कुछ

ने कर्मकाण्ड को उत्तम वताया और कुछ ने ज्ञानकाण्ड को। यह समझ लेने के उपरान्त कि जनता ने दोनों को एक दूसरे का विकल्प मान लिया है, उन्होंने नवीन चर्चा प्रारम्भ की। कर्मकाण्ड के मुकाबले ज्ञानकाण्ड को उत्तम बताया और किसी-किसी ने कर्मकाण्ड अथवा हिंसापूर्ण यज्ञानुष्ठान को अविद्या कहकर निन्दा भी की।

ये कौन लोग थे जिन्होंने खतरों से भरा यह मार्ग पकड़ा और अपने प्राणों से खेले? ये बहुत बुद्धिमान भारतीय थे। ३५०० वर्ष पहले चारों ओर फैले अन्धविश्वासों के अन्धकार में उन्होंने ज्ञान ज्योति जलायी थी। ये उपनिषदों के महर्षि थे। जनविचारक थे, नये मार्ग के प्रशस्तकर्ता थे और स्वयं पीड़ायें झेलकर मानव-जाति को पीड़ामुक्त करने के सपने देखते थे।

उन्होंने बड़े आत्मविश्वास के साथ अपने सम्बन्ध में घोषणा की थी :-

'मैं राज्य की कामना नहीं करता। स्वर्ग और मोक्ष प्राप्त करना भी मेरी आकांक्षा नहीं है। मैं तो बस, यही चाहता हूँ कि दुखों में तपती मानव जाति का सन्ताप दूर कर सकूँ।'

न त्वहं कामये राज्यं न स्वर्ग नापुन भर्वम्।
कामये दुःखतप्तानां प्राणिनामर्त्तिनाशनम्।

इन महामानवों के विचार उपनिषदों में अंकित हैं। उपनिषदें भारतीय विचारों और ज्ञान की महत्त्वपूर्ण पिटारियाँ हैं। वे एकान्त में और गिरिकन्दराओं में बैठकर तथा समाधि लगाकर नहीं लिखी गयी हैं। वे जनता के पास बैठकर और उसके मानसिक आवेगों को ध्यान में रखकर लिखी गयी है। इसलिए उन्हें उपनिषद् अर्थात् सन्निकट बैठकर लिखी, कहा जाता है।

उपनिषदों के ऋषि केवल ब्राह्मण नहीं थे। अब्राह्मण भी थे। अष्टावक्र, जो अत्यधिक कुरूप और आठ स्थानों से टेढ़ामेढ़ा था, केवल उपनिषदों के ज्ञान के कारण सर्वमान्य था। ब्राह्मणों का जन्मजात अहंकार उपनिषदों के ज्ञानकाण्ड ने धूल में मिला दिया। उपनिषदों के ऋषियों ने पुरोहितवाद और धार्मिक अनुष्ठानों पर प्रहार नहीं किये। परन्तु धर्म के वैकल्पिक रूप प्रस्तुत करके उन्होंने शताब्दियों से दबी हुई और गूँगी तथा बहरी जनता को बोलना सिखा दिया। यही उनका सबसे बड़ा कौशल था। इससे कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड के बीच का संघर्ष पुरोहितों तथा ऋषियों के मध्य का संघर्ष न रहकर सर्वसाधारण जनता और पुरोहित वर्ग तथा रूढ़िवाद और प्रगतिवाद के बीच का संघर्ष वन गया।

उपनिषदों के ऋषि बार-बार शारीरिक श्रेष्ठता पर प्रहार करते हैं और ज्ञान की श्रेष्ठता का वर्णन करते हैं। परन्तु ज्ञान तो किसी जाति विशेष के एकाधिकार में नहीं होता। ब्राह्मणेतर जाति का व्यक्ति भी ज्ञानवान् हो सकता है। उनकी इस बहस ने पूरे समाज को हिला दिया, उसकी गतिहीनता नष्ट कर दी और विचार मंथन प्रारम्भ कर दिया।

ज्ञान की इस श्रेष्टता ने स्त्री जाति को भी बन्धनों से मुक्त कर दिया। पुरोहित युग

में नारी का महत्त्व केवल दासी के रूप में था। वैदिक काल की स्वाधीन नारी पुरोहित काल की दासी मात्र थी। परन्तु उपनिषद्‌कार ऋषियों ने उसे पुनः वही सम्मान दिया जो उसे वैदिककाल में उपलब्ध था। अनेक स्त्रियों ने अपने बुद्धिवैभव का प्रदर्शन करके पुरुष के समान अपनी गरिमा और योग्यता का परिचय दिया। गार्गी और मैत्रेयी आदि नारियों ने पुरुषों के समान ही अपनी विद्वता और ब्रह्मज्ञान का परिचय दिया।

अनेक मौलिक प्रश्नों पर चिन्तन को नया मोड़ देकर उन्होंने कुंठित मानव मस्तिष्क को पूर्णतया सचेष्ट कर दिया। उन्होंने पुरोहितवाद पर प्रहार करते हुए उपनिषदकाल के अंतिम दिनों में प्रश्न किया कि ब्राह्मण कौन है और स्वयं उत्तर भी दिया कि जो ब्रह्म ज्ञान रखता हो। इस प्रकार उन्होंने धार्मिक उन्माद और जातीय अहंकार पर चोट की। उनका कहना था कि सच्चा ब्राह्मण तो वही है जो कुत्ते, ब्राह्मण और चाण्डाल में एकरूपता देखता हो। उनका उच्च मानवतावाद वास्तव में प्राणिमात्र के प्रति असीम प्रेम का द्योतक था जिसमें किसी भी दृष्टि से प्राणी-हिंसा अप्रासंगिक हो जाती है। महाकवि कालिदास ने अभिज्ञान शाकुन्तल में ऐसे ही एक तपोवन का वर्णन किया है जिसमें एक हिरण के बच्चे पर धनुष-वाण ताने दुष्यन्त को रोकते हुए कहा था :-

'राजन ! हरिण के इस छोटे बच्चे पर वाण मत चलाओ; वह तो ऐसा होगा जैसे रुई के ढेर पर अँगारा फेंक दिया जाये। किलोलें करते ये हिरण के छोटे बच्चे कहाँ और वज्र के समान विनाश करने वाले तेरे ये कठिन वाण कहाँ?'

'न खलु न खलु बाणः सन्निपात्योअयम स्मनडिनः।
मृदुनि मृग शरीरे तूल राशा विवाग्निः।
क्ववन हरिणकानां जीवनं चाति लीलं।
क्वच कठिन नियाता वज्र साराः शरास्ते।।'

इसमें प्राणिमात्र के लिए जिस कोमलता की अभिव्यक्ति की गयी है, वह उस हृदयहीन पुरोहितकाल में कैसे मिल सकती थी जहाँ प्रज्वलित अग्निकुण्ड निरपराध पशुओं के सिर काटने के लिए पुरोहित जी गण्डांसा ताने खड़े दिखते थे।

जो उपनिषदकार वन्य प्राणियों के प्रति सहृदय थे वे दास मानवों के प्रति हृदयहीन कैसे हो सकते थे? उन्हें भी प्रत्येक अवसर पर वे मानवीय अधिकार प्रदान करते हैं।

उन्होंने पशुपालन के तुरन्त बाद कृषि के विकास को महत्त्व दिया और इस प्रकार, आश्रमों में भी शीघ्र फसल देने वाली कृषि को प्रोत्साहन देकर उन्होंने नये आर्थिक साधन को भी महत्त्व प्रदान किया। सष्ठी नामक धान का बीज केवल ६० दिनों में पककर तैयार हो जाता है, विशेष लागत भी नहीं लगती, वह इन आश्रमों की ही देन था।

इसके अलावा उपनिषत्कारों ने मानव जीवन की ऐसी मौलिक समस्याओं की ओर समाज का ध्यान आकृष्ट किया जिनकी ओर कुण्ठाग्रस्त पुरोहित काल में कभी ध्यान भी नहीं जा सकता था। जैसे—धरती, आकाश, चाँद, तारे आकाशगंगा और यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड

किसने बनाया है? यदि कोई इनका बनाने वाला है तो उसे किसने बनाया है? शून्य आकाश में घूमते ये तारे और नक्षत्र पुंज किस पर टिके हैं और ये आपस में टकराते क्यों नहीं हैं?

मैं कौनं हूँ? तू कौन है? हम सब कहाँ से आये हैं? और निष्कपट सब उपनिषदकारों ने इनका एक निश्चित उत्तर भी दिया है। तू आत्मा है। मैं आत्मा हूँ। प्राणिमात्र आत्मा है। और हम सभी का स्रोत एक परमात्मा है। वही ब्रह्म है। हम उसी के विभिन्न रूप हैं। जैसे एक ही सूर्य विभिन्न जलाशयों में भासित होता और विभिन्न रूपों में अभिव्यक्त होता है, वैसे ही परम ब्रह्म विभिन्न प्राणियों में विभिन्न नामाकारों के रूप में प्रकट होता है।

इस प्रकार, उपनिषदकारों के महान् मानवतावाद में न केवल मानव मात्र को समान महत्त्व प्रदान किया तथा कुत्सित जाति प्रथा पर प्रहार किया जिसे पुरोहितवाद ने चरम रूप से दूषित कर दिया था, प्रत्युत प्रत्येक प्राणी में परमात्मा का साक्षात्कार कराकर उन्हें पूर्णतया अवध्य घोषित कर दिया।

भारतीय दार्शनिक कल्पनाओं की इन ऊँची उड़ानों ने भारतीयों का मन और उनके विचार इतने ऊँचे धरातल पर पहुँचा दिये कि वह पुरोहितवाद के अमानवीय हत्याकाण्डों और यज्ञानुष्ठानों के प्रति उद्वेग और घृणाओं से भर उठा।

उपनिषदकारों ने मानव जीवन के प्रत्येक मूल प्रश्न पर मौलिकता से विचार किया। उपनिषदों ने दार्शनिक दृष्टि दी और प्रत्येक समस्या पर गहराई के साथ विचार करना सिखाया।

भारत में प्रथम नवजागरण की यह प्रथम वेला थी। उपनिषद् वास्तव में ऋग्वेद और सामवेद का नया संस्करण था। इनमें वृहदारण्यक और छान्दोग्य उपनिषदें विशेष ऐतिहासिक महत्त्व की हैं। कठोपनिषद् ने मानव चिन्तन को नयी दिशा प्रदान की है। पहली और दूसरी शताब्दियों के महाकवि और विशेष रूप से कालिदास और भवभूति उस युग की उपलब्धियों के अमर गीतकार हैं जिन्होंने पुरोहितवाद के प्राणघातक वातावरण से बाहर निकले भारतीय समाज के चारों आश्रमों-ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास - की महिमा गा-गाकर पूरे भारतीय समाज को नयी दिशा प्रदान की।

अब धीरे-धीरे लोग पुरोहित काल के आडम्बर भरे कर्मकाण्ड तथा यज्ञानुष्ठानों को भूलते जा रहे थे। अश्वमेध यज्ञ, नरमेध यज्ञ, बलिवैवस्य यज्ञ और महँगे पाखण्डों के स्थान पर तपोवनों की ओर लोगों का ध्यान जा रहा था जहाँ कहीं, उद्दालक मुनि, कहीं याज्ञवल्क्य मुनि, कहीं महान ब्रह्मज्ञान के मुनि अष्टावक्र, कहीं ब्रह्मवादिनी मैत्रेयी और गार्गी मानव जीवन की तथा ब्रह्माण्ड संरचना की जटिल समस्याओं पर चर्चायें करती थीं और सहस्त्रों ज्ञान पिपासु श्रद्धालुजन बद्धांजलि होकर इन चर्चाओं का अमृतपान किया करते थे। इन चर्चाओं ने जीवन की प्राथमिकतायें ही बदल डालीं।

परन्तु यह विचार चिन्तन बुद्धिजीवी वर्गों तक ही सीमित था। इसका जनसाधारण पर धीरे-धीरे ही प्रभाव पड़ रहा था। यह युग पर्याप्त रूप में दीर्घकालीन था और करीब एक हजार सालों तक चला। इसे ढाई हजार से साढ़े तीन हजार वर्ष पुराना युग कह सकते हैं। इसने वैदिक एवं असुर संस्कृतियों को समान रूप से प्रभावित किया। प्रत्युत यह कहना अधिक उपयुक्त होगा कि उपनिषदकारों ने पुराने वैदिक चिन्तन को इतना गहन रूप में पुरस्थापित किया कि तदुपरान्त अनार्य संस्कृति अथवा असुर सभ्यता और चिन्तन का बहुत कम प्रभाव रह गया था। फिर भी, यह तो मानना ही होगा कि दार्शनिक क्षेत्र में भी और उपनिषदकाल में असुर संस्कृति ने अपने आपको निर्मूल नहीं होने दिया। वैदिक आर्य अन्तर्मुखी नहीं थे और इहलोक की समस्याओं की उपेक्षा करके उन्होंने कभी परलोक के सम्बन्ध में माथापच्ची नहीं की। परन्तु भारतीय चिन्तन पर जिस प्रकार मरणोपरान्त की समस्याएँ छायी रही हैं, उससे प्रतीत होता है कि असुर संस्कृति भारतीय संस्कृति का अभिन्न रूप हो गयी थी। फिर भी उपनिषदों ने रूढ़िवाद के दलदल से निकलने में उसकी सहायता की। आगे चलकर गौतम बुद्ध के जनान्दोलन ने उपनिषदकारों का ज्ञानकाण्ड भिन्न नामों और रूपों में जन-जन तक पहुँचा दिया। जब मानव अपने सीमित ज्ञान को ही असीमित और अन्तिम मान बैठता था तो ऋग्वेद की भाषा में उपनिषदकार 'नेतिनेति' कहकर सावधान किया करते थे। 'नहीं, ऐसा ही सब कुछ नहीं, और भी हो सकता है।' उपनिषदों के ऋषियों ने प्रकृति और समाज के प्रति हमारे ज्ञान की इच्छा-जिज्ञासा उत्पन्न की और यहीं से मानव के लिए विभिन्न ज्ञानों और विज्ञानों के द्वार मुक्त हुए।

क्या सृष्टि से पहले अन्धकार था? नहीं; फिर प्रकाश कहाँ से आता। क्या प्रकाश ही प्रकाश था? नहीं, फिर अन्धकार कहाँ से आता। क्या अन्धकार और प्रकाश दोनों ही थे? नहीं, फिर दोनों की उत्पत्ति कहाँ से और क्यों होती?

क्या सृष्टि से पहले जगत् सत् था अर्थात् उसका अस्तित्व था? नहीं, सत् था तो सृष्टि किसकी हुई ! क्या असत् अर्थात् अभाव था? नहीं, अभाव में से सत् और असत् दोनों कैसे उत्पन्न हो सकते थे।

क्या सृष्टि से पहले असत् अर्थात् जड़ था? नहीं, फिर सत् अर्थात् चेतन कहाँ से आया? क्या सत् अर्थात् चेतन था? नहीं, फिर असत् जड़ कहाँ से आया।

ये उपनिषदकार इन मौलिक दार्शनिक प्रश्नों को बार-बार उठाकर मानव मस्तिष्क को उसी तरह सक्रिय कर रहे थे जैसे चिड़िया फुदक-फुदक कर अपने नवजात शिशु को आकाश में उड़ना सिखाती है।

और कभी-कभी तो वे इन जटिल प्रश्नों का उत्तर देते-देते इतने रुष्ट हो जाते थे कि झल्लाकर कह उठते थे :-

'हिरण्यगर्भो वेद यदि वा न वेद'

अर्थात् सृष्टि का प्रथम मानव ही यह जानता होगा कि सृष्टि से पहले क्या था और

संभव है वह भी न जानता हो।

वैदिक ऋषियों और शास्त्रकारों ने मानव मस्तिष्क को सोचने की कितनी स्वाधीनता दी थी। दिमागी दासता से मुक्त करके और किसी को भी यहाँ तक कि हिरण्यगर्भ को भी अपने से अधिक ज्ञानवान् या सर्वज्ञ समझकर हीनता की भावनाओं से पीड़ित होने के पतन से उन्होंने मानव को रोका था।

जिस युग का यहाँ उल्लेख किया गया वह ईसा पूर्व ५०० वर्ष से लेकर डेढ़ हजार वर्ष तक का है। उपनिषद काल में आज से ३५०० वर्ष पहले नवजागरण की और पुरोहितवादी कर्मकाण्डों तथा यज्ञानुष्ठानों में पशुहिंसा की तथाकथित धार्मिक प्रवृत्तियों के विरोध में जो विचार प्रकट किये थे उन्हें हमारे दार्शनिक ऋषियों ने मौलिक दर्शनशास्त्रों की रचना करके पुरोहितवाद पर और भी कड़ा प्रहार किया। इन सर्वमान्य ऋषियों में परमाणुवाद के प्रथम संस्थापक महर्षि कणाद, न्यायशास्त्र के प्रवर्त्तक महर्षि गौतम, सांख्य दर्शन के प्रणेता कपिल, वेदान्तशास्त्र के रचयिता महर्षि वादरायण, योग दर्शन के संस्थापक महर्षि पतंजलि तथा मीमांसा शास्त्र के प्रणेता जैमिनी हैं। शेष आस्तिक और नास्तिक दार्शनिकों के सम्बन्ध में अगले पृष्ठों पर विस्तार से उल्लेख किया गया है।

नीचे की पंक्तियों में हम भारत के समान ही मानव संस्कृति के मुख्य संस्थापक देश, यूनान अर्थात् यवन देश, की गौरवशाली दार्शनिक परम्पराओं का भी उल्लेख कर रहे हैं। इस अध्ययन से यह समझना सरल हो जायेगा कि मानव जाति पूर्णतया एक है और एक ही प्रकार की सैद्धान्तिक विचार-धारायें और विचार संघर्ष, थोड़ा आगे पीछे ही सही, समान रूप से उसे प्रभावित करते हैं।

यही स्थिति विश्व सभ्यता के दो प्राचीन केन्द्रों चीन और ईरान की भी है।

नीचे हम संक्षेप में यवन देश के वैचारिक संघर्ष की कहानी का दिग्दर्शन कराकर यह कहना चाहेंगे कि हमारा ढाई हजार वर्ष पहले का बौद्धिक संघर्ष और उसकी अंतिम परिणति के रूप में विष्णुगप्त कौटल्य द्वारा भारत के एकीकरण का अभियान तथा उसकी सफलता आकस्मिक नहीं थी। इसके बाद सात सौ वर्षों तक देश में कृषि के विकास, उद्योगों, व्यापार तथा पशुपालन के क्षेत्र में जो अभूतपूर्व प्रगति हुई थी उसी के कारण विश्व की दृष्टि में 'भारत को परियों' का देश और 'सोने की चिड़िया' की संज्ञा प्राप्त हुई थी।

जैसा कि अन्यत्र कहा भी जा चुका है कि मौर्यों, शुंगों, कण्वों, सातवाहनों, आन्ध्र नरेशों और वीर विक्रमादित्य के शासनकाल में उसी प्रकार वैदिक आर्य सभ्यता और मर्यादाओं की स्थापना के लिए रामायण, महाभारत, पुराणों और अन्य ऐतिहासिक ग्रन्थों की रचना की गयी जैसे सम्राट अशोक, कनिष्क, कुबलय खाँ और अन्य बौद्ध धर्म के अनुयायी सम्राटों की अध्यक्षता में बुद्ध संगीतियों की स्थापना करके महात्मा गौतम बुद्ध के मौखिक प्रवचनों को स्मृतियों के आधार पर लिपिबद्ध किया गया था तथा ग्रन्थों की रचना की गयी।

## २. यूनानी दार्शनिकों का संघर्ष

जिस समय भारत में यह नवजागरण प्रारम्भ हुआ था उसके थोड़ा पीछे ही यवन देश (यूनान) और चीन में नये विचारों की नयी लहर उत्पन्न हुई थी। परन्तु जैसी क्रिया होती है, वैसी ही प्रबल प्रतिक्रिया भी होती है। १५ शताब्दियों के अन्धकार का निराकरण करने के लिए भारत का नवजागरण भी लगभग १५ शताब्दियों तक ही चला। परन्तु यवन देश के क्रान्तिकारी दार्शनिकों ने मानव जाति की सभ्यता के विकास में जो योगदान किया है, उसका संक्षिप्त विवरण यहाँ दिया जा रहा है। सुकरात, अफलातून और अरस्तू जैसे महर्षियों को मानव जाति कैसे भुला सकती है?

हमारे पूर्वजों के संघर्षों ने यदि उन्हें प्रभावित किया था तो यवन देश की महती सभ्यता से हमें भी बड़ा बल एवं प्रेरणायें मिली थीं। हमारे पूर्वज एवं सभ्यता एक थी तथा हजारों वर्षों से हमारे यूनान के बीच घनिष्ठ सम्बन्ध रहे हैं।

आज से तीन हजार वर्ष पहले उपनिषदकारों और अन्य दार्शनिकों ने जिन नवीन विचारों के लिए भारत में विचार मंथन प्रारम्भ किया था वैसा ही दार्शनिक विचार मंथन उसी काल में यवन देश के दार्शनिकों ने भी किया था। यह विवाद दोनों देशों में समान रूप से प्रचलित था कि संसार का मूल क्या है, यह किससे बना है और इसका स्वरूप क्या है। इनमें कभी अग्नि को, कभी आकाश को, कभी वायु को और कभी आत्मा या ब्रह्म को मूल तत्व मानकार विश्व की विवेचना की जाती थी।

इनमें यूनानी दार्शनिक थे। ईसा पूर्व छठी शताव्दी में जल को ही मूलतत्व मानते थे परन्तु उसी काल के दूसरे यवन दार्शनिक तत्वों को अतिसूक्ष्म मानकर उन्हीं के स्थूल आकार को विश्व की रचना की संज्ञा देते थे।

और यही समय कणाद का भी है जिसने सृष्टि के तत्वों के सम्बन्ध में अधिक तर्क संगत विवेचना की है। उनका कहना था कि मूल तत्व एक नहीं पाँच हैं और इनमें शून्य अथवा आकाश को प्राथमिकता देकर तथा पदार्थों में अभाव को भी स्थान देकर जिस मौलिक चिन्तन का परिचय दिया था, उससे कणाद पूरे विश्व के वैज्ञानिकों तथा दार्शनिकों की प्रथम पंक्ति में आ बैठे हैं।

इस बहस और विवेचना में सर्वाधिक महत्त्व की बात यही है कि यवन दार्शनिक और भारत के गौतम बुद्ध के अनुयायियों तथा चार्वाक ने कहीं भी यह बहस नहीं छेड़ी है कि सृष्टि का कर्ता कौन है और उसने इसे क्यों बनाया है। ये दार्शनिक जीवन को महाभूत से पृथक् नहीं मानते थे और न उसका कोई संचालक था। वे तो स्वयं भूत तत्वों को ही सजीव पदार्थ मानते थे।

हाँ, पैथागोर जो यवन देश में ईसवी पूर्व ५८२ में उत्पन्न हुआ था और जिसने भारत भ्रमण करके उपनिषदों के रहस्यों का बोध पाया था वह दूसरे यवन दार्शनिकों की तरह

स्थूल प्रकृति पर नहीं, प्रत्युत सूक्ष्म रहस्यों की खोज करता प्रतीत होता है वह योरोप का पहला विज्ञानवादी है। पैथागोर केवल दार्शनिक नहीं था प्रत्युत गौतम और वर्द्धमान की तरह धार्मिक विचारों का प्रचार भी करता था।

ईसवी पूर्व ४८० में एलिया के दार्शनिकों ने तो यहाँ तक कहा था कि देवता भी उसी प्रकार अस्तित्व में आये हैं जैसे हम, और हमारे समान ही उनके नाक-कान और इन्द्रियाँ भी हैं और देवताओं को भी अपने ही जैसे सुन्दर या कुरूप चित्रित करते थे। तभी तो इथोपिया वाले अपने देवताओं को काले और चपटी नाक वाले बनाते हैं। इसी प्रकार एलिया के दार्शनिक कैथो नोफेन यह मानते थे कि ईश्वर मनुष्य जैसा साकार नहीं है तथा देवता अनेक नहीं हैं। वह केवल एकेश्वरवाद का पक्षधर था। उसके विचारों पर उपनिषदों की बड़ी गहरी छाप थी कि सब एक में है और एक ही ईश्वर है। उसके विचार शंकराचार्य और रामानुज के विचारों का अद्भुत मिश्रण थे। एलिया का ही अति विख्यात दार्शनिक परमेनिद यह मानता है कि न सत् से असत् हो सकता है और न असत् से सत् की उत्पत्ति हो सकती है इसका समय ५४० ईसवी पूर्व है और वह उपनिषदों की ही भाषा में बोलता है। इसी देश का विख्यात दार्शनिक जेनों ईसवी पूर्व ४६० में अपने देश का दार्शनिक राजनेता था जो स्थिर अद्वैतवादी था। वह द्वन्द्ववादी सिद्धान्त का प्रवर्तक माना जाता है।

गौतम बुद्ध कालीन हैराक्यूलस भी महान् दार्शनिक था और गौतम बुद्ध की भाँति ही क्षणिकवाद एवं परिवर्तनवाद में विश्वास करता था। सृष्टि और प्रलय के सम्बन्ध में जल और अग्नि की निर्णायक भूमिका मानने वाले इसके विचार भारतीय दृष्टिकोण से मिलते थे। इन सभी दार्शनिकों का मत था कि संसार दीपशिखा की भाँति प्रतिक्षण नष्ट होता और निर्मित होता है। वह सृष्टि और प्रलय को अनवरत साथ चलने वाला तत्व मानते थे। सृष्टि ही प्रलय है और प्रलय में ही सृष्टि निहित है। द्वन्द्वात्मकतावादी हेगेल ने इसी दर्शन को अपना आधार बनाया था।

ईसवी पूर्व ४६६ में सुकरात रूढ़िवादी परम्पराओं पर कड़ा प्रहार करता था और ज्ञानकाण्ड का प्रबल समर्थक था। उसका कथन था कि अनुभवों तथा विवेचना पर आधारित ज्ञान ही सच्चा ज्ञान है। ज्ञान से पवित्र किसी वस्तु को वह नहीं मानता था। ठीक करने के लिए ठीक सोचना आवश्यक है, वह कहा करता था। उसे तरुणों को बिगाड़ने, देवनिन्दा करने और अनीश्वरवाद का प्रचार करने के अपराध में जहर का प्याला पीने के लिए विवश किया गया था।

अफलातून ईसा पूर्व ४२७ में २० साल का अति समृद्ध दार्शनिक था जो सुकरात का शिष्य था और उनकी मृत्यु के समय अपने गुरु के साथ था। उसने प्रतिज्ञा की थी कि अपने गुरु का अधूरा कार्य वह पूरा करेगा। यूनान की जनतंत्र विरोधी सरकार के विरोध में उसने कहा था कि जब तक वास्तविक दार्शनिकों के हाथों में सत्ता नहीं आती तब तक समाज में न्याय तथा शान्ति की स्थापना नहीं हो सकती।

यूनानी अफलातून की भाँति भारतीय ऋषियों ने भी जातिभेद एवं दास तथा दास स्वामियों के बीच की कटुता दूर करने के लिए वर्ण व्यवस्था के रूप में उसे लाभदायक एवं न्यायसंगत ठहराने का प्रयास किया था। पुरुष सूक्त इसका प्रमाण है।

अरस्तू ५६३ ईसवी पूर्व स्तगिरा (यूनान) में उत्पन्न हुआ था। उसका पिता निकोमादु सिकन्दर के पिता मकदुनिया के राजा फिलिप का राजवैद्य था। मृत्युपर्यन्त वह अपने गुरु अफलातून के साथ रहा। अरस्तू सिकन्दर का गुरु था। गुरु परम्परा में सुकरात, अफलातून और अरस्तू हुए हैं। सिकन्दर के निर्माण में उसका विशेष हाथ था।

अफलातून के समतावादी आदर्श अरस्तू द्वारा सिकन्दर तक पहुँचे थे और वह आशा करते थे कि विश्वविजेता सिकन्दर सामाजिक न्याय की स्थापना के लिए विश्व साम्राज्य की स्थापना का प्रयोग करेगा। परन्तु ये कपोल-कल्पित आदर्श वास्तविकताओं से टकराकर धराशायी हो गये। इसी प्रकार, गौतमबुद्ध श्रद्धालु भक्तों की ओर से प्राप्त उपभोग्य वस्तुओं का भिक्षु-संघों में समता के साथ वितरण करते थे। परन्तु जब तक उत्पादन में समानता के नियम लागू नहीं होते तब तक वितरण में भी वे अव्यावहारिक ही रहते हैं। अतः अरस्तू के मानवतावादी एवं समतावादी आदर्श सिकन्दर के लिए अव्यावहारिक थे।

इसी प्रकार एपीक्यूरियों का दर्शन देमीक्तु के यांत्रिक परमाणुवाद पर आधारित था कि विश्व असंख्य भौतिक परमाणुओं की पारस्परिक क्रिया-प्रति-क्रिया का परिणाम है जिसके पीछे कोई प्रयोजन या ज्ञान शक्ति काम नहीं कर रही है। इन्हीं परमाणुओं के योग से मनुष्य भी बना है। जीवन के अन्त में ये बिखर जाते हैं। अतः आनन्द प्राप्ति का प्रयास इसी जीवन में करना चाहिए। तदुपरान्त केवल अन्धकार है। परन्तु यह संकीर्ण वैयक्तिक भोगवाद नहीं है बल्कि प्रत्युत पूरे समाज के लिए है।

एपीकुरुमोस द्वीप में एथेन्स प्रवासी माता-पिता के घर उत्पन्न हुआ था। डेमीक्रीटस के दर्शन परमाणुवाद के साथ सम्पर्क होते ही उसने अपने दर्शन के अध्ययन-अध्यापन के लिए विद्यालय की स्थापना की जिसे जीवन भर वह चलाता रहा। ३०२ ईसा पूर्व में उसने प्रामाणिक ज्ञान पर जोर दिया और दह यवन देश का दूसरा चार्वाक माना जाने लगा।

स्तोइक दर्शन के आचार्य जैनों द्वितीय (साईप्रस ३३६ ईसवी पूर्व) का मत था कि दर्शन एक खेत है, तर्क उसकी रक्षा के लिए काँटों की बाड़ है, भौतिक शास्त्र खेत की मिट्टी और आचार शास्त्र फल है। वह केवल प्रत्यक्ष को प्रमाण मानता था, अथवा इन्द्रियों के अलावा अन्य किसी प्रमाण पर भरोसा नहीं करता था। यह भी चार्वाक का भाई वन्द था।

## ३. अन्य महामानवों का योगदान

जिस समय भारत में उपनिषदकार, गौतम बुद्ध, चार्वाक और दूसरे महामानव

नवजागरण का महान अभियान चला रहे थे, उसका पूरे विश्व पर गहरा प्रभाव पड़ रहा था। गौतम बुद्ध ने न केवल भारत को बल्कि पूरे एशिया और योरोप को प्रभावित किया था। महान् धर्मप्रवर्त्तक और नवसभ्यता के जन्मदाता ईसा मसीह पर भी उनके विचारों का बड़ा गहरा प्रभाव था।

इस प्रसंग में जिन विदेशी दार्शनिकों ने नवीन विश्व और उसकी नवीन सभ्यता के विकास में योगदान किया है, उनमें यवन देश के तीन महान दार्शनिकों का यहाँ उल्लेख किया जा चुका है। विश्व इन तीनों को अपना महान पूर्वज मानता है और नमन करता है।

परन्तु यहाँ तीन अन्य महानुभावों का उल्लेख न करके हम आगे नहीं बढ़ सकते हैं।

ईसा से करीब १००० वर्ष पहले पारसीक देश (ईरान) में एक महात्मा हुए हैं। उनका नाम जरदस्तु है। महान् वैदिक ऋषियों की भाँति ही वह सर्वमान्य थे। उन्हें वेद व्यास की जगह माना जाता है। महात्मा जरदस्तु ने ही जिन्दावेस्त नामक महाग्रन्थ लिखकर ईरान के माध्यम से विश्व सभ्यता के निर्माण में महान् योगदान किया है। उनकी इस पुस्तक के कारण ही पारसीक देश विश्व सभ्यता और नवजागरण का एक महत्त्वपूर्ण केन्द्र बन सका था।

महात्मा जरदस्तु ने हजारों कुलों (कबीलों) में विभक्त समाज को, हजारों देवी-देवताओं में विभक्त एवं रक्तपात में डूबे मानवों को वैदिक ऋषियों की भाँति अग्नि के चारों ओर एकत्रित करके एकेश्वरवाद की शपथ दिलायी तथा मानवों को आपस में मिलकर रहना सिखाया। मानव सहयोग बहुत बड़ी वस्तु है जिस किसी देश में भी इसकी स्थापना हुई, वहीं समाज ने उन्नति की ऊँची छलाँगे लगायी हैं।

ऐसा ही एक महात्मा ईसा से पहले चीन देश में हुआ है। संसार के महापुरुषों में उनकी गणना होती है। वह कन्फ्यूशियस थे। अपने समय के उतने ही महान दार्शनिक जितना महान उनका चीन देश था। इस महात्मा ने नवजागरण की लहर उत्पन्न करते हुए रूढ़िवाद, अनुदारवाद और अन्धविश्वासों पर ऐसे प्रबल प्रहार किये कि चीन देश नवीन विचारों तथा सभ्यताओं को आत्मसात करने के लिए सदा तत्पर रहने लगा। महात्मा कन्फ्यूशियस और गौतमबुद्ध की शिक्षाओं में कोई मौलिक अन्तर नहीं था। इन दोनों महात्माओं ने हमारे दोनों महान देशों को सदा सर्वदा के लिए एक दूसरे को समान संस्कृति के मजबूत धागों में बाँध दिया।

इस महान् नवजागरण युग में जो दो हजार वर्ष पहले प्रारम्भ हुआ था और ३५०० वर्ष पहले तक गया था, हम ईसा मसीह को सर्वोच्च सिंहासन पर प्रतिष्ठित पाते हैं। यह महामानव उस युग में पधारे थे जब पूरा रोमन साम्राज्य दासों के करुण क्रन्दन में डूबा हुआ था और पीड़ित मानवता थोड़े से विशेषाधिकार सम्पन्न वर्गों के दमन और उत्पीड़न में कराह रही थी। रोमन साम्राज्य दूर-दूर तक फैला था, वह दासों की लाशों पर टिका हुआ

था जिनके कोई अधिकार नहीं थे। वे बेचे, खरीदे और कत्ल किये जाते थे। उन्हें मानव माना ही नहीं जाता था। नारी की दशा तो और भी अधिक शोचनीय थी। ऐसे ही अवसर पर वह धरती पर आया और मानवमात्र की समानता, सामाजिक न्याय और शान्ति का सन्देशवाहक बनकर आया। क्रूर रोमन साम्राज्य ने ३२ वर्ष की आयु में ही उसे शूली पर चढ़ा दिया। शूली पर चढ़कर माता मरियम का बेटा तो अमर हो गया। परन्तु उसे शूली पर चढ़ाने वाला रोमन साम्राज्य और दास प्रथा सदा सर्वदा के लिए मर गये।

विश्व सभ्यता का विकास पूरे विश्व के महामानवों के योगदान का फल है। इसीलिए इसे विश्व सभ्यता कहते हैं। महामानव किसी भी एक देश की सीमाओं में बन्दी नहीं होते। वे तो पूरी की पूरी मानव जाति के होते हैं। इसीलिए, देश-देशान्तरों की सीमायें लाँघकर उनके नाम और काम पूरे विश्व के लिए प्रेरणाओं के स्रोत होते हैं।

यह सब उल्लेख यह ध्यान में रखकर किया गया है कि रूढ़िवादी परम्पराओं के विरुद्ध जो संघर्ष आज से ढाई हजार वर्ष से लेकर साढ़े तीन हजार वर्ष तक चलाया गया है तथा उपनिषदों ने जिसका प्रारम्भ किया था उसी प्रकार के प्रगतिशील बौद्धिक, आर्थिक और सामाजिक संघर्षों के लिए पूरा संसार नहीं तो कम से कम पुरानी विश्व सभ्यता के केन्द्र जड़ सिद्धान्तों के विरुद्ध उठकर खड़े हो रहे थे। यदि ऐसा न होता तो विश्व विख्यात दार्शनिक, सन्त, महात्मा, ऋषि और मुनि तथा सत्य के अन्वेषणों में जहर का प्याला पीने वाले अमर हुतात्मा इन एक हजार वर्षों में उत्पन्न न होते।

## ४. गौतमबुद्ध का जनान्दोलन

उपनिषदों का ज्ञान मानसिक संकीर्णता तो दूर कर रहा था, परन्तु अति सीमित क्षेत्र में अर्थात् केवल शिक्षित वर्गों तक। परन्तु उसी ज्ञान को जन-जन तक और पूरे भारत तथा सम्पूर्ण विश्व तक पहुँचाने का काम एक महान् ऐतिहासिक पुरुष की प्रतीक्षा कर रहा था। वह महापुरुष गौतमबुद्ध था। आज से ढाई हजार वर्ष पहले देश दो भिन्न संस्कृतियों तथा व्यवस्थाओं के मध्य से संक्रमण कर रहा था। एक ओर तो महाज्ञानी उपनिषदकार थे जिनका प्रभाव क्षीण हो रहा था और दूसरी ओर अज्ञानान्धकार में डूबी विशाल भारतीय जनता थी। इसके अज्ञान, सामाजिक उत्पीड़न और दासता की कोई सीमा नहीं थी। गौतमबुद्ध ने इनके विरोध में अति संयत और अति स्पष्ट विचार प्रकट किये। उपनिषदकारों के सैद्धान्तिक संघर्षों ने भारतीय समाज को जहाँ एक सहस्र वर्ष तक प्रभावित किया, गौतमबुद्ध के विचारों ने उसे ५०० वर्षों तक कभी तीव्रता के साथ और कभी हल्के रूप में प्रभावित किया।

ईसा पूर्व ५०० वर्ष पहले गौतमबुद्ध शाक्य गणतन्त्र में राजा शुद्धोदन के यहाँ उत्पन्न हुए थे। यह गणतंत्र नेपाल और पूर्वी उत्तर प्रदेश की सीमा पर स्थित था। युवराज गौतमबुद्ध, जिनका बचपन का नाम सिद्धार्थ था, अति कारुणिक स्वभाव के थे। संसार में

किसी भी प्राणी को दुखों तथा पीड़ाओं में ग्रस्त देखकर वह विह्वल हो जाते थे। अपने आपसे प्रश्न पूछते यदि यह दुख मुझे हो जाता तो मैं कैसा अनुभव करता। किसी रोगी या दरिद्र व्यक्ति को देखकर वह रोगों तथा दरिद्र व्यक्ति की पीड़ा अनुभव करते। किसी दास की यातनायें तथा नारी की अन्तर्व्यथायें अनुभव करते तो स्वयं व्याकुल हो उठते। एक दिन जब वह राजमहल से रथ में बैठे भ्रमण करने जा रहे थे, मार्ग में एक अतिवृद्ध व्यक्ति को देखा जो न चल सकता था और न बोल सकता था। युवराज ने तुरन्त सारथी से पूछा क्या सभी को वृद्ध होना होगा और मैं भी वृद्ध होऊँगा? सारथी के हाँ में उत्तर देने पर सिद्धार्थ ने कहा कि महल में वापस लौट चलो।

कुछ दिन पश्चात् पिता का अनुरोध मानकर जब वह फिर रथ में बैठकर घूमने निकले तो लोगों को स्वजन की शवयात्रा के साथ रोते-बिलखते जाते देखा। उन्होंने पुनः सारथी से पूछा :

क्या सभी को मरना होगा और क्या मैं भी मरूँगा? सारथी ने कहा - हाँ युवराज ! सभी को मरना होगा। जो जन्म लेता है, उसकी मृत्यु ध्रुव है। आपकी मृत्यु भी ध्रुव है। कारुणिक सिद्धार्थ के मन में महाकरुणा उपजी। उसके मुख से निकला - जरा दुख है ! रोग दुख है !! मृत्यु महादुख है !!! इस चराचर जगत् में चारों ओर दुख ही दुख है !

पिता शुद्धोदन पुत्र की करुणा वृत्ति और वैराग्य भावना पर अति चिन्तित थे। शुभचिन्तकों की सलाह पर एक सुन्दर युवती यशोधरा के साथ उसका विवाह कर दिया गया। चारों ओर सुख ही सुख था। परन्तु सुख में भी उन्हें अन्तहीन दुख ही दुख अनुभव होता था। ऐसे ही मानसिक संघर्ष की घड़ी में एक रात यशोधरा ने पुत्र राहुल को जन्म दिया। राहुल अर्थात् अन्धकार, कष्ट और पीड़ाओं का हरण करने वाला पुत्र। परन्तु वही रात उसके जीवन की निर्णायक घड़ी लेकर आयी और साथ ही मानव जाति के भाग्योदय की घड़ी भी।

युवराज सिद्धार्थ योगी वन गये, हठयोगी। वह सूख कर काँटा हो गये। परन्तु मानसिक शान्ति नहीं मिली। अनेक गुरुओं और मुनियों का अन्तेवासित्व ग्रहण किया। परन्तु कहीं ज्ञान नहीं मिला। महीने वीते, वर्ष बीते और एक दिन बिहार के गया जिले में एक वटवृक्ष के नीचे युवराज दीर्घ अवधि तक लम्बी समाधि में बैठे रहे। वहीं उन्हें बोध हुआ। वही स्थान बोध गया बना और वटवृक्ष बोधी वट तथा सिद्धार्थ बोधीसत्व और गौतमबुद्ध बन गये। गौतमबुद्ध संसार के सबसे बड़े महात्मा, सबसे बड़े सन्त और महानतम मानवतावादी थे। उन्होंने सन्तप्त मानवजाति को अपने कारुणिक विचारों से शान्ति प्रदान की, भटकते विश्व को सुनिश्चित मार्ग-दर्शन दिया।

गौतमबुद्ध किसी तपोवन में सन्यासी बनकर नहीं बैठे। उन्होंने जीवन भर घूम-घूमकर प्रचार किया और लाखों भिक्षुओं को जो उनके विचारों से सन्नद्ध थे न केवल भारत में

प्रत्युत, पूरे विश्व में घूमते रहने की प्रेरणा दी। उनका नारा था - चरैवेति चरैवेति। घूमते रहो, विचरते रहो, और ज्ञान का प्रचार करते रहो।

हे भिक्षुओं, घूमते रहना जीवन है ! और ठहरना मृत्यु है !

उनके विचारों ने टूटे हृदयों को थामा और निराशजनों को आशायें प्रदान कीं।

गौतमबुद्ध यही मानते और कहते रहे कि वे जो कुछ कहते हैं, वही वेद कहता है। शान्ति और अहिंसा मानवजीवन की सबसे बड़ी सान्त्वना है। उन्होंने यह भी बार-बार कहा कि उपनिषदकारों और उनके विचारों में कोई भेद नहीं है। परन्तु जानने वाले भली-भाँति जानते थे कि भेद और स्पष्ट अन्तर है। उपनिषदकार तपोवनों में प्रवचन करके जो कुछ भी ज्ञानदान करते थे उससे पुरोहित वर्ग एवं निहित-स्वार्थ को सीधी चोट नहीं पड़ती थी। परन्तु गौतमबुद्ध और उनके अनुयायी जो प्रवचन करते थे, वह प्रतिदिन लाखों लोगों के मनों में प्रवेश करता था और उनका चिन्तन प्रभावित करता था। नये विचार सुनकर दबे-कुचले लोग नयी आशाओं के साथ नये जीवन के सपने देखने लगते थे। देखने और सुनने में तो ये विचार केवल विचार-संघर्ष 'ही प्रतीत होते थे। परन्तु परिवर्तित आर्थिक परिस्थितियों में इन विचारों ने नयी और पुरानी वर्ग-शक्तियों के समर्थन और विरोध का रूप ले लिया।

गौतमबुद्ध ने गणतांत्रिक राज्यों के साथ अपना सम्पर्क बढ़ाया। वे बिहार और उत्तर प्रदेश के जिन भागों में अधिकाधिक भ्रमण करते रहे वहाँ नये विचारों की मान्यता के लिए अनुकूल संभावनायें थीं और यही हुआ भी। उनके जीवन का अधिकांश भाग शाक्यों, लिच्छवियों, मल्लों और उन गणसंघी राज्यों में व्यतीत हुआ जो आगे चलकर उनके विचारों के लिए सबसे दृढ़ जनाधार बने। स्त्रियों के पुरुषों के समान अधिकार, दासों की मुक्ति, हिंसा का उन्मूलन और मावन मात्र में समानता के आदर्श यद्यपि उन्हें बहुत प्रिय थे, इनके समर्थन में उन्होंने आवाज भी उठायी, परन्तु हिंसा के विरोध में उनका जनान्दोलन विशेष महत्त्व का था। उसने विशेष सफलता प्राप्त की।

कहने को तो हिंसा और अहिंसा का सवाल साधारण बहस अनुभव होती है। परन्तु जैसा कि पीछे बताया जा चुका है पशु हिंसा उदीयमान कृषि-अर्थ-व्यवस्था के विकास में मुख्य बाधा थी और यथास्थितिवादी पुरोहित वर्ग का सम्पूर्ण अस्तित्व कर्मकाण्डी अनुष्ठानों पर आधारित था, जो पूरी तरह पशु-हिंसा पर टिके हुए थे। आर्थिक प्रश्नों पर छेड़ा गया संघर्ष अन्त में यथास्थितिवाद पर प्रहार करता था, यह गौतमबुद्ध के अहिंसक आन्दोलन से भली-भाँति सिद्ध हो गया।

जिन क्षेत्रों में उपनिषदों और वैदिक कालीन संस्कारों का अधिक प्रभाव था, वहाँ गौतमबुद्ध के विचारों को दृढ़ जनाधार मिला और वे अधिक मात्रा में फले-फूले। परन्तु जहाँ असुर संस्कृति का व्यापक प्रभाव था या ये विचार पहुँचे ही नहीं वहाँ बुद्धिवाद का प्रभाव

कम पड़ा।

गौतमबुद्ध ने भिक्षुओं की एक सभा में कहा था 'महत्त्व इस बात का नहीं है कि कोई बात किसने कही है। महत्त्व इस बात में है कि वह बात कितनी सही है।'

उनके इस प्रकार के प्रश्नों ने रूढ़िवादी परम्पराओं पर अनवरत प्रहार किये। वे क्षीण होती चली गयीं। अव वेद या किसी शास्त्र के नाम पर कोई अनर्थकारी कार्य करना संभव नहीं था। पशुहिंसा बन्द होते ही नयी अर्थ-व्यवस्था अर्थात् खेती के विकास की ऐसी संभावनायें उत्पन्न हो गयीं कि आदिम कवीला और दास-प्रथाओं का अस्तित्व अगले चार-पाँच सौ वर्षों में ही पूर्णतया धराशायी हो गया।

पूरे भारतीय इतिहास में गौतमबुद्ध सबसे प्रभावशाली व्यक्ति थे जिन्होंने सबसे पहले और सदियों तक भारतीय समाज को इतने सघन रूप से प्रभावित किया। यहाँ उन असंगतियों का उल्लेख करना अनावश्यक है जो भिक्षुसंघों में पनपीं, जिन्होंने राष्ट्र को अहिंसा के नाम पर शस्त्रहीन एवं अपंग बना दिया तथा ऐसे बहुसंख्यक वर्ग को जन्म दिया जो पूर्णतया परजीवी था, सुविधा भोगी था और गौतमबुद्ध के क्रान्तिकारी मार्ग से हटकर पूर्णतया यथास्थितिवादी एवं निहित स्वार्थों का पोषक वन गया था। इन असंगतियों की तुलना में बौद्धों के आन्दोलन की क्रान्तिकारिता अधिक महत्त्वपूर्ण है जिसने नये आन्दोलन से जन-जन को इतना प्रभावित कर दिया कि पुरोहितवाद की जड़ता और दास-प्रथा की सैद्धान्तिक मान्यतायें हवा में उड़ गयीं। इस आन्दोलन ने केवल भारतीयों को ही प्रभावित नहीं किया बल्कि यूनानियों, मंगोलों, सिंघल द्वीप और वियतनाम, जापान तथा चीन आदि को भी प्रभावित किया। स्वयं महान संत क्राइस्ट के जीवन और विचारों पर भी गौतमबुद्ध के जीवन और विचारों की गहरी छाप थी।

जैसा कि सर्वविदित है, यवनदेश के विजयी राजा म्लान्देर ने, जिसका भारतीय नाम मिलिन्द था, बौद्ध धर्म की ऐसी विशेष सेवा की थी कि इतिहास में मिलिन्द नाम ही अमर हो गया है। गौतम बुद्ध के निधन के उपरान्त उनके विचारों का संकलन करने के लिए भारत में अनेक संगीतियाँ हुई हैं। इनमें हजारों विद्वान एक साथ बैठकर विचार विनिमय करते थे और गौतमबुद्ध के विस्मृत प्रवचनों का स्मृति के आधार पर संकलन करते थे। इन संगीतियों ने भारतीय चिन्तन को नया मोड़ देकर उसमें नयी गतिविधि एवं हलचल उत्पन्न की थी।

ऐसा ही एक उदाहरण एक मंगोल सम्राट का है। वह चंगेज़ खाँ की छठी पीढ़ी में उत्पन्न हुआ था और उसका न केवल वंशज था प्रत्युत उसी के समान विश्व विजेता भी था। भारत भूमि में आगमन के पश्चात् कुछ बौद्ध भिक्षुओं से उसका सम्पर्क हुआ। वह उनसे अत्यधिक प्रभावित हुआ और उन्हीं भिक्षुओं से उसने बौद्धधर्म की दीक्षा ग्रहण की। तभी से पूरा मंगोलिया बौद्धधर्म का अनुयायी बन गया और आज भी समाजवादी देश होते

हुए भी संसार के बौद्ध धर्मानुयायी देशों में उसकी गिनती है। उसका नाम कुबलय खान था। मंगोल भाषा के इस शब्द का अर्थ है- राजा। उसने भी एक बौद्ध संगीति का आयोजन करके बौद्ध धर्म की प्रतिष्ठा बढ़ाने में योगदान किया था।

भारत के नवजागरण में उपनिषदों के उपरान्त सबसे महत्त्वपूर्ण स्थान बौद्धों के व्यापक जनान्दोलन का है। उन्होंने हजारों वर्षों से चली आ रही रूढ़ियों तथा अन्धविश्वासों में डूबे हुए भारत का आत्मबोध कराकर नयी परिस्थितियों का सामना करने के योग्य बनाया।

## ५. जैन धर्म का योगदान

आज से करीब ढाई हजार वर्ष पहले ही महावीर स्वामी ने, जो स्वयं राज-परिवार में जन्मे थे और गौतमबुद्ध की भाँति कष्टों से मुक्ति दिलाने के लिए लालायित थे, बड़ी प्रबलता और सिद्धान्त-निष्ठा के साथ यज्ञों में हिंसा का, जिसने धार्मिक रूप ले लिया था, विरोध किया। माना कि जैन धर्म कभी भी जनान्दोलन नहीं बना और अपनी स्थापना के दिवस से लेकर आज तक वह सम्पन्न वर्गों की परिधि में सीमित रहा, फिर भी दार्शनिकता के क्षेत्र में उसकी प्रगतिशील भूमिका का अवमूल्यन नहीं किया जा सकता। उसका स्यादवाद दर्शन पुरानी निष्ठाओं और अन्धविश्वासों पर यह कहकर प्रहार करता है कि जैसा तुम सोचते हो, उसके विपरीत आचरण भी धर्म हो सकता है। कोई वस्तु एक ही समय है भी, और नहीं भी। उसका एक स्वरूप प्रकट है और दूसरा अप्रकट रूप इससे भिन्न भी हो सकता है। शताब्दियों तक जिन यज्ञानुष्ठानों को धर्म का एक भाव रूप मान लिया गया था, उस पर सन्देह प्रकट करके जैन धर्म ने उसके विरुद्ध संघर्षरत सामाजिक शक्तियों को शक्ति प्रदान की थी।

फिर भी, बौद्धों और जैनों को विचारसंघर्ष के क्षेत्र में परस्पर सहयोगी माना जाता है।

## ६. विभिन्न दार्शनिक मान्यताएँ

भारतवर्ष में यह महती सामाजिक क्रान्ति यद्यपि मूलरूप से आर्थिक ही थी और वही हो भी सकती थी, इसलिए कि जब तक किसी दमनकारी व्यवस्था से बाहर निकलने का सपना पददलित वर्गों को दिखाई नहीं देता तब तक वे कोई बड़ा, संशय (खतरा) मोल नहीं ले सकते। और बाहर निकलने की कल्पना मूलतः सुरक्षा और जीवननिर्वाह मूलक ही होती है। नीचे के प्रसंग से यह प्रकट होता है कि पुरोहितवाद एवं यज्ञानुष्ठान-जनित हिंसा तथा प्रारम्भिक दास प्रथा के विरोध में जनमानस में कितनी असहनीय उत्तेजनायें थी। जहाँ तक उपनिषदों, बौद्ध एवं जैन सिद्धान्तों का प्रश्न है, ये पुराने यथा स्थितिवाद के विरुद्ध बड़ा सुसंगत असन्तोष एवं विकल्प प्रस्तुत करते थे। परन्तु भारतीय समाज की चेतना का स्तर एक समान नहीं था। अतः अपने-अपने स्तरों पर जो व्यापक सैद्धान्तिक संघर्ष चल रहा

था उसका दिग्दर्शन करना अतिरुचिकर रहेगा।

ऐसा प्रतीत होता था कि २ हजार से ३ हजार वर्ष पहले के भारत में चप्पे-चप्पे पर दार्शनिक उत्पन्न हो गये थे और वे अपने-अपने दृष्टिकोणों तथा अपने अनुयायियों के प्रभावों के अनुसार अनुदारवाद एवं यथास्थितिवाद के विरुद्ध संघर्ष कर रहे थे।

जो दार्शनिक पुरानी परम्पराओं के विरुद्ध संघर्ष कर रहे थे उनमें प्रमुख थे :-

पूर्णकाश्यप, मक्खली पुत्र गोसाल, निगष्ठनाथ पुत्र अजितकेश, कम्पलिन यकुद्ध कात्यायन, संचयवेलट पुत्र निगष्ठनाथ आदि और अन्त में चार्वाक।

सहस्त्राब्दियों तक जिस समाज ने अपने मस्तिष्क से काम लेना ही बन्द कर दिया था और वेदों तथा पुरोहित-वर्ग के आदर्शों के रूप में मानसिक दासता का अन्धेरा अपने चारों ओर पाल लिया था, उसी समाज को विभिन्न बौद्धिक स्तरों के अनुसार छेड़ा गया स्वतंत्र चिन्तन का आन्दोलन दिमागी दासता का अन्त करने की ओर अग्रसर कर रहा था। इसके बिना भारत के एकीकरण एवं उसके विश्व में अग्रणी राष्ट्र के रूप में उभरने की संभावनाओं के द्वारा मुक्त हो ही नहीं सकते थे। उदाहरण के लिए बुद्ध के समकालीन उच्छेदवादी यह मानते थे कि संसार की प्रत्येक वस्तु विनाशशील है, नष्ट होती है और संसार में कुछ भी स्थायी नहीं है। आत्मा और मन भी नहीं। अतः आत्मा को अमर और अविनाशी अथवा पुनरागमनशील मान कर जो धार्मिक अनुष्ठान किये जाते हैं, वे अर्थहीन हैं।

इस चिन्तन से स्वर्गप्राप्ति और मोक्ष के लिए यज्ञानुष्ठानों में जो हिंसा चल रही थी, उस पर लोगों का विश्वास कम हो जाता था।

स्वामिच्छावादी यह मानते थे कि उचित और अनुचित का अथवा पाप और धर्म का निर्णय किसी धर्मग्रन्थ के आधार पर नहीं हो सकता और न होना चाहिए। इसमें अनर्थ की संभावना रहती है। अतः जो बात स्वयं को अच्छी लगती हो और हितकर प्रतीत होती हो, वही दूसरों और अपने लिए करनी चाहिए। किसी धर्मग्रन्थ और पुरोहित की इच्छा को अन्तिम आधार मानकर धर्म-अधर्म की कल्पना नहीं करनी चाहिए।

इनमें पूर्णकाश्यप आत्मा की परम स्वतंत्रता और चिन्तन पर अत्यधिक बल देते थे। उन्होंने धार्मिक जड़ताओं, अन्धविश्वासों तथा रूढ़िवाद पर सबसे अधिक प्रहार किये। उनके अनुयायियों की संख्या में अनवरत विस्तार होता गया और प्रभाव में भी। पूर्णकाश्यप ने सामाजिक कुप्रथाओं पर भी प्रहार किये। प्रत्येक व्यक्ति को यह प्रेरणा दी कि उसकी चिन्तन-क्षमता किसी से भी कम नहीं है तथा सभी को अपनी चिन्तन-क्षमताओं पर विश्वास करना चाहिए।

इस दार्शनिक मान्यता से लोगों का खोया हुआ आत्मविश्वास वापस लौटता था। वे आपस में मिल बैठकर गूढ़ से गूढ़ दार्शनिक समस्या पर विचार करते और किसी सर्वोच्च

सत्ता पर उनका चिरकाल से आया भरोसा कमजोर पड़ने लगा।

अहेतुवादी यह मानते थे कि सृष्टि की रचना न तो किसी कर्त्ता ने की है और न इसकी रचना का कोई उद्‌देश्य है। संसार स्वभावतः सृजनशील है, आगे की ओर सरकता रहता है और उसके आगे की ओर सरकने की प्रक्रिया सर्वथापूर्ण एवं निर्दोष है। यही सोचकर शास्त्रकारों ने इसका नाम संसार रखा है। संसार वही है जो स्वयं ही और बहुत सुसंगत ढंग से आगे की ओर सरकता है और किसी वस्तु का गतिशील रहना ही यह सिद्ध कर देता है कि उसमें सृजन और विनाश के स्वाभाविक गुण अन्तर्निहित हैं।

इस दार्शनिक मान्यता का गौतमबुद्ध के पहले और बाद में भी वहुत प्रभाव रहा है। भारत के सर्वाधिक तेजस्वी और विवादास्पद दार्शनिक चार्वाक इस दार्शनिक परम्परा में सर्वाधिक विख्यात हुए हैं।

मक्खली या मस्करी पुत्र गोसाल इस युग के सर्वाधिक चर्चित दार्शनिक थे। वह साधारण परिवार में जन्मे ब्रह्मणेतर दार्शनिक थे। वैसे भी इस युग में नयी विचार शैली का सूत्रपात करने वालों में वहुसंख्यक दार्शनिक ब्रह्मणेतर ही थे। मक्खलीपुत्र गोसाल का मत था कि स्वर्ग और मोक्ष की चिन्ता में इस जीवन को दुखों में डुवोकर रखना व्यर्थ है। मनुष्यों को कष्ट का जीवन व्यतीत नहीं करना चाहिए। ऐसे उपाय करने आवश्यक हैं जिनसे समाज का जीवन भी सुखी हो और अपना भी। मक्खली पुत्र परलोक सुधारने की मिथ्या आकांक्षा में इस लोक को यातनाओं में डालना मूर्खता मानते थे।

अजितकेश कम्बली मानव जीवन को प्राणी की सर्वश्रेष्ठ उपलब्धि मानते थे। उन्हें मानवजीवन की निकृष्टतम वस्तु भी अत्यधिक रुचिकर थी। यही सिद्ध करने के लिए वह मानव के सिरों से उतारे गये केशों का कम्बल वनाकर पहना और ओढ़ा करते थे। उन्हें मानवजीवन की तुलना में स्वर्ग और मोक्ष की कल्पनायें भी तुच्छ लगती थी। जो लोग मानवजीवन को अर्थहीन बताते हैं और स्वर्ग तथा मोक्ष के झूठे सपने साकार करने के लिए उसका दुरुपयोग करते हैं, उनसे मानवों को सावधान करने के लिए अजितकेश कम्बली अनवरत जनसमुदाय में भ्रमण करते व प्रचार करते थे।

पकुदकचायन भी सर्वसाधारण में उत्पन्न एक दार्शनिक थे और निचली जातियों में उनके विचारों का बहुत प्रभाव था। उनकी मान्यता थी कि जो वस्तु अस्तित्व में है, उसका रूप परिवर्तन तो हो सकता है परन्तु वह पूर्णतया नष्ट कभी नहीं होती। इसी प्रकार, जिस वस्तु का पूर्ण अभाव है, उसका अस्तित्व में आना संभव नहीं है। उनका मत था कि पूर्वजन्म, अग्रिम जन्म, स्वर्ग और मोक्ष का कहीं अस्तित्व नहीं है। उनकी प्राप्ति के लिए बहुमूल्य साधनों तथा मानवीय सुखों का संहार करना निरर्थक है। उनका अभाव है तो अभाव ही बना रहेगा।

निगण्ठनाथ अनिश्चयवादी वास्तव में यह नहीं मानते थे कि किसी सिद्धान्त का

निश्चित रूप होता ही नहीं है। परन्तु वे यह दावा करते थे कि जो कुछ वेदों में लिखा है या परमप्रतिष्ठित व्यक्ति घोषणायें करते हैं उन्हें बिना किसी परीक्षा के ज्यों का त्यों स्वीकार नहीं कर लेना चाहिए। अनिश्चयवादियों के प्रचार कार्य ने यथास्थितिवाद पर कड़े प्रहार किये। प्रत्येक मानव को विवश किया कि वह बँधे-बँधाए सिद्धान्तों पर विश्वास करने की अपेक्षा अपनी विवेक बुद्धि एवं अनुभवों पर अधिक भरोसा करना सीखे।

क्रियावादी दैनिक जीवन में अच्छे व्यवहार और नैतिकता पर अधिक भरोसा करते थे।

इन सभी दार्शनिक चिन्तकों ने पुरोहितवाद के निविड़ अन्धकार के निवारण-अभियान में उपनिषदकारों द्वारा छेड़े गये नवजागरण के ऐतिहासिक आन्दोलन को आगे बढ़ाया और समाज के बौद्धिक, सामाजिक व आर्थिक विकास को नयी दिशा देकर अग्रसारित किया। परन्तु इस युग में जहाँ गौतमबुद्ध जैसे महान् जनान्दोलनकारी उत्पन्न हुए हैं वही चार्वाक जैसे महान् साहसी एवं प्रतिभाशाली दार्शनिक भी हुए हैं जिन्होंने म्याऊँ के गले में घंटी बाँधते हुए बौद्धिक प्रतिक्रियावाद पर प्रत्यक्ष प्रहार करके पाखण्डों को पूर्णतया निर्मूल करने का साहस दिखाया था। इसी कारण वह प्रत्येक प्रकार के निहित-स्वार्थ का प्रबल कोपभाजन बने।

## ७. चार्वाक का प्रहार

भारत के प्रथम नवजागरण में चार्वाक की भूमिका दूसरे दार्शनिकों से भिन्न प्रकार की है। उपनिषदकारों ने वेदों का समर्थन करते हुए वेदों के नाम पर यज्ञों में होने वाली पशुहिंसा का विरोध किया। उन्होंने आडम्बरपूर्ण यज्ञानुष्ठानों और कर्मकाण्ड के समानान्तर ज्ञान की श्रेष्ठता स्थापित की और प्रकारान्तरेण यज्ञों में पशुहिंसा बन्द करने का सुझाव दिया। इसका व्यापक प्रभाव भी हुआ। बाद में, गौतमबुद्ध ने उपनिषदकारों की शैली में ही वेदों की मान्यता का आदर करते हुए वेदों के नाम पर चलने वाली हिंसा का विरोध किया। उन्होंने अपने आप को वेद-निन्दक के रूप में नहीं रखा तथा वेदों की भिन्न व्याख्या करके कुरीतियों से समाज को बचाने का प्रयास किया। अन्य दार्शनिकों ने भी यही कार्यशैली अपनायी। परन्तु चार्वाक इनमें सर्वथा भिन्न कार्यशैली वाले थे और उनकी दार्शनिक प्रतिक्रिया बौद्धिक संघर्ष चलाने की थी। भारत के दर्शनों और पुराणों में चार्वाक की बहुत चर्चा है।

पुराणों में लिखा है कि महाभारत की समाप्ति के उपरान्त जब कलियुग का प्रारम्भ हुआ तो उसके साथ ही चार्वाक ने भी प्रवेश किया। उसने वेदों की निन्दा करना तथा वैदिक धर्म का खण्डन करना अपना व्रत बनाया था। जैसे इस्लाम और ईसाई धर्म में शैतान का काम लोगों को उल्टे मार्ग पर चलाना था, यहाँ चार्वाक के प्रति वही दृष्टिकोण है। भारतीय शास्त्रों और पुराणों में चार्वाक को खलनायक के रूप में प्रस्तुत किया गया है। नैषधीयचरित

में भी उसे इसी रूप में प्रस्तुत किया गया है। नैषधीयचरित में विशेष अन्याय करते हुए चार्वाक का आगमन कलियुग के आगमन की प्रथम सूचना के रूप में चित्रित किया गया है। इसके अलावा, उसका कोई प्रामाणिक ग्रन्थ भी शेष नहीं छोड़ा गया है। केवल सर्वदर्शन संग्रह में उसका संक्षिप्त विवरण दिया गया है। पूर्वपक्ष के रूप में विद्वान दार्शनिकों ने उसका खण्डन करने के लिए जो कुछ भी कहा वह भी इतना तर्कसंगत है कि उसका न्यायपूर्ण खण्डन नहीं किया जा सका। केवल सामाजिक चिन्तन में व्याप्त पूर्वाग्रहों को उभार कर ही उनका दमन कर दिया जाता था।

उसका असली नाम क्या था, यह कोई नहीं जानता। परन्तु इतना सत्य है कि वह एक राजा था और अपनी पत्नी से अत्यधिक प्यार करता था। परन्तु बाद में विद्रोही बनकर उसने ईश्वरवाद, कर्मकाण्ड, आस्तिकवाद तथा आडम्बरों का घोर शत्रु बनकर उनका खण्डन किया।

कहते हैं कि कुछ पाखण्डी पुरोहितों ने उसे अश्वमेघ यज्ञ करने के लिए उकसाया और यज्ञानुष्ठान में उसकी पत्नी पर घोड़ा चढ़ा दिया। असह्य पीड़ा से उसकी पत्नी मर गयी और वह विवश-सा खड़ा देखता रहा। स्वयं विद्वान और दार्शनिक होने के कारण उसकी प्रतिक्रिया वैराग्य के रूप में प्रकट न होकर क्रान्तिकारी विद्रोही के रूप में प्रकट हुई। उसने धर्म, कर्म, यज्ञानुष्ठान, वेद, ईश्वर और पुनर्जन्म आदि के सम्बन्ध में जो विचार प्रकट किये थे वे मानसिक आक्रोश मात्र नहीं थे। वह विशुद्ध दार्शनिक विचारधारा थी जिसे बाद के दार्शनिकों ने भौतिकवाद कहकर पुकारा था।

चार्वाक कहते हैं कि :-

'अश्वस्यहि शिश्नंतु पत्नीग्राह्यम् प्रकीर्तितम्'

अर्थात् इसका नाम अश्वमेध यज्ञ रखा गया है जहाँ घोड़े का लिंग यज्ञमान की पत्नी को अपनी योनि में रखना पड़ता है। क्या यह कार्य भंडेलों से भिन्न कोई सज्जन व्यक्ति कर सकता है।

चार्वाक ने इस आप बीती कहानी को अपना व्यक्तिगत आक्रोश नहीं माना बल्कि उसे पूरे चिन्तन पर शान्त मन से प्रहार किया जो इस प्रकार के अमानुषिक तथ्यों के लिए अनुकूल वातावरण बनाती थी।

चार्वाक के अनेक अनुयायियों ने उनके विचारों का प्रचार किया। चार्वाक ने सृष्टि से लेकर लौकिक दिनचर्या तक सभी प्रश्नों पर गंभीरता से विचार किया है। वह कहते हैं कि :-

स्वयं विसारवोभावाः स्वयं च सृजनात्मकाः।
संहार सृष्टि कार्येय कः कर्त्ता किं करिष्यति।।

अर्थात् - 'संसार के सभी तत्व सब स्वभावतः विनाशशील हैं और स्वभावतः सृष्टि में रहते हैं। अतः संहार और सृष्टि करने के लिए कौन कर्ता होगा और वह क्या करेगा।'

वेदों के सम्बन्ध में चार्वाक ने कहा है कि :-

'त्रयो वेदस्य कर्त्तारों धूर्त भण्ड निशाचर।
जर्फरी-तुर्फरीत्यादि तेषां भाषा प्रकीर्तिता।।'

अर्थात् वेद की रचना तीन तरह के लोगों ने की है - पाखण्डियों, धूर्त भंडेलों और राक्षसों ने। जर्फरी और तुरफरी जैसे शब्द वे ही प्रयोग कर सकते हैं, पढ़े लिखे और सभ्य लोगों की यह भाषा नहीं हो सकती।

यज्ञानुष्ठानों में की जा रही पशु हिंसा पर चार्वाक विशेष रूप से क्रोध प्रकट करते हुए कहते हैं :-

पशुश्चेद् यज्ञे निहतः ज्योतिष्टेमे गमिष्यति।
स्वपिता यज्ञमानेन तत्र कस्मान्नह्यते।।

अर्थात् - यदि यज्ञों में बलि चढ़ाया गया पशु सीधा स्वर्ग चला जाता है तो यजमान अपने पिता को यज्ञ में बलि चढ़ाकर स्वर्ग क्यों नहीं भेजता। इसके उपरान्त चार्वाक देवताओं और पित्रों को दिये गये तर्पण तथा श्राद्ध का परिहास करते हुए कहते हैं कि :-

मृतानामपि जन्तुनां श्राद्धं चेत्तृप्ति कारणम्।
स्वपभि वुभुक्षा शान्त्यै स्वर्थः पाथेय कल्पनम्।।

अर्थात् - यदि मरे हुए लोगों को श्राद्ध और तृप्ति मिल सकती है तो राह चलते लोगों को अपने घर से रास्ते के लिए (खाना) भोजन लेकर चलने की क्या आवश्यकता है। श्राद्ध और तर्पण से मार्ग में उनकी भी भूख और प्यास शान्त हो सकती है।

इस प्रकार, चार्वाक ने गौतमबुद्ध के समय से भी पहले धार्मिक प्रतिक्रियावादी मान्यताओं पर प्रहार करके प्रथम नवजागरण का अभियान चलाया।

## ८. सन्देहवादी

सन्देहवादी वेद प्रतिपादित सिद्धान्तों, यज्ञानुष्ठानों और कर्मकाण्डों को सन्देह की दृष्टि से देखते थे। किसी भी सिद्धान्त और मान्यता को व्यक्ति विशेष अथवा ईश्वर की प्रामाणिकता के आधार पर प्रामाणित मानने को तैयार नहीं थे। उनका कथन था कि हमारा अनुभव और ज्ञान ही ऐसी कसौटी है जिसे प्रामाणित माना जा सकता है।

क्रियावादी आत्मा को अमर मानते थे और कहते थे कि उसे कर्मफल भोगना पड़ता है। अक्रियावादी आत्मा को नश्वर तथा कर्मफल न भोगनेवाला मानते थे।

अज्ञानवादी संसार के प्रत्येक ज्ञान को अधूरा एवं अविश्वसनीय मानते थे। उनकी मान्यता थी कि ज्ञान से स्वर्ग मिलना भी संभव नहीं है। यह दावा करना भी सही नहीं है कि जितना जाना जा चुका है, वह भी सही और भरोसे लायक होगा। प्रत्येक ज्ञान अधूरा, अस्थायी और अनिश्चयात्मक होता है।

विनयवादी विनम्रता और विनय में ही जीवन की सार्थकता मानते थे। जैसा कि कहा

जा चुका कि इन सभी दार्शनिक विचार-धाराओं में चार्वाक सर्वाधिक तेजस्वी थे और उन्होंने पुरानी मान्यताओं तथा सिद्धान्तों की जड़ें हिलाकर पूरे समाज को झकझोर दिया था।

यह संक्षिप्त सा सिंहावलोकन है उस विचार संघर्ष और नयी जनक्रान्तियों का जिनके अन्तर्विरोधों में पूरा भारतीय समाज फँसा हुआ था। वैसी ही स्थिति उन सभी देशों की थी जो सदियों से मानव सभ्यता के केन्द्र रहे हैं। इसी अन्तर्विरोध में से एक नया रास्ता प्रकट हुआ था जिस पर करीब १०० वर्षों तक यह देश चला और प्रगति करता रहा। इस विचार-मन्थन और बौद्धिक संघर्ष के अभाव में अतीत की अच्छी उपलब्धियाँ संजोकर रखने, विकृत रूपों का निराकरण करने और नये सन्तुलित विकासपथ की खोज करने व उस पर चलते रहने की सम्भावनायें कदापि मुक्त नहीं हो सकती थी।

## ६. तक्षशिला विश्वविद्यालय

इस अन्धकार युग में तक्षशिला विश्वविद्यालय ऐसा प्रकाश-स्तम्भ था जिसने पूरे भारत और पश्चिमी तथा दक्षिण-पूर्वी एशिया और योरोप को अपने प्रकाशपुंज से भासित एवं प्रकाशित किया।

यह विश्वविद्यालय वर्तमान पाकिस्तान में रावलपिण्डी के निकट स्थित था। इसमें देश और विदेशों के १० हजार से अधिक विद्यार्थी एक साथ विद्या अध्ययन करते थे। यहाँ का पाठ्यक्रम ८ वर्षों का था और अपने-अपने देशों में अध्ययन करने के उपरान्त केवल उच्च शिक्षा प्राप्त करने और एक से अधिक विषयों में पारंगत होने के लिए ही विद्यार्थी प्रवेश करते थे। यहाँ प्रवेश प्राप्त करना ही इस बात का प्रमाण होता था कि विद्यार्थी प्रतिभावान है और विद्या के सागर में विशेष स्थान रखता है। यहाँ से उत्तीर्ण होते ही विद्यार्थी देश के सर्वोच्च विद्वानों एवं ऋषि-मुनियों की गिनती में आ जाता था।

यह विश्वविद्यालय अपने ही नाम से विख्यात नगर तक्षशिला के नाम से प्रसिद्ध था। तक्षशिला नागवंशी वैदिक आर्यों के कबीले की राजधानी थी, और तक्षक उस वंश का सबसे प्रभावशाली राजा था जिसके नाम पर यह नगर बसाया गया था। वैदिक आर्यों के इस प्रतिष्ठित गण ने विश्वविद्यालय का विस्तार करने के लिए १० योजन तथा उसका खर्चा चलाने के लिए १०० योजन कृषि-योग्य भूमि दे रखी थी।

पुराणों में प्रसिद्ध है कि नागदेवता वासुकी ने विद्या का प्रसार करने के लिए यह स्थान चुना था। उसने अनेक बार दूसरे देशों पर आक्रमण किये। नागवंशी राजाओं की मुख्य प्रतिद्वन्द्विता कुरुजनों के साथ चलती थी और उन्हें नष्ट होता देखने के लिए ही नागराज तक्षक ने महाभारत युद्ध में कौरवों तथा पाण्डवों से किसी एक पक्ष का साथ नहीं दिया।

वैदिक आर्यों में ब्राह्मणवंशी नाग लोग बड़े पराक्रमी विद्याप्रेमी एवं साहसी जन होते थे। यही कारण है कि पूर्व से असम, दक्षिण तथा पश्चिम के अनेक भागों में नागवंशी वैदिक आर्य फैले हुए हैं। अनेक स्थानों पर उनके शासन स्थापित हुए। माना कि नालन्दा विश्वविद्यालय का भी उसी के समान महत्त्व था, तथा वहाँ भी दस हजार विद्यार्थी विद्या

अध्ययन करते थे। मगध साम्राज्य का इसे पूरा सहयोग मिला था। फिर भी भारत के नवजागरण में इसका उतना योगदान नहीं था जितना तक्षशिला का था। बौद्धमठ के रूप में परिवर्तित होने के बाद नालन्दा का स्थान एक बौद्ध धर्मी कर्मकाण्ड के केन्द्र के रूप में बदल गया।

विपरीत इसके तक्षशिला विश्वविद्यालय विज्ञान, दर्शन, आयुर्वेद, व्याकरण, गणित, अर्थशास्त्र और राजनीति आदि विषयों का अध्ययन करने का सबसे बड़ा विश्वकेन्द्र रहा है। इसके अलावा, ज्योतिष, खगोल, भूगोल, नक्षत्रविद्या, शल्व शास्त्र, शल्यशास्त्र, कृषिविज्ञान, धनुर्वेद, वेदवेदांग तथा नवीन एवं प्राचीन विषयों पर शोध कार्य कराना भी इस विश्वविद्यालय के परिधिक्षेत्र में आता था। यहाँ बड़े-बड़े लेखक एवं विद्वान कार्यरत रहते थे।

विश्वविख्यात अष्टाध्यायी लेखक महर्षि पाणिनि जो काम्भोज गणसंघ के रहने वाले थे, तक्षशिला विश्वविद्यालय के विद्यार्थी एवं बाद में यहीं के प्राचार्य थे। विश्वविख्यात आयुर्विज्ञानवेत्ता और विज्ञान की इस शाखा के संस्थापक महर्षि चरक और सुश्रुत तक्षशिला विश्वविद्यालय की ही देन थे।

विश्वविख्यात पुस्तक, पंचतंत्र के अमर लेखक विष्णुशर्मा को तक्षशिला विश्वविद्यालय ने ही उत्पन्न किया था जिन्होंने विष्णुगुप्त कौटल्य के साथ मिलकर मौर्य साम्राज्य की स्थापना में योगदान किया था।

महर्षि वररुचि, कात्यायन और प्रसिद्ध निघण्टुकार भी इसी विश्वविद्यालय ने तैयार किये थे।

विष्णुगुप्त कौटल्य जो स्वयं नागवंशी एवं तक्षशिला के निकट के रहने वाले थे उच्च विद्याध्ययन के लिए इसी विश्वविद्यालय में आये थे। वह व्याकरण, राजनीति, धर्मशास्त्र, न्यायशास्त्र, कानूनशास्त्र और धनुर्वेद के पारंगत विद्वानों में गिने जाते थे। विद्याध्ययन पूरा कर लेने के पश्चात् अपनी विशिष्ट प्रतिभा के कारण वह विश्वविद्यालय में प्राचार्य मनोनीत कर लिये गये थे।

विभिन्न शास्त्रों से भी बाहर वह व्यावहारिक ज्ञान में अति प्रवीण थे और विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों तथा अध्यापकों पर कौटल्य का व्यापक नैतिक दबाव था। यहाँ अध्ययन करने आये पूरे देश के प्रतिभाशाली तरुणों, राजकुमारों तथा बुद्धिजीवियों के साथ न केवल उसका व्यापक सम्पर्क था बल्कि वे सभी उसके प्रति नतमस्तक भी थे।

तक्षशिला विश्वविद्यालय में चन्द्रगुप्त मौर्य के साथ कौटल्य का परिचय एवं तत्पश्चात प्रगाढ़ सम्पर्क हुआ था।

जिस समय अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) ने भारत पर आक्रमण किया था उस समय २५ साल के तरुण विद्वान कौटल्य इस विश्वविद्यालय में अध्यापन कार्य कर रहे थे।

यह देखकर उन्हें बड़ा मानसिक आघात लगा था कि वीर नागवंश की प्रतिष्ठा धूल में मिलाते हुए तक्षशिला के युवराज आम्भि ने सिकन्दर के स्वागत में तोरण लगाये थे और

देश पर आक्रमण करने के लिए उसे निमंत्रित किया था।

बाद का भारत इसी तक्षशिला विश्वविद्यालय और उसके सम्मानित अध्यापक विष्णुगुप्त कौटल्य के कार्यकलापों की रोमांचकारी कहानी है।

भारतीय नवजागरण की यह संक्षिप्त कहानी है। जीवन के पुराने संतुलन बदल गये थे। हजारों वर्ष पुराने देवों और असुरों के भेद भी तिरोहित हो चुके थे। बौद्धिक संस्कृति और आदर्शों की मान्यताएँ स्मृतियों से लुप्त हो गयी थीं। लगभग डेढ़ हजार वर्षों तक यज्ञों में क्रूर हिंसा और यज्ञानुष्ठानों ने सामाजिक जीवन पूरी तरह कुंठित कर दिया था। उसके विरुद्ध पूरे भारत भू-खण्ड में हजारों दार्शनिकों उपनिषदकारों जन-आन्दोलनकारियों और विचार मंथन करने वालों ने नये भारतीय समाज के उदय के लिये आवश्यक परिस्थितियाँ तैयार कर दी थीं। जिनका संक्षिप्त उल्लेख इस अध्याय में किया जा चुका है। परन्तु इस नवजागरण के फलस्वरूप भारत का एक राष्ट्र के रूप में जन्म लेना तथा एक राजनैतिक इकाई के रूप में उभरना अभी शेष था। हाँ उसके लिए आवश्यक परिस्थितियाँ तैयार हो गयी थीं।



## अध्याय-तीन

# भारत का राजनीतिक बिखराव

कौटल्य की उपलब्धियों और कार्यों का महत्त्व समझने के लिए उस समय की राजनीतिक और सामाजिक स्थिति का स्वरूप समझना आवश्यक है। उपनिषद्काल और बुद्धकाल में जो विचार संघर्ष चला था उसका दिग्दर्शन कराया जा चुका है बौद्धिक एवं सांस्कृतिक जीवन पर जिसका अनुकूल प्रभाव पड़ा था, परन्तु देश का राजनीतिक ढाँचा तो पहले की ही भाँति अस्त-व्यस्त बना रहा। एक राजनेता एवं सामाजिक चिन्तक के नाते कौटल्य को इससे बहुत लाभ हुआ था। इसलिए कि कर्मकाण्ड एवं यज्ञों में अपार हिंसा की परम्पराओं पर गौतमबुद्ध पहले ही प्रहार कर चुके थे। उन्हें केवल बुद्धसंघों की असंगतियों के मध्य से एक मध्यम मार्ग निकालना था।

फिर भी यह जानना आवश्यक है कि इस महान् राजनेता ने किन जटिल परिस्थितियों में अपना विजय अभियान छेड़ा था।

कौटल्य कालीन भारत वैदिक काल है। वैदिक कालीन भारत वर्ष बहुत छोटा था। वैदिक काल का भारत केवल उत्तर पश्चिमी सीमान्त राज्य अर्थात् वर्तमान पाकिस्तान, काश्मीर, अर्थात पूर्वी पंजाब, हरियाणा और आधा उत्तर प्रदेश मात्र था।

परन्तु कौटल्य के समय का भारत पूर्वोक्त क्षेत्र के अलावा, समुद्र तक फैला था और उसकी सीमायें पूर्व में वर्तमान असम तथा पश्चिम में पश्चिमी सागर तक फैली हुई थीं।

आज से करीब २३०० वर्ष पहले यह देश करीब हजारों छोटी बड़ी राजनीतिक इकाइयों में बँटा हुआ था। सांस्कृतिक और बौद्धिक रूप में इस विशाल भूभाग को एक देश की संज्ञा अवश्य दी जा सकती है, परन्तु कौटल्य से पहले एक अभिन्न राजनीतिक ईकाई के रूप में इसका अस्तित्व नहीं था। जिन हजारों इकाइयों का उल्लेख किया गया है, वे बड़े-बड़े राज्य थे जो स्वयं को प्रदेश नहीं, देश ही कहते थे। जैसे कोसल देश, कुरुदेश, पांचाल, सौरसेन और विराट् देश आदि। ये किसी के अधीन नहीं थे। परन्तु इनके अलावा भी सैकड़ों शासकीय इकाईयाँ थीं जिनके राजा किसी दूसरे राजा को कर देते थे, और इस प्रकार पृथक्देश होते हुए भी अन्य राजा की पराधीनता के कारण स्वतंत्र इकाई का रूप एवं वैभव खो वैठे थे।

उस समय देश में शासन प्रणाली भी एक समान नहीं थी। अधिकांश भारत पर छोटे बड़े राजा राज्य करते थे जो स्वयं को इन्द्र या वरुण का अवतार मानते थे। परन्तु उनमें से कुछ यमराज के भी अवतार होते थे जो अपनी निरंकुशता और अहंकार के कारण प्रजाजनों के लिए यमराज की तरह आतंक एवं भय का कारण बने रहते थे।

ये राजा अपने प्रजाजनों के कल्याण एवं देश के आर्थिक विकास या जन सुरक्षा संगठनों पर नाममात्र को धन व्यय करते थे। इस ओर तो उनका ध्यान भी नहीं जाता था। सारा धन और राजशक्ति उनके व्यक्तिगत सुखों, रंगरेलियों और वैभव साधनों पर खर्च होती रहती थी। उत्तर वैदिक काल में ये लोग हर तरह के व्यसनों में लिप्त रहते थे। महाभारत के कथानकों से प्रकट है कि किस तरह राजघराने मदिरा, मांस, आखेट, जुआ, चौपड़, रण्डियों और अशोभनीय जनघाती उपक्रमों में लिप्त रहते थे।

पूरा देश परस्पर विरोधी धाराओं में बँटा हुआ था। एक ओर तपोवनवासी स्वाध्याय एवं शोध कार्यों में तल्लीन बुद्धिजीवी लोग थे और दूसरी ओर रंगरेलियों तथा भ्रष्टाचार में गले तक डूबे हुए राजघराने थे। यदि इनके पास ऐयाशियों से अधिक धन एकत्रित हो जाता था तो सेनायें संगठित करके पड़ोसी राज्यों पर धावे बोलते थे, छीना झपटी और लूटमार करते थे, तथा संभव होता था तो अपने राज्य की सीमाओं का विस्तार करते थे। इन भेड़ियों के समान लाल तथा क्रूर राजतंत्रों के अलावा देश में ऐसे संघवृत्त अर्थात् जनता द्वारा निर्वाचित गणराज्य भी थे जहाँ जीवन अधिक सुखमय स्वतंत्र एवं रचनात्मक था। परन्तु इनकी संख्या राजतंत्रों की तुलना में कम थी। कौटल्य के समकालीन महर्षि पाणिनि ने अपनी अष्टाधायी में १६ गणराज्यों का उल्लेख किया है।

संघराज्यों अर्थात् गणतंत्रों की जनता राजनीति में सदा रुचि लेती थी, और बाहरी आक्रमणकारी के प्रति बहुत असहिष्णु होती थी। परन्तु भारतीय राजतंत्रों ने जनता को लूट-लूट कर तथा पीट-पीट कर राजनीति के प्रति इतना उदासीन बना दिया था कि वे प्रायः यह कहकर बड़े से बड़ा अन्याय और अत्याचार सहन कर लेते थे, कि वे कर ही क्या सकते हैं और 'जो भी राजा आयेगा, ऐसा ही करेगा।'

इनमें गणराज्यों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है जिनके कारण आज से २५०० वर्ष पहले एक स्वतंत्र चिन्तन की पवन वही थी और जिसके कारण भारतीय इतिहास में पहली वार एक विशाल साम्राज्य का उदय हुआ था।

वैसे भी भारत के जिस युग का यहाँ वर्णन किया जा रहा है, मुख्य भूमिका उत्तर पश्चिमी भारत की ही थी। इसमें दक्षिणी प्रदेशों तथा घुर पश्चिमी और पूर्वी भागों की भूमिका तो मौर्य साम्राज्य के उत्थान के बाद ही सामने आयी थी।

अष्टाध्यायी में पाणिनि ने निम्नलिखित गणराज्यों का उल्लेख किया है :-

गान्धार, काम्भोज, अवन्ति कुरु मद्र, कोसल, वज्जि और मगध आदि। ऐसा प्रतीत होता है कि कुरु, मगध, कोसल, गान्धार पहले गणराज्य रहे होंगे और बाद में उन पर राजतंत्रों का प्रभुत्व स्थापित हो गया।

कोसल राज्य मगध तक फैला था जिसमें अयोध्या भी सम्मिलित थी। अयोध्या प्रदेश ही बाद में विकृत होकर अवध कहा जाने लगा। इस प्रकार, अवध और मगध लम्बे समय तक देश की राजनीति के ध्रुव बिन्दु बने रहे।

अंग देश भी उस युग में देश की प्रमुख राजनीति इकाई था। यह वर्तमान भागलपुर

(बिहार) जिले के आसपास का क्षेत्र था। कभी राजतन्त्री और कभी गणसंघी राज्य सत्ता के रूप में इसका महत्त्व बना रहा।

मगध वर्तमान पटना और गया का प्रदेश कहा जाता था।

वज्जि बहुत बड़ा संघराज्य था। यह आठ बड़े-बड़े कबीलों का संघ या संघराज्यों का समूह शासन चलाता था, जिनमें प्रमुख थे लिच्छवि, और विदेह। इनकी राजधानी मिथिला थी।

विदेह का अन्तिम राजा कलार था जिसने एक ब्राह्मण कन्या के साथ बलात्कार करने के अपराध में अपने राज्य, वंश और स्वयं का विनाश मोल लिया था।

अतः विदेह के खण्डहरों पर ही लिच्छवि वैदेह और ६ अन्य गणसंघी राज्यों की आधार शिला रखी गयी थी।

इन सभी गणसंघी राज्यों में लिच्छवि गणसंघ स्वाधीनता प्रेमी, स्वाभिमानी और एकताप्रिय संघ था जिसने अनेक युद्धों तथा संघर्षों में ऐतिहासिक विजय प्राप्त की थी।

इसकी राजधानी वैशाली अपने समय की सर्वाधिक समृद्ध और बहुचर्चित नगरी मानी जाती थी। अपने जीवनकाल में गौतम बुद्ध यहाँ अनेक बार आये तथा उनके अनेक उपदेश इसी नगरी के नाम के साथ जुड़े हुए हैं।

मल्लगणसंघी राज्य वर्तमान गोरखपुर तथा देवरिया और बलिया तक फैला हुआ था। इसकी राजधानी कुशीनारा वर्तमान कसिया थी। मल्लगणसंघ की दूसरी राजधानी पव थी। मल्लों के साथ भी गौतमबुद्ध के बड़े मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध थे। वे प्रायः मल्ल संघराज्य की यात्रायें करते रहते थे। अपने जीवन के अन्तिम दिनों में जब भोजन में शुष्क सूकर मार्दव खाकर उनकी मृत्यु हो गयी थी, उस समय वह पव राजधानी ही आये हुए थे। सुनते हैं कि मल्लों को इस बात का बड़ा खेद था कि उन्हीं के एक नागरिक की असावधानी से गौतमबुद्ध की मृत्यु हुई। यह गलत आहार लेकर वह पव से चल पड़े थे और देवरिया में कुसीनारा अथवा वर्तमान् कसिया में उनका निधन हो गया था।

चेदि देश वर्तमान बुन्देलखण्ड का पुराना नाम है। यह कभी गणसंघी और कभी राजतन्त्री राज्य के रूप में कार्य करता रहा है।

वत्स देश इलाहाबाद के आसपास का क्षेत्र है जिसकी राजधानी कोसाम्बी थी। यह नगरी भी अपने युग में देश की प्रमुख नगरियों और राजधानियों में गिनी जाती थी। कुरु गणसंघ वर्तमान मेरठ कमिश्नरी, हरियाणा और दिल्ली क्षेत्र था। बिजनौर भी इसी का भाग था। पहले इसकी राजधानी हस्तिनापुर थी और बाद में इन्द्रप्रस्थ अर्थात् दिल्ली हो गयी थी।

पांचाल देश आधुनिक रुहेलखण्ड था जिसकी राजधानी काम्पल्ल और मामनी थी। बौद्धकाल में पांचालों का महत्त्व घट गया था, जबकि वैदिक काल में इसका महत्त्व कुरुओं के बाद केवल दूसरे स्थान पर था।

शूरसेन वर्तमान मथुरा, आगरा और अलीगढ़ तथा भरतपुर आदि क्षेत्र थे। इसकी

राजधानी मथुरा थी।

अस्सक देश अवन्ति से लेकर गोदावरी तक सटा हुआ क्षेत्र था। अवन्ति वर्तमान मालवा है जिसकी राजधानी उज्जयिनी थी।

महाकवि कालिदास ने १८०० साल पहले ही इसे 'कार्नतमत्खण्डमेकम' अर्थात् स्वर्ग का सबसे चमकीला एक टुकड़ा कहा था।

गान्धार गणसंघी राज्य वड़ा प्रमुख था और महाभारत काल में इसका महत्त्व बहुत अधिक था। परन्तु बाद में गणतंत्री परम्परायें त्याग कर यहाँ राजतन्त्री शासन का प्रभुत्व स्थापित हो गया। इसकी सीमायें वर्तमान, अफगानिस्तान और काश्मीर तक फैली हुई थीं।

पर्वतक या पोरत गान्धार का अति प्रसिद्ध राजा हुआ है जिसने अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) से युद्ध किया था। परन्तु वाद में उससे समझौता कर लिया था। यह पोरस प्रसिद्ध पुरुवंशी राजा था। यह राज्य भारत के परे उत्तरी किनारे पर फैला हुआ था। इसकी राजधानी हाटक थी जो मौर्य शासनकाल में उत्तरापथ का सबसे बड़ा व्यापारिक केन्द्र था।

गणसंघी राज्य आर्यों के विभिन्न कबीलों के स्वशासित राज्य होते थे। इनमें कुल (कबीले) का सबसे प्रभावशाली व्यक्ति शासन का संचालन करता था। कभी-कभी राजा का पद पिता से भी मिल जाता था। परन्तु अधिकांशतया यह पद व्यक्ति की गुणवत्ता के आधार पर ही मिलता था।

बौद्ध एवं जैन ग्रन्थों में विभिन्न रूप में इन गणतंत्री राज्यों का उल्लेख किया गया है। मगध, वत्स, चेदि वज्जि, भत्स्य, शूरसेन, अस्सक, अवन्ति, पांचाल, गान्धार, काम्भोज, वंग, मलय, मालव, अच्छ, कच्छ, पाथलाथ, मौलि अबह और समुत्तर आदि।

बौद्ध ग्रन्थ में दीर्घनिकाय में ऐसे गणतंत्री देशों का भी उल्लेख है जो वाद में राजतंत्री बन गये थे। इनमें प्रमुख थे कलिंग, विदेह, अस्सक, अवन्ति सोवीर और अंग।

अष्टाध्यायी के अनुसार नीची जातियों के कुछ गणतन्त्री राज्य भी थे। जैसे शूद्रक, अम्बष्ट, हस्तिनायण प्रकाण्ड, भद्रक मधुमन्त अप्लीहा, वासाली भाग शिवि और आशकायण।

महर्षि पाणिनि के आकलन के अनुसार भी कुछ ने गणतन्त्रों का रूप ले लिया था। इनमें प्रमुख थे गान्धार, अवन्ति, कोसल कुशिनारा विदेह, अंग और वंग। शाल्य लोग अन्त तक गणतंत्री ही बने रहे जिनकी राजधानी कपिल वस्तु थी। परन्तु शाक्यों ने अपने ही वंशज चन्द्रगुप्त मौर्य के सम्राट घोषित होने पर स्वयं गणतंत्री रहते हुए भी पूर्ण समर्थन दिया था।

कोसल का राज्य अन्त में मगध साम्राज्य का ही अंग वन गया था।

अंग देश बिहार के मुंगेर जिले के आस-पास का हिस्सा था जिसकी राजधानी चम्पानगरी थी।

इस समय देश जबरदस्त संक्रमण काल से गुजर रहा था। पुराने सामाजिक सम्बन्ध,

परम्परायें, रीतिनीतियाँ और विचारधारायें टूट रही थीं। पुरोहितवाद पूर्णतया छिन्न-भिन्न हो रहा था। गौतमबुद्ध ने देश में घूम-घूम कर और उनके हजारों शिष्यों ने पुरानी रूढ़ियों, कर्मकाण्ड और यज्ञों की हिंसा के विरोध में पूरा देश खड़ा कर दिया था। गौतमबुद्ध के युग में ही चार्वाक और अन्य अनीश्वरवादियों ने जो मौलिकवाद विवाद छेड़ रखा था, उसने सैकड़ो मत-मतान्तरों का रूप लेकर विचारों में भारी तनाव उत्पन्न कर रखा था। प्रारम्भ में तो गौतम बुद्ध के विचारों ने जागरण की लहर उत्पन्न की थी। परन्तु उनके निधन के उपरान्त अगले सौ दो सौ वर्षों में बौद्ध धर्म भी अनेक भागों में बिखर कर केवल एक सम्प्रदाय मात्र रह गया। उसने देश में विचारों की एकता के जो सूत्र जोड़े थे वे देश को क्या बाँधते स्वयं ही टूटते गये।

सम्राटों और नरेशों ने स्तूप बनाने और बौद्ध संगीतियों पर लाखों करोड़ों रुपए खर्च करके अपनी वाहवाही के स्रोत तो खूब बढ़ाए, परन्तु इससे देश को कोई ठोस लाभ नहीं पहुँचा। वह पहले भी विखरा पड़ा और अब और भी अधिक बिखरता जा रहा था।

बौद्ध धर्म के प्रचार एवं प्रसार से देश की सबसे बड़ी हानि यह हुई कि देशवासी राजनीति से पहले भी उदासीन थे और अपनी उदासीनता को अकर्मण्यता में बदलने के लिए अब उन्हें गौतमबुद्ध के उपदेशों का बहाना मिल गया।

पहले तो कर्मकाण्ड और यज्ञों ने शस्त्रास्त्रों की ओर से देश को उदासीन कर दिया और अब बौद्ध एवं जैन धर्मों ने तथाकथित अहिंसा के राग अलापकर ऐसी स्थिति उत्पन्न कर दी थी कि देश की सुरक्षा और आत्मरक्षा का प्रश्न ही जनचेतना से बाहर हो गया।

पूरा देश ही राजनीति की ओर से उदासीन होता गया। राजा रंगरेलियों तथा बौद्ध संगीतियों में तल्लीन थे तथा प्रजा को अपने तन की ओर ही हर समय चिन्तित एवं प्रयत्नशील रहना पड़ता था। निःसन्देह गौतमबुद्ध के विचारों ने नवजागरण उत्पन्न करके इस देश के प्रति महान् उपकार किया था। परन्तु जैसे नमक की खान में पड़ा गुड़ थोड़ी देर में अपना स्वाद खोकर स्वयं नमक बन जाता है, वही स्थिति विघटित भारत में बौद्ध धर्म की भी हुई।

बौद्ध विहारों तथा संगीतियों में हर समय निर्वाण की ही समस्या पर चर्चायें चलती थीं। फिर राष्ट्र के उत्थान, विकास एवं सुरक्षा के प्रश्न पर चर्चा चलाने का अवकाश किसके पास था।

वैसे भी चार्वाक के अलावा सभी भारतीय दार्शनिकों ने जीवन के बाद की या परलोक की समस्याओं पर ही सदा विचार किया है। गौतमबुद्ध और जैन धर्मों ने निर्वाण की इस प्रवृत्ति को महामारी का रूप दे दिया जिसके नशे में पूरा राष्ट्र अपनी मौत के बाद की समस्याओं पर विचार-गोष्ठियों में डूब गया।

फिर बौद्ध विहारों में जब स्वच्छन्द यौनाचार होने लगा तथा अमुक भिक्षुणी के अमुक भिक्षु के साथ स्वच्छन्द यौनाचार चल रहे हैं, आदि की खुल कर चर्चायें छिड़ीं तो इस धर्म ने समाज का नैतिक धरातल ऊँचा उठाने का जो श्लाघनीय कार्य किया था वह भी कुत्सा

और निन्दा में बदल गया।

इतिहास इसका साक्षी है कि सम्राट अशोक ने जब अपने बाबा चन्द्रगुप्त मौर्य और पिता बिन्दुसार का मार्ग छोड़कर भिक्षु-भिक्षुणियों की संगीतियों में राजवैभव लुटाया तो उसकी प्रतिष्ठा तो बहुत बढ़ी परन्तु वह राष्ट्रीय भवन ध्वस्त हो गया जिसकी आधार शिला उसके पिता और बाबा ने रखी थी।

इस प्रकार एक ओर शस्त्रों के परित्याग के कारण और वह भी तथाकथित अहिंसा के नाम पर, और दूसरी ओर, हजारों वर्षों से चली आ रही दूषित जाति-प्रथा ने इस देश को न केवल देश का रूप नहीं लेने दिया बल्कि नारंगी के फल की भाँति उसे अन्दर से सैकड़ों हजारों फाँकों में बाँटकर रख दिया।

प्रारम्भ में यह आशा की गयी थी कि बौद्ध और जैन जातिवाद के इस अभिशाप से देश को मुक्ति दिला देंगे। गौतमवुद्ध डंके की चोट पर यह घोषणा करते थे कि जन्म से कोई नीच नहीं होता और न कोई केवल जन्म के कारण ऊँचा होता है उनके बौद्ध संघों में गैर-ब्राह्मणों तथा अन्त्यज्ञों तक को प्रवेश मिलता था और संघों में उनकी बड़ी गरिमापूर्ण भूमिकायें रहती थीं। परन्तु तथागत के निधन के उपरान्त यह प्रवृत्ति धीरे-धीरे लुप्त होने लगी और बौद्धों ने भी परम्परा से आयी कुत्सित जाति प्रथा के साथ समझौता कर लिया।

सुनते है कि वर्णव्यवस्था के रूप में जब हजारों साल पहले जातिप्रथा का सूत्रपात हुआ था तो इसका सम्बन्ध लोगों द्वारा किये गये कार्यो को सामाजिक मान्यता प्रदान करना था। जैसे लुहार का काम करने वाला लुहार और लकड़ी का कार्य करने वाला बढ़ई आदि। इस प्रकार यह सामाजिक श्रम-विभाजन ही था और जातियाँ बहुत कम थीं। परन्तु बाद में व्यवसाय जन्म के साथ जुड़ गये, और एक ही जाति में उत्पन्न अनेक व्यक्ति .अनुलोम प्रतिलोमों की संख्या से असंख्य मात्रा में उभरते गये। इन अनुलोम प्रतिलोम विवादों के भेद से उत्पन्न जातियों, अवान्तर जातियों तथा उपजातियों की गिनती करना धीरे-धीरे असंभव हो गया। इसका विवरण कौटल्य ने अपने अर्थशास्त्र में विस्तार के साथ दिया है।

इसके अलावा, विदेशी आक्रमणकारियों का भी जब भारतीयकरण होता था तो वे भी एक नयी जाति का समावेश भारतीय समाज में कर देते थे।

भारतीय समाज की पाचन शक्ति किसी युग में अद्भुत थी। यहाँ के विद्वान सारे विश्व में भ्रमण करते थे। वे चीन, जापान, कोरिया, मंगोलिया, ईरान, यूनान, वियतनाम, इण्डोनेशिया, जावा, सुमात्रा, बाली श्रीलंका आदि जहाँ भी गये वहीं भारतीयता की अमर छाप छोड़ते गये। परन्तु कालान्तर में उनकी यह शक्ति क्षीण हो गयी।

इस प्रकार एक ओर तो राजनीतिक ईकाई के रूप में भारत का मानचित्र देशवासियों की दृष्टि से ओझल रहता था दूसरी ओर जातियों, उपजातियों तथा अवान्तर जातियों के हजारों भागों में विभक्त भारतीय समाज के लिए अपने गौरवशाली अस्तित्व की रक्षा का संघर्ष भयावह मोड़ पर आ गया था।

यह बात ईसा पूर्व ३०० वर्ष पुरानी है। परन्तु उस समय देश में एक अपार जीवन शक्ति का केन्द्र भी था जिसने इसे संकट से उबारा और इससे न केवल भारत को बल्कि पूरे संसार को एक नया प्रकाश मिला था। वह था तक्षशिला विश्वविद्यालय।

जिसके सम्बन्ध में पीछे विचार किया जा चुका है।

## बिखरे भारत पर विदेशी आक्रमण

दूसरे अध्याय में विस्तारपूर्वक विचार किया गया है कि देश में नवजागरण की लहर पैदा हो चुकी थी। परन्तु राजनीतिक रूप में अभी भी देश हजारों भागों में बँटा हुआ था और उसकी प्रतिरोध शक्ति शून्य थी। भारत पर होने वाले आक्रमणों की चर्चा इस पुस्तक में विस्तार से की गयी है। परन्तु यहाँ अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) महान के आक्रमण की चर्चा किये बिना यह अध्याय अधूरा रह जाता है।

जिस समय देश हजारों भागों में बिखरा हुआ था तब विश्व विजय की महत्त्वाकांक्षा रखने वाला अलक्षेन्द्र भारत की विजय के सपने क्यों न देखता। सबसे पहले तो उसने यवन देश के ही सभी राजतंत्रों को धूल में मिलाया, अपनी एकछत्र सत्ता स्थापित की, फिर वह मिस्र और ईरान को रौंदता हुआ भारत भूमि पर आ धमका। यहाँ करीब ३७ राजतंत्रों और गणतन्त्रों को उसने धूल में मिलाया और इन विश्वासघाती विभीषण राजतन्त्रों ने देश के साथ विश्वासघात किया तथा आक्रमणकारी का साथ दिया।

देश बड़े गर्व के साथ उन गणतंत्री व्यवस्था के देशों का स्मरण करता है तथा नमन करता है जिन्होंने प्राणान्त संघर्ष करते हुए सिकन्दर की दासता स्वीकार नहीं की। इनमें शिवि, अमबष्ट, शुद्रक और सिन्ध के अनेक गण संघीय राज्य प्रमुख थे।

यह ठीक है कि देश बिखरा हुआ था और उसकी प्रतिरोध शक्ति सीमित थी फिर भी १८ महीने तक सिकन्दर को भारत भूमि एक कष्टप्रद भूमि अनुभव होती रही जहाँ वह चैन से एक रात भी सो नहीं पाया।

हमारे बिखरेपन के कारण इतने विशाल भूभाग पर उसे आक्रमण करने का साहस हुआ। परन्तु इसी एक घटना ने कुभा (काबुल) से लेकर गोदावरी तक इस भूभाग को एक राष्ट्र के रूप में खड़ा होने की प्रेरणा दे दी। यह प्रथम अवसर था जब भारत भूखण्ड में रहने वाले लोगों ने कुभा से गोदावरी तक अपने आपको एक राष्ट्र के रूप में अनुभव किया और सिकन्दर द्वारा किये गये अपमान को राष्ट्रीय अपमान अनुभव करके विष्णुगुप्त कौटल्य के नेतृत्व में अपने आपको एक राष्ट्रीय ईकाई के रूप में पुनर्गठित होना स्वीकार कर लिया। यदि सिकन्दर का आक्रमण न होता तो भविष्यवाणी करना सरल नहीं है कि विष्णुगुप्त कौटल्य के मन में विशाल मौर्य साम्राज्य की स्थापना का विचार आता या नहीं और असंख्य देशवासी उनके आह्वान को शिरोधार्य करते या नहीं।

●●●

## अध्याय-चार

# भारत के प्रथम राष्ट्रपिता का उदय

कौटल्य के अर्थशास्त्र का सार एवं महत्त्व समझने के लिए तथा मौर्य साम्राज्य की स्थापना का भारत के राजनीतिक जीवन पर पड़ने वाला व्यापक प्रभाव हृदयंगम करने के लिए विष्णु गुप्त कौटल्य का व्यक्तित्व और उनकी सूक्ष्म दृष्टि का समझना आवश्यक है।

भारतीय इतिहास में अनेक ऋषि और महर्षि हुए हैं, विष्णु गुप्त कौटल्य अपने वात्स्यायन नाम के साथ उनमें सर्वोच्च स्थान पर प्रतिष्ठित दृष्टिगोचर होते हैं। हमारे देश में अनेक नीतिकार और शास्त्रकार हो चुके हैं, जैसे मनु, याज्ञवल्क्य और पाराशर आदि। विष्णु गुप्त कौटल्य अपने चाणक्य नाम के साथ उनमें प्रमुख स्थान रखते हैं और चाणक्य नीति प्रायः सर्वाधिक व्यावहारिक नीति मानी जाती है।

इसी प्रकार, भारत में अनेक गौरवशाली एवं महिमामण्डित शास्त्रकार माने जाते हैं। परन्तु अर्थशास्त्र लिखकर विष्णु गुप्त कौटल्य देश के सबसे बड़े शास्त्रकार बन गये हैं। राजनीति के मान्य सिद्धान्तों के रूप में उन्होंने जो मापदण्ड स्थापित किये हैं आज २५०० वर्ष बाद भी संसार उन्हें ज्यों का त्यों मानता है तथा मानता रहेगा। जैसे कांटे से कांटा (कष्टकेनेव कण्टकम्) दुश्मन का दुश्मन दोस्त (शत्रोः शत्रुर्मित्रम्) दुश्मन का दोस्त दुश्मन (शत्रोमित्रं शत्रुः) इत्यादि।

भारत में बड़े-बड़े सम्राट विजेता और योद्धा हुए हैं। परन्तु मौर्य साम्राज्य के संस्थापक और प्रधानमंत्री विष्णु गुप्त कौटल्य से बड़ा योद्धा और साम्राज्य का संस्थापक इस देश में दूसरा नहीं हुआ। परन्तु यह भी विचित्र चमत्कार ही है कि वह जीवन में केवल एक बार राजसभा (दरबार) में गये थे और सारा राजकाज पाटलिपुत्र से दूर एक तपोवन में रहकर चलाते रहे। एक भी पैसा वेतन में नहीं लिया और राजकाज का संचालन भी अपने शिष्यों द्वारा ही चलाते थे। ये शिष्य भी वेतन नहीं लेते थे।

यही कारण है कि विष्णु गुप्त कौटल्य एक विनीत राजतंत्र की स्थापना करने में सफल रहे। चन्द्र गुप्त मौर्य और उनके पुत्र बिन्दुसार के लिए उन्होंने जो मर्यादायें स्थापित की थीं उनका उल्लंघन करना उनके लिए असंभव हो गया।

इस प्रकार, विष्णु गुप्त कौटल्य प्रभावशाली व्यक्तित्व एवं अद्वितीय प्रतिभा के युगपुरुष थे जिन्होंने करीब ५ हजार शासकीय इकाइयों में बिखरे देश को इतिहास में पहली बार एकता के राजनीतिक सूत्र में बाँधा था।

विष्णु गुप्त कौटल्य के अनेक नामों में एक नाम पक्षित स्वामी भी है और इससे कुछ लोग उन्हें दक्षिण भारत का मानते हैं। कुछ का यह भी सोचना है कि मगध या पाटलिपुत्र उनका कार्यक्षेत्र होने के कारण वे अवश्य ही मगध के रहने वाले होंगे! परन्तु ये दोनों मत

भ्रामक हैं। विष्णु गुप्त कौटल्य तक्षशिला के निकट एक गाँव के रहने वाले थे। उनके पिता प्रसिद्ध विद्वान एवं प्रभावशाली व्यक्ति थे जिनकी पहुँच तक्षशिला विश्वविद्यालय तक थी। जब विष्णु गुप्त बालक ही थे उनके पिता का स्वर्गवास हो गया था। उनकी माता, जिनका नाम द्रमिला था, एक विदुषी महिला थी। वह अपने पुत्र को एक प्रतिष्ठित ऋषि एवं विद्वान बनाना चाहती थी। परन्तु इसके लिए पुत्र का तक्षशिला विश्वविद्यालय में प्रवेश पाना एवं वहाँ का आठ वर्षीय पाठ्यक्रम पूरा करना आवश्यक था। माता को इसके लिए कठोर संघर्ष करना पड़ा जिसमें उन्हें सफलता भी मिली। विष्णु गुप्त कौटल्य लम्बी आयु तक जीवित रहे और जिस साम्राज्य की उन्होंने स्थापना की थी उसके दो सम्राटों के शासनकाल में प्रधानमंत्री रहे। परन्तु वह अपनी प्रत्येक सफलता के लिए अपनी माता के कृतज्ञ रहे तथा प्रत्येक अवसर पर उनकी सम्मति को उचित महत्त्व देते रहे।

वह आजीवन अविवाहित रहे और विवाह रचाने की वास्तव में उन्हें फुर्सत भी नहीं थी। परन्तु अपनी माता के महान् गुणों और विद्वता से प्रभावित विष्णु गुप्त कौटल्य, माता को नारी जाति का प्रतीक मानते हुए, अपने अर्थशास्त्र में अन्य स्मृतिकारों की अपेक्षा स्त्रियों के प्रति अधिक उदारता का परिचय देते हैं। वह उन्हें सम्पत्ति में अधिकार देते हैं और जहाँ तक माता का सवाल है उसके बारे में विधान बनाते हैं और राजाज्ञा निकालते हैं कि माता चाहे दुराचारिणी और कुलटा भी क्यों न हो, उसका भरण-पोषण करने से कोई भी पुत्र इन्कार नहीं कर सकता।

इस प्रसंग में यह समझना विशेष महत्त्व का है कि तक्षशिला विश्वविद्यालय में वह केवल अर्थशास्त्र और राजनीति के ही प्रकाण्ड पण्डित एवं प्रधानाचार्य नहीं थे प्रत्युत व्याकरण, न्यायशास्त्र मीमांसा और दर्शनशास्त्र के भी प्रकाण्ड पण्डित एवं मर्मज्ञ थे। तक्षशिला विश्वविद्यालय में अध्ययन कार्य पूरा करके वे वहीं अध्यापन भी करने लगे थे। अष्टाध्यायी रचयिता महर्षि पाणिनि उनके सहपाठी भी थे और सहयोगी अध्यापक भी। उन्होंने ही अष्टाध्यायी पर (वात्स्यायन भाष्य) लिखकर व्याकरण की कठिन गुत्थियाँ सुलझायी थीं और पाणिनि का व्याकरण भरा-पूरा किया था।

कहते हैं कि पुरुष-नारी सम्बन्धों की रहस्योत्मकता दूर करने के लिए और इन सम्बन्धों को नैसर्गिकता प्रदान करने के लिए विष्णु गुप्त कौटल्य ने ही कामशास्त्र की रचना की थी। इस शास्त्र का उद्देश्य उच्छृंखलता का निवारण करना और यौन सम्बन्धों में अनुशासन स्थापित करना था।

कौटल्य अपनी रचनात्मक प्रतिभा और अनुशासित सार्वजनिक जीवन के लिए केवल पूरे भारतवर्ष में ही नहीं प्रत्युत सम्पूर्ण विश्व में अद्वितीय समझे जाते हैं। यही कारण है कि रामायण के रचयिता बाल्मीकि और महाभारत के रचनाकार वेदव्यास के बाद पूरे देश में चाणक्य और चाणक्य-नीति का नाम अशिक्षित भारतवासियों में भी परिचित है। उनका नाम बड़े आदर के साथ लिया जाता है।

आधुनिक जगत् में यह जान कर लोग चकित रह जाते हैं कि करीब २३०० साल

पहले भारत में एक व्यक्ति ऐसा भी था जो युद्ध के साथ-साथ कूट-युद्ध और शीत-युद्ध से न केवल परिचित था, वल्कि उन्हें सशस्त्र युद्धों से अधिक प्रभावशाली मानता था और राजतंत्र के लिए विदेशनीति को उतना ही महत्त्वपूर्ण मानता था जितना सशस्त्र सेनाओं और मंत्रिपरिषद् को। अर्थशास्त्र की रूपरेखा पर प्रकाश डालते हुए इन सिद्धान्तों पर विस्तार से विचार किया गया है।

माना कि विष्णु गुप्त कौटल्य का कोई लिखित इतिहास अथवा जीवन-वृत्त हमारे सामने नहीं है, परन्तु पुराण, संस्कृत वांङ्मय तथा सैकड़ों विश्वविख्यात लेखकों के उल्लेख और अन्त में अर्थशास्त्र स्वयं उस व्यक्ति के जीवन पर प्रकाश डालते हैं जो सदियों से जनश्रुतियों तथा गाथाओं के अंग बनकर भारत के सांस्कृतिक जीवन पर छाये हुए हैं।

कौटल्य हमारे राजनीतिक चिन्तन, संघर्ष, विध्वंस, निर्माण, अनुशासन और सोद्देश्य राजनीतिक जीवन के ऐसे प्रतीक बने हुए हैं कि सदियों तक कीचड़ उछाल कर भी उनके विरोधी उनके निष्कलंक राजनीतिक जीवन पर कलंक नहीं पोत सके। वह ऐसा राजनीतिक आदर्श है जिसकी रह-रह कर भारतवासी कल्पना करते हैं और प्रत्येक राजनेता से आशा करते हैं कि वह बड़े-से-बड़े पद पर रहकर भी वैसा ही जीवन व्यतीत करे जैसा कौटल्य व्यतीत करते थे। यहाँ एक उदाहरण प्रस्तुत है :-

मुद्राराक्षस करीब १४०० साल पहले लिखा गया अमर नाटक है। इसमें विध्वस्त नन्द साम्राज्य के भूतपूर्व प्रधानमंत्री राक्षस और उसके खण्डहरों पर स्थापित मौर्य साम्राज्य के संस्थापक विष्णु गुप्त कौटल्य के बीच चल रहे कूटनीतिक युद्ध का विस्तृत वर्णन है। इसी नाटक में एक अवसर पर सम्राट चन्द्रगुप्त मौर्य कौटल्य से मिलने की इच्छा प्रकट करते हैं। इसके लिए वह अपने निजी अधिकारी (कंचुकी) को कौटल्य के पास सन्देश लेकर भेजते हैं। कंचुकी मौर्य साम्राज्य के संस्थापक का आर्थिक जीवन देखकर मन-ही-मन कहता है:-

**उपलक्षकलमेतद् भेदकं गौमयानां वटुभिरुपहृतानां वर्हिषां स्तोम एषः।**
**भरण मपि समिद्‌भः पुष्यमाणाभिराभिः विनमित पटलान्तं दृश्यते जीर्ण कुड्यम।।**

कंचुकी कहता है कि सम्राट चन्द्रगुप्त मौर्य के प्रधानमंत्री का यह घर है जहाँ गोबर के उपले तोड़ने के लिए पत्थर के टुकड़े एक ओर रखे हैं, विद्यार्थियों द्वारा जंगल से बीनकर लायी लकड़ियों का ढेर एक ओर रखा है। गीली लकड़ियाँ सुखाने के लिए इस झोपड़ी पर डाल दी गयी हैं जिससे अगला हिस्सा झुक गया है और यह झोपड़ी भी नयी नहीं, पुरानी है।

स्वाधीनता आन्दोलन में जो लोग सेवाग्राम और साबरमती आश्रमों में गांधीजी के साथ रहे हैं, वे यह कैसे भूल सकते हैं कि विशाल ब्रिटिश साम्राज्य की जड़ें हिला देने वाला भारत का हृदय-सम्राट किस तरह की झोपड़ी में रहता था और उसी झोपड़ी में उस साम्राज्य के अस्तित्व का फैसला हुआ करता था जिसमें किसी दिन सूर्य अस्त नहीं होता था। भारत के राजनीतिक इतिहास में विष्णु गुप्त कौटल्य के बाद महात्मा गांधी ही उनके पदचिह्नों पर चल सके थे, इसमें कोई अतिशयोक्ति नहीं है।

पूरा भारतीय इतिहास इन तथ्यों से भरा है कि निरंकुश, आततायी और जनद्रोही नन्द-साम्राज्य का उन्मूलन अपने बुद्धि वैभव और कूट-युद्ध के प्रभाव से कौटल्य ने ही किया था। परन्तु उनका उद्‌देश्य नकारात्मक नहीं था। केवल नन्दों का उच्छेद मात्र उनकी प्रतिज्ञा नहीं थी। उसके स्थान पर ऐसे साम्राज्य की स्थापना करना ही विष्णु गुप्त कौटल्य का उद्‌देश्य था जिसमें प्रजा सुखी रहे, राजतंत्रों पर अंकुश लगाया जा सके तथा प्रजा का कल्याण ही राज्य का चरम उद्‌देश्य बना रहे। इस उद्‌देश्य की पूर्ति के लिए उसने स्वयं को सम्राट घोषित करने के स्थान पर विन्ध्याचल की पहाड़ियों में स्वयं निर्वासन का जीवन व्यतीत करते चन्द्र गुप्त को ढूँढ़ निकाला और सम्राट घोषित किया। ऐसा करने में कौटल्य का अति दूरगामी लक्ष्य सिद्ध होता था।

पहला तो यह कि चन्द्र गुप्त मौर्य का मगध साम्राज्य के साथ सन्निकट सम्पर्क था। वह कुछ दिनों के लिए साम्राज्य की सेनाओं का सेनापति रह चुका था जिससे प्रशासनिक क्षेत्रों में उसके सन्निकट सम्पर्क थे। उसे सम्राट घोषित कर देने से कौटल्य को ऐसे सुदूर एवं अज्ञात कोनों से जनसमर्थन मिला जो साम्राज्य में स्थायी शान्ति स्थापित करने एवं प्रगतिशील आर्थिक निर्माण के लिए परम आवश्यक था।

दूसरे, नन्द साम्राज्य के विरुद्ध विफल विद्रोह करके और अपार हानि उठाकर चन्द्रगुप्त अपनी शक्ति से इतना परिचित हो चुका था कि कौटल्य के नीतिनिर्देशों को नतमस्तक होकर स्वीकार करने के अलावा वह दूसरा मार्ग पकड़ ही नहीं सकता था।

तीसरे वह मुरा नामक सुन्दरी का पुत्र था जो स्वयं शाक्य थी और नन्द सम्राट की उपपत्नी या रखेल थी। वह राजमहल में व्यापक प्रभाव रखती थी। परन्तु विवाहिता न होने के कारण उसके पुत्र चन्द्रगुप्त को साम्राज्य का उत्तराधिकारी या युवराज घोषित किये जाने का दरबार ने प्रबल विरोध किया था। परन्तु वह उदात्त, सहिष्णु, वीर, सौम्य, योद्धा और विद्वान नवयुवक था। विपरीत इसके, शेष सभी राजकुमार अविनीत, व्यभिचारी और उच्छृंखल थे। प्रजाजनों में मौर्य की बढ़ती हुई लोकप्रियता से भय खाकर सम्राट और उसके दरबारियों ने यह फैसला किया कि उच्च शिक्षा प्राप्त करने के बहाने उसे पाटलिपुत्र से कहीं अति दूर भेज दिया जाय। अतः उसे तक्षशिला विश्वविद्यालय में भेज दिया गया जहाँ उसकी मुलाकात राजनीतिक अर्थशास्त्र के परमगुरु विष्णु गुप्त कौटल्य से हुई।

चौथा और निर्णायक कारण यह था कि उस युग में शाक्य, मल्ल, लिच्छवि आदि आठ गणसंघी राज्य ऐसे थे जिनमें बड़ी एकता थी, जो निर्भीक योद्धा थे और पाटलिपुत्र से लेकर आधुनिक काल के गोरखपुर, देवरिया और बस्ती आदि जनपदों पर प्रभुत्व रखते थे। कौटल्य ने सोचा कि चन्द्रगुप्त मौर्य शाक्य है और गुणवान् है, तथा राजवंश से जुड़ा हुआ भी है, उसे सम्राट घोषित करने से आठ शक्तिशाली गणराज्यों का उसे स्वयमेव समर्थन मिल जायेगा और ऐसा ही हुआ भी। इस तरह, विष्णु गुप्त कौटल्य ने कूटनीतिक युद्ध की कला से मौर्य को न केवल सम्राट् बना दिया प्रत्युत उसके चारों ओर शक्तिशाली जनसमर्थन भी जुटा दिया।

परन्तु यह सोचना भी भ्रामक होगा कि कौटल्य केवल कूटनीतिक युद्ध में ही प्रवीण थे। नहीं, वह असाधारण कोटि के सेनापति और परमवीर योद्धा भी थे, इसलिए कि कूटनीतिक युद्ध में वही व्यक्ति विजय पाता है जिसकी छत्रछाया में अति बलशाली राजसत्ता और सैनिक शक्ति हो। मौर्य साम्राज्य की स्थापना के पश्चात् पूरे देश में राजतंत्रों का विद्रोह कुचलने तथा साम्राज्य का विस्तार करने के लिए कौटल्य ने १६ बड़े-बड़े युद्धों का नेतृत्व किया था। इनमें कुछ विद्रोही राजाओं ने आत्मसमर्पण कर दिया और अधिकांश का युद्ध क्षेत्र में ही संहार कर दिया गया। १६ राज्यों के प्रधानमंत्रियों ने या तो आत्मसमर्पण कर दिया और या उन्हें यमलोक पहुँचा दिया गया।

कौटल्य ने जिस बड़े युद्ध का नेतृत्व किया, वह था यूनानी सम्राट सैल्यूकस के विरुद्ध युद्ध का नेतृत्व। इस युद्ध में मौर्य पाटलिपुत्र में ही बने रहे और सम्राट की विशाल सेना के सेनापति का दायित्व स्वयं विष्णु गुप्त कौटल्य पर था।

परन्तु इस युद्ध में भी उनकी निर्णायक विजय का मूल कारण उनकी कूटनीति ही थी। पहले तो यह कि कौटल्य के गुप्तचर यूनान से उसके प्रस्थान करने के साथ ही प्रस्थान कर रहे थे और गुप्तचर परम्पराओं से पूरी सूचना उस तक पहुँचाते थे।

दूसरे, उसने युद्धक्षेत्र का चुनाव अपनी सुविधा से किया, न कि यवन नरेश की सुविधा के अनुसार। पहले भी सिन्ध और काश्मीर के ब्राह्मण गणसंघी राज्यों ने महाप्रतापी सिकन्दर के छक्के छुड़ा दिये थे और अबकी बार भी रणक्षेत्र का चुनाव यह सोचकर किया गया कि जहाँ बच्चा-बच्चा आक्रमणकारी का शत्रु हो और स्थानीय जनसंख्या से इसे तिलमात्र भी जनसमर्थन प्राप्त न हो।

इस तरह यद्यपि सैल्यूकस स्वयं विख्यात सेनापति था और सिकन्दर के आक्रमण के समय भारत एवं भारतीयों की स्थिति से परिचित हो चुका था, परन्तु उसे यह पता कहाँ था कि अब भारत बदल चुका था और राज्य एक छत्रछाया में हैं।

यूनान सम्राट् ने हार मान ली और कौटल्य ने उसका समर्पण स्वीकार करने तथा सन्धि करने में कोई विलम्ब नहीं किया। इस प्रकार, कौटल्य केवल शास्त्रकार नहीं थे बल्कि सशस्त्र सैनिक भी थे। परन्तु एक तो वह मूल रूप से युद्धकारी नहीं थे और दूसरे तभी सशस्त्र युद्ध करते थे, जब ऐसा करना अनिवार्य हो जाता था। तीसरे, शक्ति का प्रदर्शन करने के लिए, युद्ध करने के लिए, युद्ध करना उन्हें मान्य नहीं था। युद्ध तो विवशता थी, केवल विवशता।

विभिन्न युगों, कालों और परिस्थितियों में इस महान् राजनेता और भारत-निर्माता का मूल्याँकन अलग-अलग ढंग से किया गया है। उदाहरण के लिए, आज से दो हजार वर्ष पूर्व लिखे गये विश्वविख्यात नाटक, मृच्छकटिक में वह महान् दार्शनिक, राजनेता, राजर्षि, विचारक, लेखक, स्मृतिकार और नीतिकार के रूप में चित्रित किये गये हैं। परन्तु चौदह सौ साल पहले लिखे गये प्रसिद्ध नाटक मुद्राराक्षस में विशाखदत्त ने उन्हें महान् कुटिल, गुप्तचरों पर आधारित राजनीति का सूत्रधार, तोड़फोड़ करके शत्रु का मटियामेट करने वाला

राजनीतिज्ञ तथा पूरे शासनतंत्र को प्रशासनिक एवं विभागीय अध्यक्षों को सौंप देने वाला राजनेता चित्रित किया है।

कामन्दक नीति शास्त्रकार ने कौटल्य को महान् आदर्शवादी समाज एवं राजतंत्र को अनुशासन की नकेल में बाँधने वाला तथा सामाजिक मर्यादाओं का प्रतिष्ठापक बताया है तथा महान् कवि दण्डी भी उन्हें राजतंत्र का और राजकुमारों का गुरु तथा अविनयी राजतंत्र का अंकुश मानते थे। उनका कहना था कि जिन्होंने कौटल्य के अर्थशास्त्र का अध्ययन नहीं किया है, वे राजतंत्र का संचालन करने में असमर्थ रहते हैं।

दण्डी के अनुसार चन्द्रगुप्त मौर्य के कल्याण के लिए रचित कौटल्य का अर्थशास्त्र सभी राजाओं और राज़कुमारों के लिए कल्याणकारी है।

राजनीति और अर्थशास्त्र के सम्बन्ध में हम लम्बे भारतीय इतिहास में किसी अन्य लेखक, राजनेता और विचारक का नामोल्लेख नहीं कर सकते। वह सर्वथा अद्वितीय थे और कदाचित पूरे संसार में भी।

व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन के सम्बन्ध में कौटल्य का चिन्तन और व्यवहार संतुलित था। प्रत्येक प्रकार के अतिवाद का निराकरण करते हुए कौटल्य ने सामाजिक जीवन को मध्यम मार्ग पर चलाने का प्रयास किया है। न केवल राजाओं को बल्कि साधारण जनों को भी कौटल्य ने नैतिक सलाह दी है कि न तो उन्हें सुखविहीन नीरस जीवन व्यतीत करना चाहिए और न धन-वैभव में लिप्त होकर काम का ही सेवन करना चाहिए। एक स्थान पर उन्होंने कहा है कि धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष एक दूसरे के सहायक हैं, न कि विरोधी और तीन का परित्याग करके एक का अतिशय सेवन करने से न केवल तीन नष्ट हो जाते हैं बल्कि चौथा भी नष्ट हो जाता है। अतः उन्होंने इस बात पर बल दिया है कि चिंतन और व्यवहार में अतिवाद कभी लाभदायक नहीं होता।

परन्तु चारों में सन्तुलन की स्थापना पर बल देते हुए भी कौटल्य ने यह कहने में संकोच नहीं किया है कि चारों में प्रमुखता तो अर्थ की ही है जिसके बिना धर्म और काम व्यर्थ हो जाते हैं।

उन दिनों जब कौटल्य अपने अर्थशास्त्र की रचना कर रहे थे, भारत में एक व्यापक दार्शनिक वाद-विवाद चल रहा था। अगले अध्यायों में इसकी विस्तृत विवेचना की गयी है। जितने भी वैदिक मान्यताओं पर आधारित एवं वेदों का उल्लेख न करके सामाजिक मर्यादाओं की स्थापनाओं के लिए संघर्षरत दार्शनिक दृष्टिकोण थे उनमें पुरानी लीक से हटकर बौद्धिक संघर्ष करने वाला दृष्टिकोण चार्वाक का भी था, यह विचारधारा पूर्णतया मौलिक थी और सभी विचार धाराओं का खंडन करती थी। कौटल्य ने अपने अर्थशास्त्र में इस विचारधारा के साथ भी यह कहकर समन्वय स्थापित करने का प्रयास किया है कि अतिकष्ट का जीवन व्यतीत करना मानव जीवन का आदर्श नहीं हो सकता। इसलिए कि कौटल्य यह मान कर चलते हैं कि जीवन का वास्तविक उद्देश्य त्रिवर्ग में समन्वय स्थापित करने से ही पूरा होता है। त्रिवर्ग अर्थात् अर्थ, धर्म और काम में जब अर्थ ही प्रमुख है तो उसे सामाजिक जीवन का आधार बिन्दु बताकर कौटल्य ने आर्थिक विकास की शक्तियों

पर बल दिया है तथा यह कहा है कि जिस समाज में अनर्थ होगा वहाँ अधर्म और शोक तो व्याप्त हो ही जायेगा।

कौटल्य से पहले के सभी महात्माओं और ऋषियों ने जीवन के बाद की समस्याओं अर्थात् मोक्ष पर विचार किया। परन्तु कौटल्य पहले दार्शनिक एवं विचारक थे जिसने आर्थिक समस्याओं पर विचार करके वस्तुतः मृत्यु के बाद की नहीं, प्रत्युत जीवन की समस्याओं पर विचार किया है।

दूसरे भी दार्शनिक हुए हैं जिन्होंने आर्थिक समस्याओं पर विचार किया है। परन्तु उनका चिन्तन केवल अर्थप्राप्ति की समस्या तक सीमित था। उन्होंने अर्थ-प्राप्ति के लिए किसी अनैतिक साधन को भी अमान्य नहीं ठहराया है। कौटल्य पहला दार्शनिक है जिसने अर्थप्राप्ति के साथ-साथ आर्थिक साधनों के विकास और संगठनों पर बल दिया है। राजतंत्र, जिसके वह प्रमुख संस्थापक हैं, को भी कौटल्य आर्थिक विकास के लिए प्रयोग में लाते हुए दिखाई देते हैं। उन्होंने कहा है कि राजा, जिसकी इन्द्रियाँ वस में न हो और जिसने नैतिकता का परित्याग कर दिया हो, वह प्रजा का कोपभाजन बनकर अपने आपको नष्ट कर लेता हैं और जो राजा कृषि, पशुपालन, वाणिज्य तथा आर्थिक साधनों के उत्पादन पर बल देता है वह अनवरत शक्तिशाली होता जाता है।

यही कारण है कि पूरे भारत उपमहाद्वीप, दक्षिणी पूर्वी और पश्चिमी एशिया के सभी देशों में चाणक्य अथवा विष्णु गुप्त कौटल्य का नाम व्यावहारिक राजनेता, अर्थशास्त्री तथा धर्माचार्य के रूप में इतना विश्रुत एवं सर्वमान्य है। चाणक्य के नाम से प्रसिद्ध सैकड़ों उक्तियाँ जनमानस में निर्विवाद सिद्धान्त का रूप ले चुकी हैं।

आज तक भी जिस व्यक्ति का नाम इतनी श्रद्धा और विश्वसनीयता के साथ लिया जाता है वह अपने जीवनकाल में कितनी असाधारण सफलताओं का प्रतीक रहा होगा और उसकी उपलब्धियाँ कितनी महान रही होंगी, इसका अनुमान सरलता से लगाया जा सकता है। यह तो और भी आश्चर्य है कि यह विश्वसनीयता और प्रतिष्ठा उन्हें एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी में और भी घनीभूत होकर मिली है तथा सम्पूर्ण भारतीय इतिहास में चाणक्य अथवा विष्णुगुप्त कौटल्य एक पौराणिक गाथा-पुरुष बन गये हैं।

भारत में ही नहीं प्रत्युत पूरे विश्व में वह अनुपम व्यक्ति माने जाते हैं जो एक ओर तो ऋषियों की श्रेणी में हैं और दूसरी ओर लगभग हजारों खण्डों में विखण्डित भारत को मौर्य साम्राज्य के रूप में पहली बार एक अखण्डित राजनैतिक इकाई के रूप में स्थापित करते हैं। इस प्रकार कौटल्य जैसा विविधतापूर्ण व्यक्तित्व भारत में तो क्या विश्व में भी कहीं दृष्टिगोचर नहीं होता।

सभी राष्ट्रों के इतिहास में ऐसे अनेक राज्यों के विध्वंस और अन्य राज्यों की स्थापनाओं के विवरण तो मिलते हैं जहाँ किसी राजा या विजेता की व्यक्तिगत आकांक्षाएँ प्रमुखता से विद्यमान रहती रही हैं, परन्तु विष्णु गुप्त कौटल्य ऐसा निराला विजयी राजनेता है जिसके प्रयासों के पीछे विशाल नन्द साम्राज्य के विध्वंस और मौर्य साम्राज्य की स्थापना

के लिए कोई व्यक्तिगत आकांक्षा कारण नहीं थी। इसका उद्‌देश्य तो एक निरंकुश, आततायी और दुराचारी राजतंत्र का उन्मूलन करना तथा राष्ट्रीय एकता की स्थापना के लिए नये आदर्शों पर आधारित एक नये साम्राज्य की स्थापना करना ही था। यह पहला अवसर था जब हजारों वर्षों के लम्बे इतिहास में इस देश ने काबुल और गान्धार से लेकर धुर दक्षिण में समुद्र की सीमाओं तक एक चक्रवर्ती साम्राज्य की स्थापना की थी। इस साम्राज्य का लाभ उठाकर कौटल्य ने अपने लिए कोई सुख साधन नहीं जुटाये उनका उद्‌देश्य केवल विशाल भारत की स्थापना करना था।

इस प्रसंग में एक उल्लेखनीय बात यह भी है कि कौटल्य ने मौर्य साम्राज्य की स्थापना किसी घोर युद्ध से नहीं, जिसमें हजारों लाखों लोग युद्ध करते हुए मारे गये हों, बल्कि कूटनीतिक युद्धों से की है जिसमें मुख्य संघर्ष मंच पर नहीं बल्कि पर्दे के पीछे लड़ा गया था। क्या ऐसे युद्धों का उदाहरण किसी अन्य देश में भी उपलब्ध हो सकता है?

मौर्य साम्राज्य की स्थापना के पीछे चन्द्रगुप्त मौर्य की वीरता, युद्ध कौशल और अन्य गुण प्रमुख एवं निर्णायक नहीं माने जाते। इसलिए कि एक विशाल सेना के साथ पाटलिपुत्र पर आक्रमण करके चन्द्रगुप्त मौर्य नन्दों के सामने मुँह की खाकर और जान बचाकर विन्ध्याचल की पहाड़ियों में जा छिपे थे और वहीं निर्वासन का जीवन व्यतीत कर रहे थे। उन्हें तो कौटल्य ने पहले ही सम्राट घोषित करके तब राज्याभिषेक के लिए ढूँढ कर बुलाया था, जब कूटनीतिक युद्धों द्वारा नन्दों का पूर्ण उन्मूलन हो चुका था। जैसा कि कहा जा चुका है कि नन्दों का संहार कौटल्य एवं चन्द्रगुप्त मौर्य दोनों का ही समान लक्ष्य था वहाँ मौर्य का राज्याभिषेक करना इसलिए भी कौटल्य का बुद्धिमत्ता पूर्ण कदम था कि वह एक ओर तो नन्दवंश से सम्बन्धित था, दूसरी ओर नन्द साम्राज्य का सेनापति रह चुका था, तीसरी ओर वह तक्षशिला में कौटल्य से राजनीतिक शिक्षा-दीक्षा प्राप्त कर चुका था और चौथे तथा अन्तिम स्थान पर वह शाक्य होने के कारण शाक्यों, मल्लों, लिच्छवियों और अन्य आठ शक्तिशाली गणसंघ राज्यों का विश्वास भाजन हो सकता था और हुआ।

कौटल्य युद्ध का अर्थ किसी व्यक्ति की ओर से डींग हाँकना या किसी व्यक्ति अथवा व्यक्तिसमूह की वीरता का उद्‌घोष मात्र नहीं मानते थे। वह तो सबसे पहले युद्ध का उद्‌देश्य समझना आवश्यक मानते थे और उसमें विजय प्राप्त करना सर्वोपरि लक्ष्य मानते थे। यही कारण है कि कौटल्य ने कूटनीतिक युद्धों को जिससे किसी योद्धा की प्रतिभा का आभास मिलता है, युद्धकला का सबसे महत्त्वपूर्ण अंग माना है। माना कि उन्होंने कुल मिलाकर अपने जीवन में १६ सशस्त्र युद्ध किये किन्तु यवन सम्राट सैल्यूकस के साथ किया गया अन्तिम युद्ध अति विकट और जटिल युद्ध भी था। इन सभी युद्धों में उन्होंने शस्त्र उठाया, सेनाओं का नेतृत्व किया और एक भी युद्ध में चन्द्रगुप्त मौर्य को रणभूमि में उतरने नहीं दिया और सभी में रोमांचकारी विजय प्राप्त की।

कौटल्य ने युद्ध को कभी भी व्यक्तिगत पराक्रम या शौर्य का प्रदर्शन करने की भूमि नहीं समझा। उन्होंने युद्ध को अपनी राजनीति और अर्थशास्त्र के साथ जोड़ा। यही कारण है कि उनका व्यक्तित्व भारत के सभी प्राचीन राजनेताओं, सम्राटों, धर्मशास्त्रियों और ऋषि

मुनियों में भिन्न कोटि का माना जाता है।

कौटल्य के लिए धनुष या खड्ग उठाना या रक्तपात करना ही युद्ध नहीं था, बल्कि विजय कैसे मिलेगी और विजित राज्य का उपयोग क्या होगा, यह सैनिक और प्रशासनिक प्रश्न प्रथम स्थान पर रहते थे।

भारतीय इतिहास में जैसे कौटल्य का जीवन सर्वाधिक विवादास्पद एवं बहुचर्चित है उसी के अनुसार उनके नाम भी संस्कृत साहित्य में इतने अधिक हैं कि उनके वास्तविक नाम का निर्णय कर पाना सरल नहीं है - उनमें कुछ प्रमुख नाम इस प्रकार हैं - विष्णु गुप्त, चाणक्य, कौटल्य, पक्षिलस्वामी, द्रामिल, वात्सायन, मल्लनाग, अंजुल, वारांणक, माणवक आदि।

परन्तु ये सभी नाम आकस्मिक नहीं हैं। इन सभी नामों से उनके एक न एक विशेष गुण का आभास मिलता है।

उनके विद्वान पिता का नाम चषक था जिससे वह चाणक्य कहलाए।

उन्होंने कभी सम्पत्ति या वैभव का संचय नहीं किया और एक कूटल (मिट्टी का कुठला) में वर्ष भर के लिए अनाज एकत्रित करके निश्चिंत हो जाते थे और बीच में कभी किसी प्रलोभन की ओर आकृष्ट नहीं होते थे। इसी कारण लोग उन्हें कौटल्य अर्थात् कुठले वाला कहने लगे।

बड़े-बड़े और गर्वित सम्राटों के पंख काट देने के कारण वह पक्षिल स्वामी बने तथा उनको जड़मूल से उखाड़ देने के कारण भी।

दरमिला उनकी माता का नाम था जिसने उनके पिता के निधन के उपरान्त विष्णु गुप्त कौटल्य को तक्षशिला विश्वविद्यालय तक पहुँचाया और जो कुछ भी वह बने उसके लिए अपनी माता दरमिला के कृतज्ञ थे। दरमिला के कारण ही उनका एक नाम द्रामिल पड़ा।

वात्सायन ऋषि के गोत्र में उत्पन्न होने के कारण विष्णु गुप्त कौटल्य 'वात्सायन' कहलाये।

नागमल्ल वह इसलिए थे क्योंकि उन्होंने नागों अर्थात् तक्षशिला, स्यालकोट और कम्बोज आदि, जहाँ के वह स्वयं रहने वाले थे, मल्लों (शाक्यों, लिच्छवियों और अन्य आठ गणसंघी राज्यों) को जोड़कर उन्होंने विशाल मौर्य साम्राज्य की स्थापना की थी।

अपनी आवश्यकताएँ अत्यधिक सीमित रखने के कारण यहाँ तक कि सोने के लिए भी कम से कम भूमि का उपयोग करने के कारण कौटल्य को लोग अंगुल कहते थे।

लोग माणवक उन्हें इसलिए कहते थे कि वह जीवन भर विद्यार्थी बने रहे और नये से नया ज्ञान प्राप्त करने की उनकी जिज्ञासा कभी शांत नहीं हुई। इस विविधतापूर्ण योग्यता के कारण ही विष्णु गुप्त कौटल्य अर्थशास्त्र, राजनीति, चाणक्य नीति, कामशास्त्र, व्याकरण और आयुर्वेद आदि पर ऐसे प्रामाणिक ग्रन्थ लिख सके थे कि कोई भी ग्रन्थ उनके स्थान की पूर्ति नहीं कर सकता।

जीवन भर अविवाहित बने रहने के कारण भी वह वाराणक और माणवक थे।

मगध साम्राज्य का विध्वंस एवं स्थापना करने से पहले कौटल्य ने किरातों, पारसीकों (पारसियों), यवनों (यूनानियों) शकों तथा अन्य आयुध जीवी जातियों में से भाड़े की सेना संगठित की थी। इस सेना की युद्धों में सफलता के दो मूल कारण थे। एक तो प्रत्येक सेना का नेतृत्व तक्षशिला विश्वविद्यालय में शिक्षित एवं प्रशिक्षित योग्य विद्वानों के हाथों में होता था जिन पर कौटल्य के व्यक्तित्व एवं विचारों की गहरी छाप होती थी। कौटल्य ने अपने सेना नायकों को यह बात भली-भाँति समझा दी थी कि जब तक उत्तरी भारत के करीब पचास राजतंत्रों तथा पचासों संघ राज्यों का उन्मूलन करके एक शक्तिशाली उत्तरी साम्राज्य की स्थापना नहीं की जाती तब तक विदेशियों के आक्रमणों से भारत को मुक्ति नहीं मिल सकती।

इस प्रकार एक उद्देश्य के साथ युद्ध का संचालन करने वाले सेनापतियों के युद्धों में और व्यक्तिगत आकांक्षाओं की पूर्ति के लिए राजपाट का संचालन करने वाले राजाओं तथा गणराज्यों के युद्धों में एक निर्णायक अन्तर था। इन सभी युद्धों में विष्णुगुप्त कौटल्य सभी सेनापतियों में सर्वोच्च सेनापति थे। परन्तु वह स्वयं इस साम्राज्य के सम्राट बनने के इच्छुक नहीं थे।

दूसरे, इस साम्राज्य के संचालन के लिए उन्होंने पर्वतक या पौरष को उत्तरी साम्राज्य का सम्राट बनाने की घोषणा की थी। पौरष के प्रति कौटल्य के दोहरे विचार थे। वह अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) के विरुद्ध संग्राम में कूदा था और अपनी वीरता से उसने पहली बार अलक्षेन्द्र का साहस प्रकम्पित किया था जिससे विष्णु गुप्त कौटल्य उसे उत्तरी साम्राज्य का सम्राट बनाने का इच्छुक था। परन्तु मन ही मन में पौरष के प्रति वह तिरस्कार और हीनता के भाव भी रखता था।

पौरष लम्पट एवं दुराचारी व्यक्ति था। अपनी प्रजाजनों का उत्पीड़न करता था। उसने यवन देश की ओर प्रत्यावर्तन करके अलक्षेन्द्र का क्षत्रक (प्रतिनिधि-राज्यपाल) बनना स्वीकार कर लिया था। कौटल्य इसे अलक्षेन्द्र की पराधीनता स्वीकारना मानता था और ऐसे व्यक्ति के हाथों में उत्तर पश्चिमी भारत का भाग्य सौंपना नहीं चाहता था। परन्तु अस्थायी रूप में उसे सम्राट घोषित करके कौटल्य ने काश्मीर, सिंध, पंजाब तथा उत्तर पश्चिम के सीमाप्रान्त और वर्तमान अफगानिस्तान के एक भाग पर अपनी योजना के अनुसार चलने वाले उत्तर पश्चिमी साम्राज्य की स्थापना कर दी। पौरष इस साम्राज्य का नाम मात्र का सम्राट था।

यहाँ यह बता देना अप्रासांगिक नहीं प्रत्युत सामयिक होगा कि प्रत्येक राज्य का विध्वंस करने के लिए आक्रमण करने से पहले विष्णुगुप्त कौटल्य के सैकड़ों तथा कभी-कभी हजारों गुप्तचर, ज्योतिषियों, छपणकों, माणवकों, (विद्यार्थियों) सन्यासियों, धर्माचारियों, सपेरों, इन्द्रजालकों, जादूगरों, नाटक मंडलियों, पुजारियों, व्यापारिक, सार्थवाहकों (कारवां) आदि के रूप में फैल जाते थे। उस राजा के अवगुणों के विरुद्ध जन-जन में आक्रोश भर

देते थे। वे उस राज्य के सभी सत्ता केन्द्रों में इस प्रकार घुसपैठ कर लेते थे कि किसी का भी एक दूसरे पर भरोसा नहीं रह जाता था। वे यह मान बैठते थे कि किसी भी समय उसका सहयोगी मन्त्री, सेनापति अथवा राजा उनका वध करने वाला है। इस प्रकार अविश्वास और विद्वेष के वातावरण में जब कौटल्य की सेना उस देश पर आक्रमण करती थी तो वहाँ का संघ राज्य अथवा राजतंत्र जो अन्दर से खोखला होता था कौटल्य के एक ही सैनिक झटके में धराशायी हो जाता था। इस संघर्ष में उपर्युक्त सेनाओं के अलावा सिंध के ब्राह्मण संघीय राज्यों और काश्मीर के राजतंत्रों तथा ब्राह्मण संघ राज्यों एवं कम्बोज तथा नागवंशियों ने अपनी पूरी शक्ति और साधनों के साथ कौटल्य की योजनाएँ कार्यान्वित करने में योगदान किया।

कौटल्य के कोप का सर्वप्रथम भाजन तक्षशिला का युवराज आम्भि एवं उसका राजतंत्र हुआ। आम्भि के पिता नाममात्र को राजा थे। राज्य का संचालक अत्यन्त उद्दंड, निरंकुश युवराज आम्भि के हाथ में था जिसने यवन देश के सम्राट अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) को भारत पर आक्रमण करने के लिए आमन्त्रित किया। जब अलक्षेन्द्र ने तक्षशिला में प्रवेश किया तो पूरा नगर तोरणों से सजा हुआ था और आगे-आगे घोड़े पर चढ़े आम्भि ने इस प्रकार तक्षशिला नगर में उसकी परिक्रमा कराई जैसे वह तक्षशिला का भाग्य विधाता हो। उस समय विष्णु गुप्त कौटल्य सक्रिय राजनीति में नहीं थे। वह तक्षशिला में युवा अध्यापक मात्र थे। अलक्षेन्द्र के भारत पर आक्रमण और आम्भि की विभीषण भूमिका से वह इतने उत्तेजित हो उठे थे कि पूरे तक्षशिला विश्वविद्यालय का वातावरण प्रक्षुब्ध हो उठा। इस अपराध के लिए आम्भि को दण्डित करना उन्होंने अपने जीवन का लक्ष्य बना लिया था। सक्रिय राजनीति में उतरने के पश्चात कौटल्य ने अपने एक ही झटके में नागदेश की राजधानी तक्षशिला पर अधिकार कर लिया और आम्भि को मौत के घाट उतार दिया।

यहाँ इस पूरी राजनीतिक उथल-पुथल में तक्षशिला राज्य की भूमिका निर्णायक थी। यहाँ पूरे भारतवर्ष तथा पूरब में जावा और सुमात्रा से लेकर उत्तर तथा पश्चिम में पारसीक, यवन और अरबुदों (अरबों) तक के हजारों विद्यार्थी प्रतिवर्ष उच्च शिक्षा पाकर अपने देश में लौट जाते थे। कौटल्य ने इस बौद्धिक शक्ति को अपनी अजेय राजनैतिक शक्ति के रूप में प्रयुक्त किया।

माना कि तक्षशिला के कुछ विद्वानों, आचार्यों और ऋषियों ने इस ऐतिहासिक राजनैतिक संघर्ष में कौटल्य का साथ देने में असमर्थता प्रकट की थी। महर्षि पाणिनि, वाराहमिहिर, महर्षि चरक और सुश्रुत, महर्षि कात्यायन एवं वररुचि इनमें प्रमुख थे। परन्तु शेष सभी आचार्यों, विद्वानों और छात्रवृन्द ने इस संघर्ष में पूरी शक्ति के साथ कौटल्य का समर्थन किया। इस प्रसंग में भारत के राजनीतिक आकाश पर दूसरे स्थान पर दैदीप्यमान नक्षत्र का उल्लेख न करना अन्याय होगा। वह थे दक्षिण भारतवासी और अमर ग्रन्थ 'पंचतंत्र' के लेखक विष्णु शर्मा। उन्होंने अपनी सेवाएँ इस निष्ठा के साथ कौटल्य को समर्पित की थी कि उसके प्रचार कार्यों के आरम्भ होते ही शत्रु का राज्य धराशायी हो चुका

होता और कौटल्य की सेनाओं को तो केवल अधिकार कर लेने की औपचारिकता मात्र बरतनी पड़ती थी।

यह विष्णु शर्मा का ही कौशल था कि मगध साम्राज्य की राजधानी पाटलिपुत्र पर कौटल्य की सेनाओं के आक्रमण से बहुत पहले ही पारस्परिक अविश्वास और संदेह में डूबे मगध साम्राज्य की राजधानी के सत्ता केन्द्र आपसी प्रतिहिंसा और विद्वेष में छिन्न-भिन्न कर दिये गये थे। वह भी विष्णु शर्मा ही था जिसने कौटल्य से निर्देश पाकर आखेटकों (शिकारियों) की सहायता से विन्ध्याचल की पहाड़ियों में छिपकर जीवन व्यतीत करते हुए चन्द्र गुप्त मौर्य का पता लगाया।

कौटल्य इस व्यक्ति के गुणों, विनय, सदाचार और प्रजाभक्ति पर अत्यधिक प्रसन्न थे। इसके अतिरिक्त वह तक्षशिला में उनका अन्तेवासी (अप्रेन्टिस) रह कर राजनीतिक शिक्षा और दीक्षा पा चुका था। कौटल्य एक विशाल भारतीय साम्राज्य के रूप में जैसे व्यक्तित्व की अपेक्षा करते थे, चन्द्रगुप्त मौर्य उन्हें उसके अनुरूप प्रतीत हुआ था। प्रारम्भ में वह यह आशा करते थे कि घनानन्द सम्राट के साम्राज्य का विध्वंस करने के लिए उन्हें उत्तर पश्चिमी साम्राज्य के सम्राट पौरष की सेनाओं के साथ पाटलिपुत्र पर आक्रमण करना पड़ेगा।

इसीलिए उससे यह सन्धि की गयी थी कि भारत का आधा साम्राज्य पौरष का और आधा चन्द्रगुप्त मौर्य का होगा। परन्तु विष्णु शर्मा के कूटनीतिक युद्धों से विध्वस्त मगध साम्राज्य पर ऐसे भीषण आक्रमण की आवश्यकता ही नहीं रह गयी थी।

अतः मगध साम्राज्य के पतन के पश्चात् लगभग दो वर्षों तक कौटल्य को एक नये कूटनीतिक युद्ध का आयोजन करना पड़ा। कौटल्य उत्तर पश्चिमी साम्राज्य को पौरष के हाथों में सौंपकर नित नये विदेशी आक्रमणों से मुक्ति नहीं पा सकते थे। इसके अतिरिक्त पौरष के प्रति उनके मन में अति तीव्र वितृष्णा और अरुचि भी थी। अतः अपने वादे से मुकरने के लिए और पूरे भारतीय साम्राज्य को चन्द्रगुप्त मौर्य के नेतृत्व में एक ही केन्द्र के अन्तर्गत स्थापित करने के लिए उन्होंने कामुक पौरष की एक विषकन्या द्वारा हत्या करा दी। इससे कुपित उसके पुत्र मलयकेतु ने जव अपनी विशाल सेना के साथ पाटलिपुत्र पर आक्रमण किया और नन्द साम्राज्य के निष्ठावान प्रधानमंत्री, राक्षस के संकेतों पर चलना प्रारम्भ किया तो उसकी विशाल सेना कौटल्य के विद्वान गुप्तचरों के कार्यकलापों से इस प्रकार विध्वस्त एवं प्रभावहीन हो गयी कि पाटलिपुत्र पहुँचने का उसका साहस ही नहीं हुआ।

इस प्रकार विश्व इतिहास में कौटल्य पहले राजनेता हैं जिन्होंने सैनिक युद्ध को गौण और कूटनीतिक युद्ध को प्रथम स्थान पर रखकर इतने विशाल साम्राज्य की स्थापना की।

इतिहासकारों का तो यह भी कहना है कि सैल्यूकस के आक्रमण के समय भी वह कौटल्य के कूटनीतिक युद्ध से इतना अभिभूत हो गया था कि उसकी चतुरंग सेना को देखकर युद्ध करने का साहस खो बैठा।

कौटल्य केवल राजनेता, लेखक, शास्त्रकार एवं सेनापति ही नहीं था। उसने चन्द्रगुप्त मौर्य के अनुरोध पर, अनिच्छापूर्वक ही सही, मौर्य के जीवनकाल तक साम्राज्य का प्रधानमंत्री पद सँभाला। तिब्बती लामा तारानाथ ने एक स्थान पर लिखा है कि मौर्य की मृत्यु के पश्चात् उसके पुत्र बिन्दुसार ने भी कौटल्य से प्रधानमंत्री बने रहने की प्रार्थना की थी जिसे उन्होंने स्वीकार कर लिया।

कौटल्य किसी भी समय इस पद से मुक्त होने के लिए लालायित रहते थे। जब बिन्दुसार नहीं माना तो उन्होंने अपनी उत्तरावस्था में सुवन्धु नामक विद्वान को बिन्दुसार का प्रधानमंत्री बनवा दिया। बिन्दुसार ने उनका यह आदेश स्वीकार भी कर लिया। परन्तु सुबन्धु ने साम्राज्य को उन सब नीतियों, आदर्शों तथा परम्पराओं से विमुख करना प्रारम्भ कर दिया जिनका कौटल्य ने सूत्रपात किया था। बिन्दुसार को यह बात समुचित नहीं लगी और सुबन्धु प्रधानमंत्री पद से हटा दिये गये।

कौटल्य की स्वाभाविक रुचि त्याग, अध्यापन, लेखन और आध्यात्मिकता में थी। परन्तु सामाजिक उत्थान और सुरक्षा के लिए विष्णुगुप्त अपनी स्वाभाविक इच्छाओं और रुचियों पर भी अंकुश लगाने में सक्षम थे।

कौटल्य यवन देश के अरस्तू और सुकरात के समकालीन थे। उन्हीं की ही भाँति दार्शनिक भी थे। परन्तु भारतीय समाज पर उनके विचारों तथा व्यक्तित्व की छाप अरस्तू और सुकरात की तुलना में अधिक प्रभावशाली, अग्रगामी और रचनात्मक रही है।

राजतंत्र तो पहले भी थे। वे प्रायः निरंकुश तथा स्वेच्छाचारी होते थे। परन्तु कौटल्य उसके नये सिद्धान्तकार के रूप में स्थान ग्रहण करते हैं। उनकी राय में राज्य की सामाजिक प्रगति, लोक कल्याण, आर्थिक शक्तियों के विकास और न्याय तथा सामाजिक शान्ति के लिए कार्य करना चाहिए। कौटल्य की सम्पत्ति के अनुसार जो राजा अपने इन दायित्वों का निर्वहन नहीं करता उसका पतन अनिवार्य है।

कौटल्य का राजतंत्र वास्तव में भारतीय सामन्तवाद के उत्थान की वेला का सूचक है। इसमें नयी बस्तियाँ बसाने, जिन्हें कौटल्य नवोपनिवेश कहते थे, जंगल काटने, कृषिकारों और कृषि में लगे नागरिकों के विविध कर्त्तव्यों तथा अधिकारों की परिधि सुनिश्चित करने, उत्पादन में लगे नागरिकों को विविध सुविधाएँ तथा संरक्षण प्रदान करने, आन्तरिक तथा बाहरी प्रकोपों से राष्ट्र की रक्षा करने का दायित्व राजतंत्र का था। बाहरी प्रकोप से कौटल्य का तात्पर्य भारत से बाहर के देशों का आक्रमण तथा पड़ोसी राजाओं की राज्य विस्तार की आकांक्षाओं से प्रेरित युद्धों से है। उस युग में ये युद्ध अनवरत चलते ही रहते थे।

इसके अलावा जैसे-जैसे खेती का विकास समाज का मुख्य जीविका साधन होता जाता था, वैसे-वैसे पशुपालन का महत्त्व बढ़ता जाता था और पशु दूध के रूप में जीविका का साधन बने रहने के साथ पशुचालित कृषि यन्त्रों के प्रयोग के लिए निर्णायक महत्त्व हो जाता था। खेती में पशुओं का प्रयोग करने से पहले तो मानव स्वयं ही यंत्र खींचता था और पशुओं का शक्ति के रूप में आविष्कार होते ही वह खेती सुविधा के साथ कर सका।

कौटल्य ने खेती के विकास और उसके नियमों का जिस रुचि और विस्तार से विवेचन किया है उससे यह निष्कर्ष निकलता है कि खेती जीविका का मुख्य साधन बन गयी थी और उसके कारण समाज का प्रस्थानवादी रूप बदल गया था और वह स्थायी रूप में कुछ ग्रामों या ग्रामसमूहों में परिवर्तित हो गया था।

परन्तु कौटल्य बाहरी प्रकोपों के अतिरिक्त एक आन्तरिक प्रकोप का भी विस्तार से उल्लेख करते हैं। जिससे प्रजाओं को मुक्ति दिलाना राजा या राजतंत्र का मुख्य कार्य कहा गया है। यह प्रकोप है व्यापारियों, शिल्पियों, शिल्पीसंघों, राजकर्मचारियों, अधिकारियों और राजा के निकट रहने वाले व्यक्तियों से प्रजा की रक्षा करना। भ्रष्टाचार दानव की भाँति मुँह फैला चुका था उसके रूपों का दिग्दर्शन कराकर तथा उनसे बचाव के उपायों का वर्णन करके कौटल्य ने यह दर्शाने का प्रयास किया है कि पूँजीवादी विकास के प्रथम चरणों का पदार्पण भी हो चुका था और इसीलिए राजकरों की चोरी, अधिकारियों के साथ मिलीभगत तथा सस्ता खरीदकर महंगा बेचने की प्रवृत्ति वेग से चल रही थी। मूलग्रन्थ का दिग्दर्शन कराते समय यह सब विस्तार के साथ दिखाया गया है।

कुल मिलाकर, कौटल्य का राजतंत्र ऐश्वर्यभोगी एवं उच्छृंखल नहीं था एवं निर्माण कार्यों में उन्नत तथा सुरक्षा प्रदान करने में तत्पर था। इस रचनात्मक योगदान के कारण ही भारतीय सामन्तवाद युगों-युगों के पश्चात् भी अपनी लोकप्रियता एवं जनाधार से वंचित नहीं हो पाया है।

सामन्तवाद की इस रचनात्मकता के कारण ही शेष संसार की तुलना में उसकी लोकप्रियता इतनी स्थायी रही है। कौटल्य ने एक ओर राजतंत्र की दृढ़ता के लिए भगीरथ प्रयास किये हैं और दूसरी ओर राजाओं की निरंकुशता एवं अत्याचारों के विरुद्ध प्रजाओं को अनवरत सावधान किया है।

कौटल्य पहले शास्त्रकार हैं जिन्होंने यह तो स्वीकार किया है कि राजा राजतंत्र की धुरी है तथा उसकी गुणवत्ता के आधार पर ही राजतंत्र की उपादेयता प्रतिष्ठित होती है, परन्तु वह उसे राज्य का सर्वस्व नहीं मानते। मंत्रिपरिषद्, पुरोहित, आर्थिक अधिकारी और सेनाध्यक्ष आदि के रूप में अधिकारियों को मिले विशेषाधिकारों के आधार पर ही वह राजतंत्र का संचालन आवश्यक मानते थे।

इसके अलावा, कौटल्य कालीन भारत में आर्थिक शाखाओं का इतना अगणित एवं जटिल विकास हो चुका था एवं प्रशासन इतना जटिल और विविधतापूर्ण हो चुका था कि एक ही राजा के लिए राजतंत्र का संचालन करना असंभव हो गया था, फिर भले ही कोई राजा अति प्रवीण एवं व्यवहार कुशल क्यों न हो। इसलिए, कौटल्य ने राजतंत्र को अंकुश में रखने तथा उसकी असंगतियों की रोकथाम करने के लिए अध्यक्षीय प्रणाली पर जोर दिया। उसका कहना है कि राजतंत्र राजकीय नियमों के अनुसार चलना चाहिए, न कि राजा की स्वेच्छाचारिता अथवा मात्र इच्छा के अनुसार। इस प्रकार राजा उन नियमों तथा शासकीय व्यवस्था का प्रतीक मात्र बना रहता है जिसका सृजन दीर्घकालीन अनुभवों के

उपरान्त होता है।

जैसा कि कहा जा चुका है कि वह राज्य प्रणाली और राजतंत्र के प्रबल समर्थक थे। राज्य विहीन समाज को वह अव्यवस्था और सामाजिक अन्याय का पर्यायवाची मात्र मानते थे। परन्तु निरंकुश राजसत्ता को भी वह अव्यवस्था और अराजकता ही कहते हैं। पूरा अर्थशास्त्र अथ से लेकर इति तक इसी मान्यता की पुष्टि के लिए लिखा गया प्रतीत होता है। कौटल्य यह स्वीकार करने को तैयार नहीं हैं कि राज्य सत्ता का उपयोग प्रजा की सेवा, रक्षा और राष्ट्र के आर्थिक विकास तथा सुरक्षा की अपेक्षा किसी व्यक्ति के निजी स्वार्थ की पूर्ति के लिए भी किया जा सकता है।

माना कि दूसरे आचार्यों की भाँति कौटल्य राज्य के संचालन और विशेष रूप से पर राष्ट्र नीति के सन्दर्भ में छलकपट और कूटनीति को वर्जित नहीं मानते, परन्तु ऐसा करना उनकी दृष्टि में कोई आदर्श व्यवहार एवं नीति नहीं है।

यही कारण है कि अपने सफल संघर्षों से भरे राजनीतिक जीवन में जहाँ कौटल्य ने भारत में पहली बार एक सार्वभौम चक्रवर्ती साम्राज्य की स्थापना की, वहाँ चन्द्रगुप्त मौर्य और उसके पुत्र बिन्दुसार को प्रजावत्सल सम्राटों के रूप में अनुशासित जीवन व्यतीत करने की भी शिक्षा दी। जिस तरह, वे सम्राटों को यह समझाने में सफल हो सके थे कि साम्राज्य की अपार शक्ति देश के आर्थिक विकास, सुरक्षा और प्रजा के कल्याण के लिए है, न कि उनके व्यक्तिगत ऐश्वर्यभोग के लिए है, उसी तरह, स्वयं भी प्रधानमंत्री एवं साम्राज्य के संस्थापक होते हुए भी, कौटल्य ने अकिंचन जैसा जीवन जी कर स्वयं को उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया था।

कौटल्य के सम्बन्ध में यह विवेचन न तो किसी भावुकता पर आधारित है और न उन्हें कोई अवतार या अतिमानव मानकर अतिरंजन किया गया है। केवल टूटे हुए धागे यहाँ जोड़कर एक व्यवस्थित कथानक प्रस्तुत किया गया है जो अनेक पुराणों, स्मृतियों, नीतिशास्त्रों, जैन तथा बौद्धग्रन्थों और उनसे भी अधिक अपनी गुरुजन-परम्पराओं में हम सुनते आ रहे हैं।

यद्यपि राम, कृष्ण, बाल्मीकि, वेद, वेदव्यास, गौतमबुद्ध और अनेक युग-पुरुषों ने हमारे राष्ट्रीय चिन्तन को नया और आकर्षक मोड़ दिया है, परन्तु यह कहना अतिशयोक्ति नहीं है कि कौटल्य पहला राजनेता, महर्षि और विचारक है जिसने सबसे पहले हमें एक राष्ट्र के रूप में पिरोया और बाँधा है। कौटल्य के पदार्पण से पहले भारत कोई राष्ट्र ही नहीं था। यदि राष्ट्र ही नहीं था तो राष्ट्रीय चिन्तन और जीवन कहाँ से आता?

परन्तु प्रत्येक घटना और वस्तु अपने आपसे जुड़ी घटनाओं और वस्तुओं के स्वरूप से ही देखी समझी जा सकती है। कौटल्य के नेतृत्व में मौर्य साम्राज्य के उत्थान से जुड़ी महत्त्वपूर्ण घटना, अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) महान् के भारत पर आक्रमण से जुड़ी हुई है। सिकन्दर का आक्रमण भी आकस्मिक एवं नवीन घटना नहीं थी। इसके पहले भी, भारत पर अनेक आक्रमण हो चुके थे और बाद में भी कुछ दिनों के पश्चात् यह परिपाटी चलती ही

रही।

परन्तु क्योंकि आक्रमण के समय विष्णु गुप्त कौटल्य युद्धस्थली के अत्यन्त समीप थे, तक्षशिला विद्यालय के अधिष्ठाता युवराज अम्भि का विश्वासघात अपनी आँखों से देख चुके थे और पोरस, (पर्वतक) जिसने सिकन्दर से युद्ध तो किया, पर बाद में उसकी अधीनता स्वीकार कर ली, ऐसे दृश्य थे जिनसे कौटल्य का मन तत्कालीन राजनीतिक संस्थाओं तथा उनकी परम्पराओं पर घृणा एवं क्रोध से भर उठा।

सिकन्दर के आक्रमण ने कौटल्य का चिन्तन झकझोर दिया। उसने सबसे पहले तो उत्तर पश्चिमी राज्यों का अस्तित्व मिटाया तथा पोरस के नेतृत्व में एक तिहाई भारत का शक्तिशाली साम्राज्य स्थापित किया और बाद में, इस साम्राज्य की सहायता और दबाव से ही उसने अत्याचारी नन्दों का उच्छेद करके अति विशाल मौर्य साम्राज्य की स्थापना की।

जिस युग में कौटल्य उत्पन्न हुए थे राष्ट्रवाद की आधुनिक चेतना का जन्म नहीं हुआ था और हो भी नहीं सकता था। उस समय तो छोटे-छोटे हजारों राजतंत्रों तथा गणतंत्री राज्यों में यह देश बिखरा हुआ था। प्रत्येक राजा स्वयं को चक्रवर्ती समझता था, और प्रजाजनों की दृष्टि राजनीतिक रूप में अत्यधिक संकीर्ण थी। भारत एक भूखण्ड मात्र था जो जम्बुद्वीप का एक भाग था। सबसे पहले कौटल्य ने राष्ट्र के रूप में इसकी न केवल कल्पना की बल्कि एक प्रभावशाली राजसत्ता के अन्तर्गत इसे लाकर एक राजनीतिक ईकाई का दर्शन भी कराया।

इसके दो निर्णायक कारण हो सकते हैं – एक तो यह कि यदि सिकन्दर के आक्रमण के समय स्वयं कौटल्य तक्षशिला में न होते, वहीं के रहने वाले न होते और अपने देश के युवराज अम्भि को देश डाह करते न देखते तो उनके मन में वह प्रबल भावना उत्पन्न न होती जिससे उन्हें पूरे देश के प्रचलित राजतंत्रों तथा संघराज्यों का उच्छेद करके एक विशाल साम्राज्य की रचना का स्वप्न साकार करने की प्रेरणा मिली।

परन्तु प्रेरणा तो अन्य व्यक्तियों को भी मिली होगी। वे साधनों तथा अनुकूल परिस्थितियों के अभाव में विवश होकर रह गये होंगे। परन्तु कौटल्य अति प्रभावशाली व्यक्ति थे और तक्षशिला विश्वविद्यालय के दस हजार छात्रों तथा अध्यापकों पर उनके व्यक्तित्व की बड़ी गहरी छाप थी। यह विश्वविद्यालय ही था जिसका निर्णायक सहयोग पाकर सबसे पहले वह अम्भि को पदच्युत करके तक्षशिला के राजतंत्र पर अधिकार जमा सके और पुनः उसी के आधार पर पूरे उत्तर पश्चिमी भारत पर छा गये।

इस प्रकार अलक्षेन्द्र के आक्रमण की ऐतिहासिक घटना ने भारत के राजनीतिक रूपान्तरण में ऐतिहासिक मोड़ ला दिया। इसके उपरान्त कभी भी और किसी अवसर पर राजनीतिक ईकाई के रूप में भारत का अस्तित्व आँखों से ओझल नहीं हुआ।

इस प्रकार, कौटल्य का यह स्वरूप परिचय उनकी ऐतिहासिक भूमिका का सही मूल्याँकन करके दिया गया है, न कि उन्हें अवतार मानकर अतिशयोक्तिपूर्ण चमत्कारों से परिचय कराया गया है। आधुनिक राष्ट्रवादी उस महान् राजनेता के प्रति कृतज्ञता प्रकट

करने से विमुख नहीं रह सकते जिसने सबसे पहले हिमालय से सागर तक एक विशाल भारत की राजनीतिक कल्पना साकार की थी।

जब भारत राजनीतिक दृष्टि से बिखरा हुआ था और सामाजिक रूप में टूटा था तथा उसकी प्रतिरोध शक्ति शून्य बिन्दु पर थी, ऐसे ही समय में ईसा पूर्व ३२७ में हिमालय का हिन्दुकश पर्वत पार करके सिकन्दर भारत के सीमान्त नगर निकाई में आ धमका जहाँ तक्षशिला के युवराज आम्भि ने बहुमूल्य रत्नों, मणियों, हीरक मुकुट और अपार धनवैभव के साथ उसका स्वागत किया। युवराज आम्भि यह आशा रखता था कि सिकन्दर तो आँधी और तूफान की तरह आकर तथा भारत के समस्त राजमुकुटों को एक ही झटके में रौंदकर असीमित वैभव लूटकर यवन देश चला जायेगा। उसके लौट जाने के बाद तक्षशिला भारत की राजधानी बन जायेगी तथा अम्भि भारत का महान् सम्राट बनकर उभरेगा।

भारत पर उसका आक्रमण वास्तव में ईरानी प्रभुत्व का अन्त करने वाला ही सिद्ध हुआ। इसलिए कि वह जहाँ-जहाँ भी गया वहाँ अधिकांश रूप में ईरानी (पारसीक) प्रभुत्व ही छाया हुआ था।

इससे पहले भी भारत पर अनेक आक्रमण हुए थे और वे प्रायः सभी हिमालय को पारकर तथा लांघकर ही हुए थे। युगों से हिमालय भारत का सन्तरी था। परन्तु अब यह सन्तरी सोया हुआ था और हमारे शत्रुओं का प्रवेश रोक पाने में असमर्थ था। हिमालय और भारतवर्ष एक दूसरे से अभिन्न हैं। भारत के विना हिमालय की और हिमालय के बिना भारत की कल्पना करना भी संभव नहीं है।

विश्व का यह सबसे लम्बा चौड़ा और ऊँचा पर्वत प्रकृति का एक चमत्कार ही है। भारत की हजारों लोककथाओं तथा काव्यों और महाकाव्यों में इसके रोमांचकारी कथानक भरे पड़े हैं। तिब्बत, कैलाश, मानसरोवर, गौरीशिखर, कश्मीर, गढ़वाल, अल्मोड़ा, दार्जीलिंग और न जाने कितने भू-क्षेत्र हिमालय के साथ जुड़े हुए हैं। यह लगभग २४०० किलोमीटर लम्बा, कहीं २४० और कहीं ३२० किलोमीटर चौड़ा और २६१४३ फुट तक ऊँचा पर्वतराज है। इसके सिर पर बारह महीने हिममुकुट चढ़ा रहता है और गंगा, यमुना आदि इसे पवित्र स्नान कराकर भारत की प्यास बुझाती हुई अन्त में महासागर में विलीन हो जाती हैं। इसने सदियों तक भारत की सुरक्षा के लिए ऊँची दीवार का काम किया है तथा सैकड़ों हजारों नदियों को जन्म देकर इस देश को धनधान्य का भण्डार बनाकर विश्व के लुटेरों को भारत की ओर दौड़ाया है।

ऐसा ही एक लुटेरा ईसापूर्व ३२७ में काम्भोज, गान्धार और पुष्पपुर (पेशावर) होता हुआ हिमालय पार करके भारत की ओर आया था।

परन्तु यह पहला आक्रमणकारी नहीं था। सिकन्दर से भी बहुत पहले से यह देश आक्रमणों का शिकार होता रहा है। हिमालय के प्रसिद्ध दर्रे अर्थात् गुहामार्ग-हिन्दुकुश, सुलेमान, किरथर, खेवन्द, बोलन, भिकराम और टॉची उन्हें मार्ग देते रहे हैं।

इन्हीं दर्रों के मार्ग से परसीक साम्राज्यवादी पुरुष ने ईसापूर्व ५५० में ईरान से

प्रस्थान करके भारत पर आक्रमण किया था। परन्तु सिन्धु नदी के तट पर भारतीयों ने उसकी पिटायी की और पारसीक देश की ओर ही वापस धकेल दिया। परन्तु वह शान्त नहीं बैठा। कुछ वर्ष बाद ही उसने पुनः आक्रमण करके अश्वकों तथा पक्तों (पश्तोभाषी) भारतीयों को अपने अधिकार में कर लिया तथा ईरानी साम्राज्य की सीमाएँ भारतीय सीमाओं तक ले आया।

तीसरा सबसे बड़ा आक्रमण ईसा पूर्व ४८५ में दारा प्रथम ने किया और भारत के गान्धार और कम्भोज क्षेत्रों के अलावा पंजाब तथा सिन्ध देश के भी कुछ भागों को ईरानी साम्राज्य के साथ मिला लिया।

दारा के पुत्र एवं उत्तराधिकारी सहयार्थ ने भी भारत पर आक्रमण जारी रखा। भारतीय प्रदेशों को पारसीक साम्राज्य का अंग बनाने को उनकी महत्त्वाकांक्षा कई सदियों तक बनी रही।

सिकन्दर के आक्रमण से भारत के वे ही प्रदेश अधिक प्रभावित हुए जिन पर पारसीक साम्राज्य का प्रभुत्व था।

यद्यपि यह सही है कि पोरस (पर्वतक) उससे बड़ी वीरता के साथ लड़ा और हार गया परन्तु उसकी वीरता उस समय केवल पाखण्ड एवं कायरता बनकर रह गयी जब उसने यवन देश लौटते सिकन्दर की अधीनता स्वीकार कर ली और उसका क्षत्रप (प्रतिनिधि) बनना अंगीकार कर लिया। सिकन्दर को विजय के लिए अन्य राजनीतिक कारणों के अलावा तक्षशिला के युवराज अम्भि के विश्वासघात के अलावा सन्निकट देश के राजा शशि गुप्त और अभिसार ने भी देशद्रोह करके सिकन्दर का साथ दिया।

माना कि मगध का विशाल साम्राज्य सिकन्दर के आक्रमण से प्रभावित नहीं हुआ था, परन्तु उत्तर पश्चिमी भारत के निम्नलिखित गणराज्यों को इस आक्रमण ने पूरी तरह हिला दिया था। वे थे अश्वक, गोर, नीस, ग्लुच, कायम, अद्रिज, कठ, सौभूति, शिवि (स्यालकोट), क्षुद्रक, मालव, भूसिक, पोरथ, साम्ब और अन्य। पश्चिमोत्तर भारत के इन गणराज्यों के नेताओं पर जनता का विश्वास नहीं रहा और उन्होंने यह मान लिया था कि यदि इन गणतंत्री राज्यों के मुखिया वीरता एवं साहस से काम लेते तो सिकन्दर इस प्रकार कदापि जीवित स्वदेश न लौट पाता।

बाद में विष्णु गुप्त कौटल्य ने इस व्यापक जन-असन्तोष का पूरा लाभ उठाया और नेतृत्व के विरुद्ध जनविद्रोह संगठित करके पर्वतक के नेतृत्व में एक अभूतपूर्व उत्तर पश्चिमी साम्राज्य की स्थापना कर दी।

जैसा कि कहा गया है कि तक्षशिला के युवराज अम्भि, झेलम प्रदेश के पर्वतीय राजा अभिसार ने देश के साथ जो विभीषण कार्य किया उसके विरुद्ध जनता में विशेष रोष व्याप्त था। चेनाब और झेलम के मध्यवर्ती क्षेत्रों के राजा पोरस के प्रति लोगों में श्रद्धा की भावनाएँ अवश्य थीं। इसका उसे फल भी मिला। परन्तु नये साम्राज्य के संस्थापक कौटल्य उस पर अधिक भरोसा करने को तैयार नहीं थे।

यह आश्चर्य ही है कि वह राजतंत्रों को ध्वस्त करने में सफल हो गया। परन्तु सिकन्दर कुल मिलाकर १६ महीने भारत में रहा और उसका पूरा समय युद्धों में ही व्यतीत हुआ। उसके सैनिक इन युद्धों में इतने व्याकुल हो चुके थे कि शीघ्रातिशीघ्र स्वदेश लौटने के लिए अधीर थे। जितने यूनान से चले थे, उनमें से आधे तो मौत के घाट उतर चुके थे और जो मार्ग में अन्य देशों की जनता में से भर्ती किये गये थे, उनके प्रति सिकन्दर का विश्वास अधूरा था।

अतः उसे भारत विजय और विश्वविजय के सपने अधूरे छोड़कर ही स्वदेश वापस लौटना पड़ा था।

भारत में उसे दो प्रकार की राजनीतिक शक्तियों के विरुद्ध लोहा लेना पड़ा। एक थे राजतंत्री देश जहाँ राज की इच्छा ही सर्वोपरि होती थी, और दूसरे थे गणतंत्री देश जहाँ मिलकर फैसले किये जाते थे और विशिष्ट अवसरों पर एक निश्चित अवधि के लिए गणसंघ के नेतृत्व करने के लिए विशिष्ट व्यक्ति अथवा व्यक्ति-समूह का चुनाव कर लिया जाता था। गणतंत्री प्रथा वास्तव में आर्यों के विभिन्न कुलों (कबीलों) की परम्पराएँ ध्यान में रखकर चलायी जाती थी। भारत के जिन प्रदेशों में आर्यों का प्रभुत्व था, वहाँ प्रायः गणतन्त्री प्रथा का प्रभुत्व था और जहाँ ऐसा नहीं था, वहाँ या तो राजतंत्र प्रचलित था और या दोनों व्यवस्थाएँ प्रचलित थीं।

सिकन्दर के आक्रमण के समय उत्तर-पश्चिमी भारत में विभिन्न आर्य कुलों के गणतन्त्री शासन अस्तित्व में थे। कुछ राजतंत्र भी थे जैसे झेलम और चेनाब के बीच का राजा पोरस या पर्वतक, तक्षशिला का नागवंशी युवराज अम्भि और वहीं एक भिन्न राजतंत्र के पर्वतीय राजा अभिसार तथा शशि गुप्त। यह दुर्भाग्य ही था कि पोरस के अलावा तीनों राजाओं ने देश को धोखा दिया तथा सिकन्दर की दलाली की। परन्तु वहीं गणतन्त्री राज्यों ने जमकर सिकन्दर से लोहा लिया और जब वे हार जाते थे तो दूसरे संघर्षरत गणतंत्र की भूमि में पहुँचकर सिकन्दर से युद्ध करने लगते थे।

इस प्रकार, सिकन्दर के विरुद्ध युद्ध में गणतन्त्री राज्यों ने अपनी देशभक्ति एवं बाहरी आक्रमणकारी के प्रति अपनी गहरी घृणा का परिचय दिया था।

ग्लुच निकाई, अद्रिज, कठ, शिवि (स्यालकोट) अलग, सोई शूद्रक और गालव आदि गणतन्त्रों ने सिकन्दर के विरुद्ध ऐसा भीषण युद्ध किया था कि वह विश्वविजय के सारे सपने भूल गया।

ये गणसंघी राज्य आर्यों की सभी जातियों के थे जिनमें क्षत्रिय, शूद्र और वैश्य तथा ब्राह्मण आदि सम्मिलित थे। कश्मीर और सिन्ध के गणतंत्री राज्यों का संचालन मुख्य रूप से ब्राह्मण करते थे। शूद्रक गणतंत्र में शूद्रों का, शिवि में क्षत्रियों का और गालव गणतंत्र में वैश्यों की प्रमुखता थी।

सिकन्दर के आक्रमण ने दोनों शासन प्रणालियों की सारहीनता का भाण्डा फोड़ दिया। राजतंत्री नरेश केवल अपने संकीर्ण स्वार्थों से प्रेरित होकर राज्य का संचालन करते

थे। देशहित एवं प्रजा-कल्याण की भावनाएँ उनके मानस में बहुत कम महत्त्व रखती थीं।

इसके अलावा ये नरेश इतनी संकीर्ण मनोवृत्ति के थे कि छोटी-छोटी बातों पर एक दूसरे से टकराते रहते थे। वे कभी मिलजुल कर किसी प्रश्न पर विचार कर ही नहीं सकते थे। अधिकतर उनकी रुचियाँ अपने रनवासों पर जुड़ी रहती थीं। किसके रनवास में कितनी अद्‌भुत सुन्दरियाँ हैं और कैसी भोग-विलास सामग्री उसके पास है, इसी में वे अपना चरम उत्कर्ष मानते थे। प्रायः एक दूसरे की स्त्रियों तथा कन्याओं का अपहरण करने में अपनी वीरता का बखान करते थे। प्रजाजनों में से भी किसी की सुन्दर कन्या को मेले में से उठा लेने में उन्हें संकोच नहीं होता था। वे अपनी वीरता का दम तो बहुत भरते थे, परन्तु शत्रु के विरुद्ध युद्धभूमि में नहीं, बल्कि अपने शयनकक्ष में चुरायी गयी परस्त्रियों के सामने। निःसन्देह कुछ नरेश प्रजा-वत्सल एवं धर्मप्राण भी होते थे। परन्तु दुर्भाग्य से सिकन्दर के आक्रमण के समय वे कहीं दृष्टिगोचर नहीं हुए।

जहाँ तक गणतंत्री राज्यों का सवाल है उन्होंने पारसीकों और यवनों के आक्रमणों के समय अपने युद्ध-कौशल, त्याग तथा वीरता का अच्छा परिचय दिया था। वे संगठित होकर बाहरी शत्रु के विरुद्ध वीरता से लड़े। कौटल्य ने अपने अर्थशास्त्र में इनकी भूरि-भूरि प्रशंसा भी की है। परन्तु गणतंत्री राज्य एक तो अपनी ही सीमाओं तक सीमित रहते थे, पूरे देश के सम्बन्ध में सोचने की उनकी क्षमताएँ शून्य के समान थी। वे प्रायः एक ही कुल या कबीले के परिवेश में सोचने के अभ्यस्त थे। दूसरे, गणतंत्र या कुल के साथ उनका स्वाभाविक विरोध इतना तीव्र होता था कि प्रयास करने पर भी उनके पूर्वाग्रहों से मुक्ति पाना असंभव हो जाता था। उत्तर पश्चिम भारत के जिन गणतंत्री राज्यों ने सिकन्दर से मोर्चा लिया और अन्त में उसे भारत से वापस चले जाने को विवश किया, यदि वे आपस में मिलकर सिकन्दर से युद्ध करते तो वह वापस न जा पाता। भारत में ही उसकी अग्नि-चिता जलती। परन्तु वे चाहते हुए भी ऐसा नहीं कर सके। और जब वे यह समझ पाये कि मिलकर युद्ध करने से ही विजय मिल सकती है तब वे इस योग्य ही नहीं रह गये थे। तब मिलते भी तो अर्थहीन होते।

इस प्रकार, सिकन्दर के आक्रमण ने भारत को जड़मूल से हिला दिया था। जो भावनाएँ पहले कभी मनों में नहीं उपजी थीं, वे जन-जन के मन में हिलोर मारने लगीं। इससे पहले भी विदेशी आक्रमणकारी आये थे और देश के महत्त्वपूर्ण भूभागों पर अधिकार जमाकर बैठ गये थे। देशवासियों ने यह अनुभव नहीं किया कि उनका ही एक भाग शत्रुओं ने छीन लिया है। वे तो बस ! यह सोचकर सन्तोष कर लेते थे कि अमुक राज्य अमुक भाग किसी ने छीन लिया है। परन्तु सिकन्दर के आक्रमण के प्रति लोगों के मनों में भिन्न भावनाएँ थीं। पहली बार देश में राष्ट्रवाद उभरा था और अलक्षेन्द्र को आक्रमणकारी के रूप में पूरे देश का सामान्य शत्रु माना था।

इतना ही नहीं, जिसने भी उससे समझौता किया या उसका साथ दिया उसे देशद्रोही समझा गया। उससे वार्ता करना तो दूर, उसका मुख देखना भी लोगों को रुचिकर नहीं था।

इसका एक उदाहरण देना सामयिक होगा।

यवन देश से प्रस्थान करते समय सिकन्दर के गुरु अरस्तू ने भारत में कुछ विद्वानों तथा साधुओं के नाम बताये थे। कहा था कि वह उनसे अवश्य मिले और संभव हो सके तो उन्हें यवन देश अपने साथ लाये। इनमें तक्षशिला के प्रसिद्ध विद्वान और आयुर्विज्ञान के अध्यापक सुश्रुत एवं तक्षशिला के विद्वान् साधु मुनि मन्दामिस भी थे। सिकन्दर ने अम्भि से कहा कि वह उनके निवास स्थान पर जाकर मिलना और अपने गुरु का सन्देश देना चाहता है। परन्तु अम्भि ने बदली हुई जनभावनाओं को न समझते हुए कहा कि वे मेरी प्रजा हैं और उन्हें यहीं आपके पास बुलवा देते हैं। यह कहकर उसने अपना एक अधिकारी साधु मन्दामिस के पास भेजा और कहलवाया कि युवराज अम्भि उसे सिकन्दर से मिलने के लिए बुला रहे हैं। साधु बड़ा ही स्वाभिमानी और देशभक्त था। सुनते ही उसने उत्तर दिया कौन अम्भि जिसने यवन की दासता स्वीकार कर ली है? और कौन सिकन्दर जिसने लाखों निर्दोष व्यक्तियों का रक्तपात किया है? उनसे कह दो कि साधु उनका मुँह भी देखना नहीं चाहता।

ऐसा ही उत्तर सुश्रुत ने भी दिया। सुश्रुत के सम्बन्ध में एक कथानक और भी गुरु परम्परा से सुनने में आता है। उन दिनों यूनानियों और भारतीयों में बौद्धिक प्रतिस्पर्द्धाएँ चला करती थीं। यूनानी हकीम लुकमान ने सुश्रुत की परीक्षा लेने के लिए एक हष्टपुष्ट यूनानी को चिकित्सा के लिए तक्षशिला भेजा। यूनानी ने लुकमान से कहा कि मैं हष्टपुष्ट हूँ, कोई बीमारी भी मुझमें नहीं है, फिर चिकित्सा के लिए तक्षशिला क्यों भेजते हैं। लुकमान ने कहा कि तुम बहुत बीमार हो। तक्षशिला जाओगे तो बीमारी का पता चल जायेगा।

हजारों किलोमीटर चलकर यवन तरुण तक्षशिला पहुँचा तो बहुत निर्वल एवं रोगी था। उसने वैद्य सुश्रुत को अपनी गाथा सुनायी। वैद्य ने पूछा कि तुम्हें क्या कष्ट है तरुण यवन ! उसने कहा कि हकीम लुकमान ने कहा था कि तक्षशिला पहुँचते-पहुँचते तुम गम्भीर रूप से रोगी हो चुकोगे। वैद्य सुश्रुत तुम्हारी चिकित्सा करेंगे। वैद्य समझ गये कि कुछ रहस्य है। पूछा क्या कुछ और भी कहा था? यवन ने कहा कि मार्ग में इमली के वृक्ष के नीचे रातें बिताने को कहा था और इमली का एक दो फल खाने को कहा था। वैद्य सुश्रुत सब समझ गये और बोले, युवक ! तुममें कोई रोग नहीं है। यहाँ से सीधे स्वदेश लौट जाओ और रास्ते में नीम के वृक्ष के नीचे रातें गुजारते जाओ। कभी-कभी एक दो निबोली भी खा लेना और गन्ने की एक दो पोरी चूस लेना। उसने ऐसा ही किया। लुकमान के पास पहुँचा तो वह हष्टपुष्ट नवयुवक बन गया था। हकीम लुकमान सारी स्थिति भाँप गये और हार मान गये।

यूनान और भारत के बुद्धिजीवियों में बड़ा व्यापक सम्पर्क रहता था। यूनान (यवन देश) पहला योरोपीय देश था जिसके माध्यम से योरोप तथा भारत के सबसे पहले सम्बन्ध जुड़े थे।

योरोप के इस नरसंहार ने देश में पहली बार राष्ट्रीय चेतना एवं राष्ट्रीय एकता को जन्म दिया था।

इसके अलावा, पहले से स्थापित पारसीक साम्राज्य की सीमाएँ ध्वस्त करके तथा

विदेशी साम्राज्यवाद के पंजों से भारतीय प्रदेशों को मुक्त करके और पश्चिमोत्तर भारत के ३० से अधिक गणतंत्री एवं राजतंत्री राज्यों को विध्वस्त करके सिकन्दर ने विष्णु गुप्त कौटल्य जैसे राजनेताओं का मार्ग प्रशस्त कर दिया जो छोटे-छोटे राज्यों के स्थान पर पश्चिमोत्तर भारत में बाहरी आक्रमणों से बचने के लिए एक विशाल साम्राज्य की स्थापना करना चाहते थे।

और आगे चलकर इसी साम्राज्य की स्थापना ने शक्तिशाली मौर्य-साम्राज्य की स्थापना का स्वप्न साकार किया था।

इससे पहले किसी को भी यह समझ पाना सरल नहीं था कि भारत में एक केन्द्रीय राजनीतिक सत्ता की आवश्यकता है और इसके लिए मगध की राजधानी पाटलिपुत्र ही एक आदर्श एवं उपयुक्त स्थान हो सकता है।

पश्चिमोत्तर भारत के प्रदेशों पर पहले पारसीक (ईरानी) और बाद में यवन सत्ता के स्थानान्तरण ने भारत के पूर्वी और पश्चिमी भागों में एकता की भावना को जन्म दिया। लोगों को यह समझने में देर नहीं लगी कि आज यदि गान्धार, काम्भोज, शिवि, शालक और शूद्रक राज्यों पर विदेशी प्रभुत्व स्थापित है, तो कल पूर्व के राज्यों तक भी उनका विस्तार हो सकता है।



अध्याय-पाँच

# कौटल्य की सफलता के कारण

जैसा कि सभी जानते हैं और पुस्तक के पहले अध्याय में कहा भी जा चुका है कि तक्षशिला साम्राज्य की स्थापना और इसके बाद विशाल मौर्य साम्राज्य के उदय की कहानी महान राजनेता विष्णुगुप्त कौटल्य के उदय की ही कहानी है। यह विडम्बना ही समझनी चाहिए कि यवन देश का महान दार्शनिक अरस्तू अपने शिष्य सिकन्दर को रक्तपात करके विश्वविजय के अभियान पर निकलने से नहीं रोक सका। यही अरस्तू की सबसे बड़ी विफलता थी। इसके अलावा, वह सत्य की खोज करके जिस मार्ग पर यवन 'देश' को चलाना चाहता था, नहीं चला पाया। जिन सामाजिक शक्तियों के उत्थान के लिए वह प्रयत्नशील था और सच्चे लोकतंत्र के सपने देखता था, अन्त में प्रतिक्रियावादी शक्तियों ने उसे मिटा दिया और सिकन्दर भी अन्त में हताश शत्रुओं से घिरा हुआ अल्पायु में स्वर्ग सिधार गया था। वहाँ उसी युग में भारत की स्थिति भिन्न थी। अरस्तू की तुलना में महर्षि विष्णु गुप्त कौटल्य अपनी योजनाएँ कार्यान्वित करने में सफल रहे। उन्होंने जिन दो साम्राज्यों की स्थापना की, न केवल उनका स्वयं संचालन करते रहे बल्कि एक की तक्षशिला को, जो उनका अपना था, मगध साम्राज्य में मिलाकर भारत के एकीकरण का अभूतपूर्व अभियान भी चला सके। सभी पुराणों, नाटककारों, साहित्यकारों तथा इतिहासकारों ने एक स्वर से यह तो स्वीकार किया है कि विष्णु गुप्त कौटल्य ने नन्दवंश का उच्छेद किया तथा मौर्य साम्राज्य की स्थापना की परन्तु इन सभी ने प्रायः एक ही प्रकार की दो भूलें की हैं।

पुराणकारों ने यह तो स्वीकार कर लिया है कि वह तक्षशिला के रहने वाले थे, और प्रसिद्ध नागवंशी राजा तक्षक के नाम पर स्थापित तक्षशिला विश्वविद्यालय के ज्ञानकेन्द्र से उनका सीधा सम्बन्ध था, परन्तु वे यह बताने में असमर्थ हैं कि १६०० किलोमीटर दूर पाटलिपुत्र में नन्दों से संघर्ष करने या उनके श्राद्ध में भोजन करने के लिए इतनी दूर आने का या नन्दों के राजमहलों के बाहर कुशाएँ उखाड़ने तथा उनकी जड़ों पर मट्ठा डालने का उसका प्रसंग एवं सामयिकता क्या थी? दूसरे, कुछ इतिहासकार यह भी लिखते हैं कि सिकन्दर के आक्रमण के समय कौटल्य विश्वविद्यालय में ही थे और उत्तर पश्चिमी राज्यों की भूमिका पर उन्हें बड़ा रोष था। यह बात बहुत माथापच्ची की और सिर पर जोर डालने की नहीं है। ईसापूर्व ३२७ में जब सिकन्दर ने भारत भूमि पर आक्रमण किया था, इसके साथ ही मौर्य साम्राज्य की स्थापना एवं उसमें कौटल्य की महत्त्वपूर्ण भूमिका से यह तो स्पष्ट ही है कि सिकन्दर के आक्रमण और मौर्य साम्राज्य की स्थापना के बीच कोई महत्त्वपूर्ण सम्बन्ध है।

इसके अलावा, तक्षशिला का रहने वाला कौटल्य मौर्य साम्राज्य का संस्थापक एवं

प्रधानमंत्री बने, ये दोनों महत्त्वपूर्ण कार्य किसी जादू-टोने का चमत्कार नहीं हो सकते। किसी राजनीति-प्रक्रिया और संघर्ष के मध्य से निकलकर ही ये कार्य सम्पन्न हो सकते थे।

इसके अलावा, पुराणों और प्राचीन इतिहास तथा बौद्ध एवं जैन कथानकों से भी यह प्रकट है कि नन्दवंश के अधीन मगध साम्राज्य के सेनापति के रूप में जब चन्द्रगुप्त मौर्य ने पाटलिपुत्र में ही विद्रोह किया था तो उसे कुचल दिया गया था। अपनी भूल का उसे तब पता चला था जब भूमिगत रूप में रहते हुए उसने एक गृहिणी द्वारा अपने पुत्र को डांटते हुए यह सुना था कि तू तो रोटी को बीच से तोड़ता है किनारे से नहीं, तेरा हाथ क्यों नहीं जलेगा? चन्द्रगुप्त मौर्य ने भी तो सीमान्तों से हमला करने के स्थान पर नन्द साम्राज्य पर राजधानी के मध्यकेन्द्र से ही हमला किया था। मौर्य के लिए यह बहुत बड़ी शिक्षा थी। तभी से उसने विन्ध्याचल की पहाड़ियों में छिपकर सैनिक तैयारियाँ प्रारम्भ की थी।

परन्तु विष्णु गुप्त कौटल्य मौर्य नहीं थे। उनके सामने अपना निजी साम्राज्य स्थापित करने की लालसा भी नहीं थी। सिकन्दर के आक्रमण और देशवासियों के विश्वासघात एवं पराजय से तत्कालीन शासकों के विरुद्ध जनता में जो व्यापक रोष उत्पन्न हुआ था, उसका लाभ उठाने की योग्यता कौटल्य में अतिनिर्णायक थी।

इसके अलावा, उसके पास अपार विचार-शक्ति, प्रचार-साधन और संगठित शक्ति का स्रोत था। विश्वविद्यालय से प्रतिवर्ष हजारों विद्यार्थी उच्चशिक्षा पाकर देश के कोने-कोने में फैल जाते थे। कौटल्य ने सभी के साथ अपना सम्पर्क रखा था। फिर वह राजनीति का प्रकाण्ड पण्डित था। लोगों में भेद (फूट) डालना, मित्रों को जोड़ना तथा शत्रुओं को अलगाव में फेंक देना ऐसी कलाएँ थीं, जिनका वह विशेषज्ञ समझा जाता था।

सिकन्दर के जाते ही सबसे पहला काम उसने यह किया कि अभि, अभिसार और शशि गुप्त के राज्यों का तख्ता पलटकर हजारों किलोमीटर के क्षेत्र में एक नये प्रकार की स्थापना करा दी। जनता को यह समझा दिया गया कि इन राजाओं का तख्ता इसलिए पलट दिया गया है कि इन्होंने देश का विरोध तथा सिकन्दर का समर्थन किया था। यह तर्क बड़ी सरलता से लोगों की समझ में आ गया।

यद्यपि कौटल्य ने इस क्षेत्र का शासक प्रर्वतक को ही बनाया जिसने सिकन्दर से लोहा लिया था, परन्तु कौटल्य ने पोरस का अनुरोध स्वीकार न करके उसकी राजधानी को नहीं, बल्कि तक्षशिला को ही नये संघीय गणतंत्र की राजधानी बनाया। इसके उपरान्त उसने धीरे-धीरे पश्चिमोत्तर भारत के २० से अधिक गणतन्त्रों की स्वेच्छा से संघीय गणराज्य का सदस्य बना दिया। सदस्य गणतन्त्रों में प्रमुख थे गान्धार, काम्भोज ग्लुच (बल्लोचिस्तान का एक भाग) शिवि, शूद्रक, मालव, शालक (स्यालकोट) प्रकाण्ड, मद्रक मधुमन्त, अपोत वासत्ती, अश्वक और पक्तो (पश्तोभाषी) गणतन्त्र आदि।

ये गणतन्त्र आधा अफगानिस्तान, पूरे बलोचिस्तान, पूरे उत्तर-पश्चिमी सीमान्त राज्य, आधा पंजाब और कुछ सिन्ध तथा कश्मीर तक फैले हुए थे। सभी आर्य गणतन्त्र थे और विदेशी आक्रमणकारियों का प्रतिरोध करने की लालसा से प्रेरित थे। भारतीय इतिहास में

पहले कभी भी इतनी बड़ी संख्या में राजतंत्री या गणतंत्री राज्यों का स्वेच्छित संघ स्थापित नहीं हुआ था। इसकी स्थापना के मूलतः तीन प्रमुख कारण थे।

प्रथमतः इन सभी राज्यों पर तक्षशिला विश्वविद्यालय का बड़ा व्यापक प्रभाव था। इनके शासनतंत्रों तथा अन्य राजकीय कार्यों का संचालन प्रायः तक्षशिला विश्वविद्यालय के स्नातकों के हाथों में ही था। सभी स्नातक इस बात से भलीभाँति परिचित थे कि विश्वविद्यालय की विद्वत्परिषद क्या चाहती है और उसके फैसलों के अनुरूप आचरण करने से सभी राज्यों को क्या लाभ हो सकता है। दूसरे, यवन देशवासी अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) ने सभी को पराजित एवं अपमानित किया था। वे यह सोचते थे कि सिकन्दर तो लौट गया है। भविष्य में दूसरा आक्रमणकारी उनके साथ और भी असहनीय दुर्व्यवहार कर सकता है जिसकी पुनरावृत्ति की कल्पना से भी वे चौंक पड़ते थे।

तीसरे, उनके पारस्परिक ऊहापोहों की रोकथाम करने तथा परस्पर सद्भावनाएँ उत्पन्न करने का एक भरोसेमन्द आधार उनके पास था। वह सभी को न्याय दिला सकता था और अन्याय रोक पाने में सक्षम था। यह विष्णु गुप्त कौटल्य था जिसका व्यक्तित्व एवं आदर्श पूरे विश्वविद्यालय पर छाये हुए थे। उसी के अनुरोध पर पश्चिमोत्तर भारत के समस्त गणतन्त्रों और राजतन्त्रों ने पर्वतक को अपना शासनाध्यक्ष स्वीकार कर लिया था और कौटल्य के कहने पर उन्होंने पर्वतक एवं उसके पुत्र दोनों को ही तक्षशिला एवं पाटलिपुत्र के एकीकरण में बाधक मानकर मार्ग से हटा दिया था। वास्तव में चन्द्र गुप्त मौर्य के अनुरोध पर नहीं, बल्कि पश्चिमोत्तर भारत के लगभग ५० से अधिक गणतन्त्रों एवं राजतन्त्रों के अनुरोध पर ही सुदूर पूर्व में आकर बसना और मौर्य साम्राज्य का प्रधानमंत्री बनना कौटल्य ने स्वीकार कर लिया था। उत्तर पश्चिमी भारत और पूर्वी तथा दक्षिणी भारत के बीच केवल कौटल्य ही सर्वमान्य व्यक्ति हो सकते थे और थे। भारत में एक केन्द्रीय विशाल सत्ता का निर्माण करने की तो कौटल्य की स्वाभाविक इच्छा थी और इस इच्छा तथा उद्देश्य की पूर्ति करने के लिए उन्होंने रक्त बहाये बिना ही जिस तरह एक-तिहाई भारत जोड़ा वह केवल उन्हीं के वश का था।

मौर्य के विजयी होते ही उनके हजारों प्रशिक्षित एवं दीक्षित छात्रगण कोसल, वत्स, लिच्छवि, मल्ल, शाक्य, मालव, विदेह और दूसरे पचासों गणसंघों तथा राजतन्त्रों में फैल गये। कौटल्य की दृष्टि में सर्वाधिक महत्त्व मगध या पाटलिपुत्र का था। इसके दो मुख्य कारण थे।

प्रथमतः नन्द सम्राट अत्यधिक निरंकुश, स्वेच्छाचारी और प्रजाविरोधी थे। वे एक ओर तो शक्टार को प्रधानमंत्री बनाने के लिए विवश थे और उसे अनेक बार कारागारों में भी निक्षिप्त कर चुके थे। शक्टार का अमात्य परिषद् एवं प्रजाओं पर व्यापक प्रभाव था। सन्निकट राज्यों, जिनमें अधिकतर गणतंत्री राज्य थे, और राजतंत्री राज्यों के साथ भी नन्दों के शत्रुता पूर्ण व्यवहार थे। एक बार शक्टार का और दूसरी बार चन्द्रगुप्त मौर्य का विद्रोह विफल हो जाने के बाद भी नन्द साम्राज्य की स्थिति दृढ़ नहीं हुई। विपरीत इसके, इन दोनों विद्रोहों ने नन्द साम्राज्य को अन्दर से खोखला कर दिया। सीमान्त देशों के साथ उसका

संघर्ष चलता रहता था और अन्दर ही अन्दर प्रजाजन उसके पतन के सपने सँजोते रहते थे।

ऐसे ही अवसर पर विष्णु शर्मा के नेतृत्व में तक्षशिला के हजारों शिक्षित एवं प्रदीक्षित विद्वान एवं छात्रगण मगध-साम्राज्य में फैल गये। कौटल्य स्वयं तक्षशिला में ही बैठा था। सभी नन्दों का प्रमुख सलाहकार कौटल्य का गुप्तचर था। प्रत्येक अधिकारी उसी के गुप्तचर की सलाह पर चलता था। पूरे मगध में हजारों सपेरे, ज्योतिषी, नर्त्तक, वादक, नट, कुशीलव, बन्दर नचाने वाले जादूगर, पशु चिकित्सक, गरल देने वाले, कथावाचक, बंसरी बजाने वाले और न जाने किस-किस भेष और पेशे में कौटल्य के आदेशों का पालन करते हुए मगध एवं पाटलिपुत्र में घुसपैठ कर गये।

यह राजनीतिक अभियान इतना व्यापक था कि पाटलिपुत्र और पूरे मगध में इसका जाल पूरा जा चुका था। यहाँ तक कि मगध पड़ोसी राज्यों में जहाँ विष्णु गुप्त कौटल्य के शिष्यों एवं समर्थकों का प्रभुत्व अतुलित था, यह आशा व्याप्त थी कि मगध साम्राज्य का पतन किसी भी समय हो सकता है। जिस व्यक्ति के हाथों में एक तिहाई भारत का विशाल साम्राज्य नाचता था वह मगध पर आक्रमण करके भी उसका विध्वंस कर सकता था। परन्तु कौटल्य ने कम से कम रक्त बहाकर तथा युद्ध की अपेक्षा कूट युद्ध का सहारा लेकर पहले तक्षशिला और अब बाद में मगध के पाटलिपुत्र में सत्ता का हस्तान्तरण आयोजित किया। पूरे मगध में पूर्वोक्त आजीवकों तथा पेशों के भेष में गुप्तचरों का जो जाल बिछा दिया था, उसमें अधिकांश सशस्त्र सैनिक थे और उनका निर्देशन राजनीतिक व्यक्तियों के हाथों में था। जिस रात मगध का पतन हुआ उसकी उसी प्रभात बेला में बड़ी धूम-धाम के साथ और विजेता के रूप में कौटल्य ने पाटलिपुत्र में प्रवेश किया। लोगों का यह सोचना स्वाभाविक था कि इस विशाल साम्राज्य के सम्राट स्वयं विष्णु गुप्त कौटल्य होंगे। परन्तु लोकाशाओं के विपरीत उन्होंने चन्द्र गुप्त मौर्य को उनकी अनुपस्थिति में ही सम्राट घोषित कर दिया। जातक कथाओं और जैनग्रन्थों में यह प्रसिद्ध है कि जंगली जातियों और शिकारियों की सहायता से उन्हें विन्ध्याचल की पहाड़ियों से ढूँढ़ कर लाया गया जबकि वह इससे पहले ही सम्राट घोषिट हो चुके थे।

मौर्य को जिस विश्वास के साथ कौटल्य ने सम्राट घोषित किया, उन आशाओं के विपरीत कभी आचरण नहीं किया। कौटल्य ऐसे सम्राट की कल्पना करते थे जो नाममात्र को सम्राट हो, अनुशासित जीवन व्यतीत करने को तैयार हो, जिसके हाथों में सत्ता नाममात्र को हो और जटिल राजकाज चलाने, नीति निर्धारण करने तथा जनसम्पर्क एवं सामाजिक न्याय की स्थापना के लिए राज्य व्यवस्था का संचालन योग्य व्यक्तियों द्वारा चलाना संभव हो। यदि कौटल्य सुख वैभव भोगना ही राज्य सत्ता का परम लक्ष्य मानते तो स्वयं सम्राट बनते। इसलिए कि तक्षशिला और पाटलिपुत्र के अर्थात् दोनों साम्राज्यों के वह एक मात्र संस्थापक थे और उन्होंने ही अन्त में तक्षशिला का सत्ता-केन्द्र मगध में विलीन कर दिया था।

दूसरी बात यह थी कि अर्थव्यवस्था में नये तत्वों एवं शाखाओं का उदय हो जाने

से समाज का ऊपरी ढाँचा बहुत बदल गया था और अति जटिल होता जा रहा था। आर्थिक, सामाजिक, न्यायिक और प्रशासनिक जटिलताएँ इतनी बढ़ गयी थीं कि किसी भी एक राजा या सम्राट के लिए उनका देखभाल एवं संचालन करना असंभव हो गया था। राजा या सम्राट चाहे जितना विद्वान, सक्षम और प्रतापी क्यों न हो, वह विशेषज्ञों द्वारा किये गये कार्यों का अकेला सम्पादन नहीं कर सकता था।

यही कारण है कि कौटल्य ने अपने शासन विधान में ऐसे १५ प्रमुख अध्यक्षों की व्यवस्था की जो १५ प्रकार की आर्थिक व सामाजिक शाखाओं का संचालन एवं दिशा-निर्देशन करते थे। आगे के अध्यायों में इनका विस्तार के साथ वर्णन किया गया है।

ऐसा उत्तरदायित्व पूर्ण सम्राट जो, मंत्रिपरिषद् और अध्यक्षों के साथ सहयोग करके राजकाज चलाता है, चन्द्र गुप्त मौर्य ही था और उसका चयन करके कौटल्य ने अपनी अद्भुत दूरदर्शिता का ही परिचय दिया था।

वास्तव में कौटल्य का उदय भारतीय इतिहास में नये युग का उदय है। समाज विकास एवं परिवर्तनों की ऐसी संक्रान्तियों के मध्य से गुजर रहा था जिनका सामना पुराने राजनीतिक ढाँचे से किया जाना संभव नहीं था। अतः बाहरी आक्रमणों तथा आन्तरिक परिवर्तनों की आवश्यकताओं पर विचार करके कौटल्य ने सत्ता और अर्थव्यवस्था का जो संतुलित ढाँचा खड़ा किया था, वही उन जटिलताओं का सामना कर सकता था जो उस समय मुँह बा कर समाज के सामने खड़ी थीं।

कौटल्य का उदय आकस्मिक घटना नहीं थी। वह युग और परिस्थितियों की माँग थी। तभी तो पूरे ८०० वर्षों तक वह अबाधगति से चलती रही। सम्राट आये ओर चले गये। परन्तु उस प्रशासनिक व्यवस्था का चौखटा नहीं तोड़ पाये जिसे कौटल्य ने बहुत सोच समझ कर तैयार किया था।

वाद की घटनाएँ यह दिखाती हैं कि कौटल्य द्वारा स्थापित राजतंत्र की मर्यादाओं का उल्लंघन करने पर राजतंत्रों के मुकुट धूल में मिल गये। उदाहरण के लिए, मौर्यवंश का अन्तिम सम्राट वृहद्रथ अपने प्रपितामह अशोक बिन्दुसार और चन्द्र गुप्त मौर्य का अनुशासित जीवन छोड़कर निरंकुश एवं भोगविलासी बन गया; राजतंत्र की मर्यादाएँ भार समझने लगा; विदेशी आक्रमणकारियों को भूल गया तथा प्रजा का कल्याण एवं सुव्यवस्था स्थापित करना उसके आदर्श नहीं रहे। ईसवी पूर्व १८५ में वह यवन नरेश मिलण्डेरे का सामना करने से बचने लगा और ऐसा लगता था जैसे भारत पराधीन हो जायेगा।

एक अन्य यवन नरेश डिमिट्रियस ने शालक (स्यालकोट) पर अधिकार कर लिया था और नयूक्रटा ईरोक नामक यवन राजा ने तक्षशिला पर शासन जमा लिया था जो कौटल्य के समय एक तिहाई भारत की राजधानी थी। सम्राट वृहद्रथ को सभी ने समझाया। उसने एक नहीं सुनी। अन्त में उसी के ब्राह्मण सेनापति पुष्पमित्र ने उसका वध कर दिया। उसने शुंगवंश का शासन चलाया जिसके चलते १५० वर्षों तक भारत ने वैसी ही उन्नति की जैसी मौर्यकाल में की थी।

परन्तु शुंगवंश के अन्तिम सम्राट वेदभूति वृहद्रथ के समान ही स्वेच्छाचारी, भोगविलासी निरंकुश तथा राजतंत्र को अपनी निजी सम्पत्ति मान बैठे। देश का पतन होने लगा। विदेशी आक्रमणों की बाढ़ आने लगी और राष्ट्र में अव्यवस्था एवं अराजकता फैलने लगी। उसी के प्रधान सेनापति और कण्ववंशी ब्राह्मण वासुदेव ने शस्त्र उठाये, उसका वध किया तथा लगभग १५० वर्षों तक इस वंश ने देश को सुशासन प्रदान किया। राजतंत्र और राजसत्ता को अपनी निजी सम्पत्ति या भोगविलास का साधन नहीं समझा। कण्वकाल में भारतीय सत्ता का उत्तर से दक्षिण की ओर विस्तार हुआ।

परन्तु इस वंश के भी अन्तिम सम्राट सुशर्मा स्वेच्छाचारी एवं भोगविलासी थे। उनकी भी अन्त में वही स्थिति हुई जो मौर्यवंशी वृहद्रथ तथा शुंगवंशी वेदभूति की हुई थी। उसे सातवाहन ब्राह्मणों ने ध्वस्त कर दिया तथा देश में पुनः सुशासन एवं सुव्यवस्था स्थापित की।

दक्षिण के आन्ध्र नरेशों ने भी कौटल्य के आदर्शों का पालन किया तथा ईसवी सन् के आस-पास उज्जैन के महाप्रतापी क्षत्रिय सम्राटों, समुद्र गुप्त एवं चन्द्र गुप्त विक्रमादित्य के राजनीतिक आदर्श भी वे ही थे जिनकी स्थापना अर्थशास्त्र में की गयी थी।

इस प्रकार, चन्द्र गुप्त मौर्य से लेकर विक्रमादित्य तक का शासनकाल लगभग ५०० वर्षों का है जिसमें आधुनिक भारत का राजनीतिक एकीकरण एवं रूपान्तरण हुआ था। इसी कला में उस संस्कृति और ज्ञान, विज्ञान तथा साहित्य एवं कला का विकास हुआ था जिसे संक्षेप में भारतीय संस्कृति के नाम से जाना जाता है। विष्णु गुप्त कौटल्य इसके संस्थापक एवं क्रान्तदर्शी हैं। महाकवि कालिदास इसके यौवन गीत हैं जिन्होंने मेघदूत में दक्षिणी भारत की ओर से मेघ द्वारा प्रेम सन्देश भेजा था। इससे पहले तो उत्तर की ओर से दक्षिण की ओर अभियान चलते थे।

आज राजनीतिक और सांस्कृतिक रूप में भारत का जो भी रूप दृष्टिगोचर होता है वह विष्णु गुप्त कौटल्य के उदय की कहानी मात्र है।

जब कौटल्य ने महान अभियान छेड़ा तो उसका समर्थन करने के लिए पहले से ही नवजागरण ने अनुकूल परिस्थितियाँ तैयार कर रखी थीं।

भारत पर आक्रमण तो ई.पू. ६०० वर्षों से हो रहे थे और उत्तरी भारत के अनेक गणतन्त्रों तथा राजतंत्री भूभागों पर उनका प्रभुत्व स्थापित हो चुका था। अफगानिस्तान जो भारत का ही एक अंग था, और वैदिक आर्य संस्कृति का सबसे बड़ा और विश्वस्त केन्द्र था २६०० साल पहले ही पारसीक साम्राज्य का अंग बनाया जा चुका था। फिर ई.पू. ३०० साल पहले जब अलक्षेन्द्र (सिकन्दर) ने भारत पर आक्रमण किया तो भारत में राष्ट्रवाद जैसे उबल पड़ा, जिसका सहारा लेकर कौटल्य ने इतने बड़े विशाल साम्राज्य की स्थापना कर दी और अन्त में तक्षशिला और पाटलिपुत्र का एकीकरण करके इस देश को विशाल भारत का रूप दे दिया।

अतः कौटल्य के विशाल व्यक्तित्व, प्रतिभा और प्रभाव का विवेचन करते समय यदि हम उपनिषद्कारों, गौतमबुद्ध और हजारों दार्शनिकों का योगदान स्मरण नहीं करते,

जिन्होंने १५०० सालों तक हजारों भागों में बिखरे भारत को विचारों एवं संस्कृति के मजबूत धागों में पहले ही बाँध दिया था तो हम विष्णुगुप्त कौटल्य द्वारा भारत को अविभाजित राजनैतिक ईकाई के रूप में संगठित करने का महत्त्व पूर्णतया नहीं समझ सकते। कौटल्य भारत के प्रथम राष्ट्रपिता कैसे बने और उनकी महती सफलताओं के क्या कारण थे, इन पर विचार करते समय भारत में पूरे १५०० वर्षों तक चलने वाले नवजागरण सम्बन्धी आन्दोलन को भुलाया नहीं जा सकता। उपनिषद्कार महर्षियों ने भारतवासियों का चिन्तन और दार्शनिक दृष्टिकोण इतना उदार एवं मानवतावादी बना दिया था कि आदमी को आदमी से और भारत के एक भाग को दूसरे भाग से जोड़ने में कौटल्य को कठिनाई नहीं हुई। इसी प्रकार गौतमबुद्ध के शक्तिशाली और व्यापक जनआन्दोलन ने सर्वसाधारण जनता में नवजागरण की ऐसी लहर उत्पन्न कर दी थी और मृतप्राय और चेतनाविहीन लोगों में ऐसा आत्मसम्मान उत्पन्न कर दिया था कि उन्हें किसी निश्चित उद्देश्य के लिए प्रेरित कर पाना तथा संघर्ष में लगाना संभव हो गया था।

इन दोनों महान विचारधाराओं के अलावा देश में छोटे बड़े लगभग पचासों विचारधाराओं के दार्शनिक हुए हैं जिनमें पूर्ण काश्यप और चार्वाक अति तेजस्वी आन्दोलनकारी हुए हैं। उन्होंने जन-जन को झकझोर दिया और नयी जीवन पद्धति चुनने के लिए विवश कर दिया।

इस नवजागरण काल ने पुरानी वैदिक आर्य पद्धति को आदर्श मानते हुए, पहले तो पुरोहितवाद के अन्धकार युग से देश को निकाला, परन्तु साथ ही वैदिक कालीन कबीला प्रथा को असामयिक समझकर नयी आर्थिक जीवन प्रणाली स्वीकार की, तथा तदनुरूप राजनैतिक सत्ता को जन्म देने के लिए अभियान चलाया।

## तक्षशिला और पाटलिपुत्र का एकीकरण

मौर्य साम्राज्य की स्थापना और तक्षशिला तथा पाटलिपुत्र के एकीकरण के पीछे सिकन्दर के आक्रमण की नकारात्मक भूमिका ही महत्त्वपूर्ण नहीं है। जो लोग इस दृष्टि से विचार करते हैं वे भारत के आन्तरिक जीवन में कार्यरत प्रभावशाली सामाजिक शक्तियों और युगपुरुषों की ऐतिहासिक भूमिका से अनभिज्ञ हैं।

जिस युग में भारतीय समाज ने पाणिनि, कपिल, कणाद, कौटल्य, वराहमिहिर, चरक, सुश्रुत, कात्यायन, विष्णु शर्मा और गौतम बुद्ध जैसे विश्वविख्यात समाज-सुधारक, दार्शनिक, वैज्ञानिक, शास्त्रकार और राजनेता उत्पन्न किये हैं वह समाज कितना गतिशील एवं उन्मत्त होगा, यह तो आसानी से समझा ही जा सकता है।

इसके अलावा, तक्षशिला विश्वविद्यालय से उपशिक्षा प्राप्त करके प्रतिवर्ष हजारों विद्यार्थी पूरे देश में फैलते थे और नये विचारों का संचार करते थे। सिकन्दर के आक्रमण ने सबसे अधिक तक्षशिला को ही प्रभावित किया था। विश्वविद्यालय के अधिष्ठाता अम्भि ने देश-द्रोह करके और सिकन्दर का साथ देकर पूरा विश्वविद्यालय जड़मूल से हिला दिया था। उसे यह कहाँ पता था कि तक्षशिला ही उसका अस्तित्व मिटाकर जिस उत्तर पश्चिमी

संघ की स्थापना करेगा और उसके शत्रु पर्वतक या पोरस को शासनाध्यक्ष नियुक्त करेगा अन्त में परिवर्तनों की यह श्रृंखला ही एक नये भारत का शिलान्यास कर देगी।

ऐतिहासिक घटनाएँ अपने घटकों की इच्छाओं का अनुसरण नहीं करतीं, वे स्वयं एक शक्ति बन जाती हैं और स्वतंत्र रूप से कार्य करने लगती हैं। सिकन्दर जिस स्थल मार्ग से देशों को जीतता हुआ भारत पहुँचा था वह मार्ग भारतीयों के लिए नया नहीं था। सदियों से भारत का उससे सम्पर्क था एवं यातायात के अलावा व्यापारिक सार्थवाही (कारवां) भी लम्बे समय से उस मार्ग पर आते-जाते रहते थे। यवनों (यूनानियों) पारसीकों (ईरानियों) और अर्बुदों (अरबों) के साथ भारत के सदियों से सम्पर्क आ रहे थे। परन्तु सिकन्दर ने स्थल मार्ग के अलावा जलमार्ग से अपनी सेनाएँ यवन देश से भेजकर यातायात और व्यापार का जो नया मार्ग प्रशस्त किया उससे भारतीयों का अलगाव बड़े स्तर पर दूर हुआ और उसने हिन्द महासागर में प्रवेश करके अपना मानसिक क्षितिज और भी फैलाया था। छोटी-सी और एकाकी घटना ने भारत को संसार के महासागरों में उतार दिया। तक्षशिला से पाटलिपुत्र की तथा तक्षशिला से यवन देश की दूरी लगभग १६०० किलोमीटर थी। ये दूरियाँ सिकन्दर के आक्रमण से पहले बहुत लम्बी चौड़ी लगती थी। परन्तु तक्षशिला और पाटलिपुत्र के एकीकरण ने इन दूरियों को बहुत घटा दिया। प्रतिदिन ही एथेन्स से तक्षशिला तक और तक्षशिला से पाटलिपुत्र तक हजारों सार्थवाह विभिन्न पण्यों के साथ इधर से उधर आते-जाते थे। कौटल्य ने अपने अर्थशास्त्र में इन सार्थवाहों की रक्षा और उपयोगिता पर वहुत बल दिया है। उसने लिखा है कि दक्षिणापथ के देशों में कौन-सा पण्य (माल) मिलता है तथा उत्तरा-पथ के देशों में किस पण्य की आशा करनी चाहिए।

पहले तक्षशिला को उत्तर पश्चिमी भारत की राजधानी बनाकर केन्द्रीय सत्ता का स्थान बाद में पाटलिपुत्र को ही दिया गया। कौटल्य ने ऐसा क्यों किया, इस पर विचार करने से पहले पाटलिपुत्र की स्थिति समझना आवश्यक है।

पाटलिपुत्र (वर्तमान पटना नगर) भारत के इतिहास में अति महत्त्व का स्थान रहा है। दिल्ली की भाँति इस नगर ने भी अपने इतिहास में उत्थान और पतन की अनेक घड़ियाँ देखी हैं। चीनी यात्री फाहियान ने इसे ईसवी ३९९ में एक गौरवशाली महानगर लिखा था। परन्तु फाहियान के ३०० साल बाद आने वाले चीनी यात्री हेन सांग ने इसे खण्डहरों का नगर बताया है।

शिशुनागवंशी राजा उदयी ने गंगा के दक्षिणी तट पर इस ऐतिहासिक नगर की स्थापना की थी। पुष्पपुर, पुष्पनगर, पाटलिपुत्र और पटना इसके विभिन्न युगों में नाम रहे हैं।

मौर्य साम्राज्य की राजधानी के रूप में तक्षशिला निवासी विष्णु गुप्त कौटल्य ने जब इसे भारत की प्रथम राजधानी होने का गौरव प्रदान किया तो कौटल्य का राजनीतिक उद्देश्य अति दूरगामी था। वह सोचते थे कि उत्तर पश्चिमी सीमाओं से अनवरत आक्रमण हो रहे हैं तथा तक्षशिला सरलता से आक्रमणों का शिकार हो सकती है। इसलिए, भारत

के केन्द्र में स्थित पाटलिपुत्र देश की पहली केन्द्रीय राजसत्ता का पहला केन्द्र बनाया गया। कारण तो और भी थे। परन्तु मुख्य कारण यही था।

मौर्य साम्राज्य की राजधानी वनने से पहले पाटलिपुत्र नन्दवंशी शूद्र राजाओं की राजधानी था। यहाँ नौ नन्दों, अर्थात् एक घनानन्द और उसके ८ पुत्रों, ने सौ साल से अधिक समय तक राज्य किया। ये लोग अत्याचारी, निरंकुश और रंगरेलियों में डूबे रहने वाले क्रूरकर्मा राजा थे। इनका एक ब्राह्मण मंत्री था जिसका नाम शकटार था। शकटार के कारण प्रजाओं पर घोर अत्याचार नहीं हो पाते थे और शकटार प्रजा का उत्पीड़न रोकने में प्रायः सफल हो जाता था। प्रजाओं में उसकी प्रतिष्ठा थी पर राजा उसे हटाना चाहते थे। चन्द्र गुप्त मौर्य, जो कि नन्दवंशी राजा से शाक्यवंश की मरा नामक अविवाहिता रानी (रखेल) से उत्पन्न हुआ था, को शकटार बहुत पसन्द करते थे। वह बुद्धिमान, सुन्दर योद्धा और अश्वारोही राजकुमार था। चन्द्र गुप्त की हत्या के षड्यन्त्रों से रक्षा करने के लिए शकटार ने उच्च शिक्षा दिलाने का बहाना करके तक्षशिला विश्वविद्यालय में भिजवा दिया था। इससे दो लाभ हुए। एक तो चन्द्र गुप्त मौर्य का जीवन बच गया और दूसरे उसे उस युग के सबसे महान राजनेता कौटल्य के सम्पर्क में आने का सौभाग्य मिल गया। शकटार और विष्णु गुप्त दोनों पुराने मित्र तथा सहयोगी थे।

शकटार के गुप्त सहयोग से प्रजाओं ने अनेक बार अत्याचारी नन्दों के विरुद्ध विद्रोह किये। परन्तु वे हर बार बच जाते थे। अनेक बार उन्होंने शकटार को कारागार में भी डाला। परन्तु हर बार शकटार न केवल कारागार से निकल जाता या प्रत्युत अपना पुराना स्थान भी पा लेता था। विष्णु-पुराण और भविष्यपुराण आदि में इस प्रकार की अनेक अतिशयोक्तिपूर्ण कहानियाँ पढ़ने को मिलती हैं।

मगध राज्य का संस्थापक बृहद्रथ नामक राजा था। जिस युग की यह चर्चा है उस समय तक्षशिला और पाटलिपुत्र के अलावा, वैशाली, कौशाम्वी, उज्जयिनी, काशी, ताम्रपर्णी, वाराणसी आदि प्रमुख नगरियाँ थीं जिसका महत्त्व चिरकाल तक बना रहा। इनमें प्रेक्षागृह, रंगशालाएँ, नाट्यशालाएँ और अन्य प्रकार के शिक्षाप्रद तथा मनोरंजन-सभागार हुआ करते थे।

मौर्य साम्राज्य के पतन के पश्चात् भी पाटलिपुत्र का महत्त्व कम नहीं हुआ। मौर्यवंश के अन्तिम सम्राटों ने विष्णु गुप्त कौटल्य द्वारा स्थापित राजतंत्री परम्पराओं का परित्याग करके नन्दों की भाँति निरंकुश राज्य चलाना प्रारम्भ कर दिया था। तभी सम्राट के प्रधानमंत्री और सेनाध्यक्ष शुंगवंशीय ब्राह्मण अग्निमित्र ने विद्रोह करके मौर्य साम्राज्य का विध्वंस कर दिया। उसने पाटलिपुत्र का वैभव और भी बढ़ाया। शुंगों ने एक ओर तो कोसल, अवन्ति, वत्स आदि राज्यों पर विजय प्राप्त करके मगध साम्राज्य का विस्तार किया और दूसरी ओर यवनों तथा पारसीकों के आक्रमणों से बार-बार देश की रक्षा की। शुंगवंशी राजाओं ने कौटल्य के अर्थशास्त्र में प्रतिपादित मर्यादाओं का पालन किया तथा १५० वर्षों तक देश को अच्छा शासन प्रदान किया।

शुंगवंश के सर्वाधिक प्रतापी राजा अग्निमित्र, ज्येष्ठमित्र, वसुमित्र और औद्रक हुए हैं। इस वंश का अन्तिम सम्राट वेदभूति भोगलिप्सा में लिप्त बदनाम राजा था। अतः उसके कण्ववंशीय ब्राह्मण सेनाध्यक्ष ने विद्रोह करके पाटलिपुत्र पर अधिकार कर लिया।

कण्ववंशी सम्राटों ने भी कौटल्य द्वारा स्थापित परम्पराओं का निष्ठा के साथ पालन किया। देश को अच्छा शासन दिया। निरंकुशता और भोगविलास दोनों का परित्याग किया तथा मौर्य और शुंगों की भाँति भारत की गरिमा बढ़ायी। विदेशी आक्रमण विफल किये तथा विशाल निर्माण कार्यों में राजशक्ति एवं कोष का सदुपयोग किया।

कण्व राजाओं के शासनकाल में एक नयी समस्या और शक्ति का उदय हुआ। अब तक भारत और पाटलिपुत्र को सदैव उत्तर या उत्तर पश्चिम से आक्रमण का संकट उत्पन्न होता था। परन्तु कण्ववंशी राजाओं के शासनकाल में आर्यों और द्रविड़ों के सम्मिश्रण से एक नयी जाति का जन्म हुआ था, ये आन्ध्र थे। इनका सबसे पहला प्रतापी राजा सिन्धुक था। आन्ध्र नरेश सिन्धुक ने निर्वल कण्ववंशीय राजा सुशर्मा पर आक्रमण किया और पाटलिपुत्र की अजेयता ध्वस्त कर दी। उसने महाराष्ट्र पर विजय प्राप्त की और इस तरह, दक्षिण पर विजय प्राप्त की और एक नये सत्ता-केन्द्र की स्थापना की।

कृष्ण और शालपर्णा सर्वप्रमुख एवं प्रतापी आन्ध नरेश थे। ये आन्ध्र नरेश वैदिक धर्म के प्रबल अनुयायी और उसके पुनः संस्थापक थे। इन अर्थों में वे कौटल्य की परम्पराओं तथा मौर्यों, शुंगों और कण्वों से अधिक भिन्न नहीं थे। ये निरंकुशता और भोगविलास से दूर रहकर राजसत्ता का राष्ट्रहित में प्रयोग करते रहे।

इस प्रकार, तक्षशिला और मगध साम्राज्य की राजधानी पाटलिपुत्र का वैभव भारत के गौरव के समान उभरा तथा ये दोनों केन्द्र भारत की केन्द्रीय राजसत्ता के प्रतीक बन गये। तक्षशिला और पाटलिपुत्र का एकीकरण न तो आकस्मिक था और न केवल एक संयोग था। इन दो प्रमुख केन्द्रों को एक साथ जोड़कर ही केन्द्रीय सत्ता का उदय संभव हुआ था।

## कौटल्य का व्यक्तित्व और उपलब्धियाँ

कौटल्य के व्यक्तिगत जीवन और राजनीतिक तथा सामाजिक उपलब्धियों के सम्बन्ध में जो कुछ भी यहाँ कहा गया है, वह अतिशयोक्ति नहीं है। परन्तु इस महान् राजनेता और प्रमाणित महर्षि के सम्बन्ध में हमारे देश एवं विदेशों में जो भ्रान्त धारणाएँ सदियों से फैलायी गयी हैं, हमारा मूल्याँकन उनके विपरीत परिणामों पर पहुँचता है। अतः यह आशंका होना स्वाभाविक है कि हमारे विरुद्ध झूठ बोलने का अथवा बढ़ा-चढ़ाकर बातें करने का आरोप लगाया जायेगा। कुछ यह भी कहेंगे, और विशेष रूप से विदेशी लेखक, कि हमने एक काल्पनिक नायक खड़ा किया है जो ढाई हजार वर्ष पहले भारत की राजनीतिक एकता की स्थापना एवं विदेशी आक्रमणकारियों के विरुद्ध संघर्ष करता दिखाया गया है।

उनके विचार से भारत की राजनीतिक एकता का स्वप्न अति अर्वाचीन है और विशेष

रूप से ब्रिटिश साम्राज्य के विरुद्ध स्वाधीनता आन्दोलन के युग में ही उसकी आधारशिला रखी गयी है। इस प्रकार, ये लोग राष्ट्रीय एकता के प्रश्न को अतिप्राचीन युग से वापस घसीट कर सौ साल पहले लाना तथा इसके लिए भी अप्रत्यक्ष रूप में ब्रिटिश साम्राज्य को ही श्रेय देना चाहते हैं। न ब्रिटिश साम्राज्य आता और न भारत की राजनीतिक एकता का स्वप्न उभरता एवं साकार होता।

ये लोग विष्ण गुप्त कौटल्य को मगध का ही रहने वाला और किसी व्यक्तिगत अपमान को लेकर नन्द सम्राटों के विरोध में चले जाने वाला तथा अपना क्रोध शान्त करने के लिए नन्दों का उच्छेद करने की प्रतिज्ञा लेने वाला मात्र कहते हैं। जब तक नन्दों का उच्छेद न हो जाये तब तक अपनी खुली शिखा में गाँठ न लगाने की प्रतिज्ञा करने वाला और अन्त में अभिसार एवं जादू-टोनों के चमत्कार से नन्दों का उच्छेद करने वाला क्रोधी व्यक्ति बताकर इस तरह का चरित्र गढ़ना चाहते हैं जैसे नन्द साम्राज्य के उच्छेद, मौर्य साम्राज्य की स्थापना और पूरे भारत को एक ही शासनतंत्र के आधीन स्थापित करने के कार्य केवल आकस्मिक एवं विना सोच-विचार के हो गये थे।

दुर्भाग्य से इस प्रकार के मनगढ़न्त और अनर्थकारी प्रलाप केवल विदेशियों ने ही नहीं प्रत्युत अज्ञान के कारण भारतीय लेखकों ने भी कम नहीं किये हैं।

उदाहरण के लिए, आज से करीब १६०० वर्ष पहले एक महान् राजनीतिक विद्वान एवं नीतिशास्त्र प्रणेता कामन्दक हुआ है। उसने एक रोचक एवं अति प्रभावशाली नीतिशास्त्र लिखा है और उसका नाम भी कामन्दक नीतिशास्त्र ही है। उसने संकल्प किया है कि अभिनन्दक नीतिशास्त्र में जो कुछ भी लिखा गया है, वह अर्थशास्त्र पर आधारित है तथा कौटल्य की मान्यताओं के विपरीत कुछ भी लिखा नहीं गया है। यद्यपि इस प्रसिद्ध पुस्तक से प्रामाणित होता है कि १६०० साल पहले भी इस महान राजनेता की समाज में कितनी महती प्रतिष्ठा थी; शास्त्रकार वार-वार विष्णु गुप्त कौटल्य को प्रणाम करता है और उन्हें स्वयं विधाता बताकर महिमा मण्डित करता है। परन्तु नन्द साम्राज्य का उच्छेद करने के कारणों पर प्रकाश डालते हुए कामन्दक नीतिशास्त्रकार कहता है कि –

यस्याभिचार वज्रेण वज्रज्वलनतेजसः।
पपात भूतले श्रीमान् सुपर्वानन्द पर्वतः।।
एकाकी मन्त्रशक्त्या यः शक्त्या शक्तिधरोत्तमः।
आजहार नृपचन्द्राय चन्द्रगुप्ताय मेदिनीम्।।
नीतिशास्त्रामृतं धीमानर्थशास्त्र महोदधेः।
समुदधत्रे नमस्तरस्मै विष्णुगुप्ताय वेधसे।।

अर्थात् विष्णुगुप्त कौटल्य ने अपने अभिचार मंत्रों, जादू-टोनों की शक्ति से अकेले ही पर्वत के समान नन्द सम्राट को धराशायी कर दिया।

उसने अकेले ही और अपनी मंत्रशक्ति का सहारा लेकर चन्द्र गुप्त मौर्य के लिए साम्राज्य की स्थापना की।

उस महान् व्यक्ति के अर्थशास्त्ररूपी महासागर के सार के रूप में इस नीतिशास्त्र की रचना की गयी है।

जिस व्यक्ति ने जादू-टोने से साम्राज्य का उच्छेद कर दिया हो, वह क्रोध के कारण ऐसा कर भी दे तो चन्द्र गुप्त मौर्य को अकेला ही सम्राट क्यों बनायेगा और राजतंत्रों का सन्तुलित संचालन के लिए अर्थशास्त्र की रचना क्यों करेगा जिसका सारांश सर्वसाधारण जनता तक पहुँचाने के लिए कामन्दक को नीतिशास्त्र की रचना करनी पड़ी? वास्तव में ये सभी अज्ञानमूलक पूर्व धारणाएँ हैं जिनका निराकरण करना आवश्यक है।

जरा सोचिये तो सही कि अपने महान ग्रन्थ अर्थशास्त्र में कौटल्य स्वयं अपने सम्बन्ध में कहते हैं – 'इस अर्थशास्त्र की रचना उस व्यक्ति ने की है जिसने जंग लगे हथियारों तथा केवल धार्मिक अनुष्ठानों में काम आने के कारण धुँधले पड़े शस्त्र-शास्त्रों तथा निरंकुश नन्द सम्राटों के बीच दबी धरती का केवल झटके में उद्धार कर दिया।'

इस प्रकार कौटल्य ने स्पष्ट कर दिया है कि नन्दों के उच्छेद तथा मौर्य साम्राज्य की स्थापना के संघर्ष में उसने शस्त्रों और कूटनीतिक विज्ञान दोनों का प्रयोग किया है। इससे प्रकट है कि कौटल्य ने नन्दों का उच्छेद और मौर्य साम्राज्य की स्थापना किसी सनक या व्यक्तिगत रागद्वेष के कारण नहीं की बल्कि इसका एक स्पष्ट राजनीतिक उद्देश्य था।

इसी प्रकार, अर्थशास्त्र की रचना भी उन्होंने अपनी सनक पूरी करने या पाण्डित्य का प्रदर्शन करने मात्र के लिए नहीं की थी। इसकी रचना का उद्देश्य उस साम्राज्य को दिशा देना था जिसकी स्थापना में उनका सर्वाधिक व्यक्तिगत योगदान था। कौटल्य स्वयं ही कहते हैं –

'सर्वशास्त्राण्यनुक्रम्य प्रयोगमुपलभ्य च।
कौटल्येन नरेन्द्राये शासनस्य विधिःकृतः।।'

अर्थात्-सभी नीतिशास्त्रों का अनुशीलन करके तथा सिद्धान्तों को व्यवहार की कसौटी पर कस कर कौटल्य ने चन्द्रगुप्त मौर्य के लिए यह शासन विधान तैयार किया है।

इन दोनों महत्त्वपूर्ण श्लोकों का केवल एक ही तात्पर्य हो सकता है कि कौटल्य ने साम, दाम, भेद और दण्ड का सहारा लेकर नन्द साम्राज्य का उच्छेद कर दिया। इसलिए कि वह निरंकुश और प्रजाशोषक एवं उत्पीड़क था। चन्द्र गुप्त मौर्य को उसने सम्राट इसलिए घोषित किया कि वह जानता था कि राजतंत्र की मर्यादाओं का पालन कराना उसके द्वारा संभव होगा। अर्थशास्त्र की रचना उसने इसलिए की कि राजतंत्र की मर्यादाओं तथा शासनविधान का कोई व्यवस्थित ग्रन्थ इससे पहले नहीं था जिससे समाज का विविधतापूर्ण मार्गनिर्देशन संभव हो सके। चौथी और महत्त्वपूर्ण बात यह है कि जो व्यक्ति साम्राज्य का संस्थापक है तथा उसका मार्गदर्शक है वह उसका सही संचालन करने के लिए प्रधानमंत्री बनना स्वीकार क्यों नहीं करेगा? कौटल्य ने वही किया।

इन सभी तथ्यों से यह प्रकट होता है कि कौटल्य ने किसी व्यक्तिगत अपमान का प्रतिशोध लेने के लिए नन्द साम्राज्य का उच्छेद नहीं किया, प्रत्युत यह उसका उद्देश्यपरक अभियान था। इसके पीछे यवनों की ओर से अनवरत होने वाले आक्रमणों की आशंका तथा बिखरे हुए भारत की ओर से उनका प्रतिशोध ले सकने की अक्षमता ने ही कौटल्य को पहले तक्षशिला की तथा तदुपरान्त मौर्य साम्राज्य की स्थापना का प्रयास करने की प्रेरणा दी थी।

अब यह सर्वविदित एवं सर्वमान्य तथ्य है कि वह तक्षशिला के नागवंशी ब्राह्मण थे; तो पाटलिपुत्र के बाहरी उपनगरों में कुशाओं से पाँव घायल हो जाने से विवाह-मण्डप पर न पहुँच पाने की विवशता एवं उससे क्रुद्ध होकर कुशाओं के उन्मूलन तथा उनकी जड़ों पर मट्ठा डालने की बालकथाएँ स्वमेव मूर्खतापूर्ण सिद्ध हो जाती हैं। यह तो वैसी ही मूर्खतापूर्ण बात हुई जैसे हवा में उड़ता तिनका आँखों में पड़ जाने पर कोई लाठी से हवा को पीटना प्रारम्भ कर दे। इतने महान् राजनेता और परम महर्षि के सम्बन्ध में जिन लोगों ने ऐसी दन्तकथाएँ प्रचलित की हैं वे या तो परम धूर्त थे और या वास्तविकता पर परदा डालना चाहते थे।

पीछे बताया जा चुका है कि विष्णु गुप्त कौटल्य मूलरूप से महर्षि और विचारदाता लेखक थे। परन्तु ऐतिहासिक विवशताओं के कारण ही वह सक्रिय राजनीति में उतरे और दो सम्राटों के सफल प्रधानमंत्री रहे। परन्तु बाद के भारतीय इतिहास में वह साम्राज्य के संस्थापक या प्रधानमंत्री के रूप में नहीं प्रत्युत विद्वान एवं दार्शनिक राजनेता और लेखक के रूप में ही प्रसिद्ध रहे हैं। वास्तव में यही उनका असली रूप भी था।

कुछ लोगों ने विष्णु गुप्त कौटल्य को अत्यधिक कुरूप, काला, टेढ़ा-मेढ़ा और काना व्यक्ति कहकर तुच्छ साबित किया है जो पूरे समाज में अनादृत था, जिसका विवाह तक नहीं हुआ था और जो स्वभाव से अत्यधिक क्रोधी था। पता नहीं, इतने महान् व्यक्तित्व को लांछित, अनादृत और कलंकित सिद्ध करने में कुछ अज्ञात बौनों की क्या रुचि और उद्देश्य था। इसके पीछे बौद्ध जैन लेखकों की द्वेषपूर्ण धारणाएँ ही मूल कारण हो सकती हैं। इसलिए कि भारतीय संस्कृति के तीनों पड़ाओं के व्यतीत हो जाने के पश्चात् कौटल्य ही ऐसे प्रभावशाली व्यक्ति उदित हुए थे जिन्होंने ब्राह्मणवाद को कर्मकाण्डवाद एवं अतिवाद से मुक्त किया था, जैनों और बौद्धों की अतिवादी अहिंसा के विरोध में भूले हुए शस्त्रास्त्रों की पूजा करनी सिखाई थी और जिसने शस्त्रों तथा शास्त्रों के बीच अटूट सम्बन्ध पुनः स्थापित करके भारत को नवजीवन प्रदान किया था। महाभारत में एक स्थान पर कुपित द्रोणाचार्य-पुत्र अश्वत्थामा ललकारते हुए कहता है कि –

**'इदं शास्त्रमिदं शस्त्रं शापादपि शरादपि।'**

अर्थात् 'मेरे पास शास्त्र भी है और शस्त्र भी है। तुझे शाप देकर मारूँ या बाण से मारूँ।' विष्णुगुप्त कौटल्य ऐसे ही उच्चकोटि के ब्राह्मण थे।

कौटल्य ने कर्मकाण्डों में लिप्त होकर मृतप्राय ब्राह्मणों को, राज्य के ऐश्वर्य भोग में बुझे हुए क्षत्रियों को तथा दलित जातिवाद में कुचले हुए बहुसंख्यक भारतीयों को नये

आक्रमणकारियों का प्रतिरोध करने के लिए जिस प्रकार ललकारा था, उससे समाज पर व्यापक रूप से छाया हुआ बौद्धों तथा जैनों का प्रभाव बुखार की भाँति उतर गया था। इसीलिए उसके सम्बन्ध में हर तरह की मनगढ़न्त कथाएँ प्रचारित करके उसे एक राजनेता एवं महर्षि के स्थान पर सनकी और उच्छृंखल व्यक्ति के रूप में चित्रित करने का प्रयास किया गया है।

नागवंशी ब्राह्मण अपनी सुशीलता, सुन्दरता एवं प्रतिभा के लिए विख्यात रहे हैं। कौटल्य के पिता, चणक कौटल्य, प्रसिद्ध नागवंशी विद्वान एवं ख्याति प्राप्त व्यक्ति थे। वह अपने त्याग और सादा जीवन के लिए इतने सर्वविदित थे कि लोग उन्हें कौटल्य (अनाज के कुठले वाला व्यक्ति) कहने लगे थे। विष्णु गुप्त के शैशवकाल में उनके पिता का निधन हो गया था। परन्तु उनकी माता द्रमिला, अत्यन्त सुन्दरी, विदुषी और प्रभावशाली महिला थी। उसी ने पुत्र को माता का प्यार और पिता का दिशा-निर्देशन देकर उसे तक्षशिला विश्वविद्यालय में प्रवेश दिलाया तथा भारत के सर्वाग्रणी विद्वानों की पंक्ति में प्रतिष्ठित किया। ऐसे माता-पिता की इकलौती सन्तान, विष्णु गुप्त कौटल्य को, काला-कलूटा, क्रोधी, सनकी और विवाह में बाधा पहुँचने के कारण उत्तेजित एवं नन्द की श्राद्ध सभा में तिरस्कार होने के कारण आगबबूला बताने वाले जैन विद्वान उस व्यक्ति के ऐतिहासिक कार्यों की उपेक्षा नहीं कर सके जिसने सबसे पहले इस विशाल भू-भाग को भारतवर्ष के नाम पर एक सूत्र में बाँधा था।

सैकड़ों विदेशी आक्रमणों तथा सदियों तक विदेशी प्रभुत्व में आक्रान्त रहने पर भी भारत ने अपना राष्ट्रीय स्वरूप कभी नहीं खोया और न उसका विशाल आकार ही कभी दृष्टि से ओझल हुआ है।

यदि अर्वाचीन भारत का राष्ट्रपिता मोहनदास कर्मचन्द गांधी है तो प्राचीन भारत का राष्ट्रपिता निःसन्देह विष्णु गुप्त कौटल्य ही है।

भारतीय महापुरुषों ने ऐतिहासिक कार्य किये हैं। परन्तु अपना व्यक्तित्व उजागर करने में उनकी रुचि सदैव न्यूनतम रही है। कौटल्य भी इसका अपवाद क्यों होते? फिर भी, भारत जो कुछ भी आज है, वह उनकी कल्पनाओं तथा संगठित प्रयासों की देन है। भारतवासी इनते कृतघ्न कैसे हो जायेंगे कि अपने राष्ट्रपिता को ही काला-कलूटा, सनकी, क्रोधी, उच्छृंखल जादू-टोनों वाला व्यक्ति बताकर अपना ही अपमान करेंगे।

यहाँ जो कुछ भी उनके व्यक्तित्व एवं कार्यों के सम्बन्ध में कहा गया है, वह उससे भिन्न नहीं है जो मत्स्यपुराण, भविष्यपुराण, विष्णुपुराण, ब्राह्मण ग्रन्थों; बौद्धजातक कथाओं, जैनग्रन्थों, कामन्दक नीतिशास्त्र, दशकुमार चरित, हर्षचरित, मुच्छकटिक, मुद्राराक्षस और सैकड़ों अन्य विश्वप्रसिद्ध पुस्तकों गुरु परम्पराओं, दन्तकथाओं और कथा-उपकथाओं में हम सदियों से सुनते और पढ़ते आ रहे हैं। लेखक ने केवल इतना ही किया है कि टूटे धागे आपस में जोड़ दिये हैं तथा असंगत एवं विद्रूप चर्चाओं को एक किनारे छोड़ दिया है। ऐसा इसलिए भी किया गया है कि वह एक निष्ठावान् भारतीय के नाते अपने महामहिम

पूर्वज और राष्ट्रपिता के प्रति सच्ची श्रद्धांजलि अर्पित करने के लिए इसे उचित अवसर मानता है। कुछ विद्वान यह कहकर आक्षेप करते हैं कि नवजागरण काल अधिक से अधिक तीन सौ या छह सौ साल पहले ही माना जा सकता है, जबकि कौटल्य का काल २३०० साल पुराना है। वह समय जागरण काल यद्यपि नहीं माना जा सकता और यदि मान भी लिया जाय तो उसका नेता विष्णु गुप्त कौटल्य नहीं प्रत्युत गौतमबुद्ध को ही माना जा सकता है। जन-जागरण की धाराएँ प्रवाहित करने वाले लोग प्रायः राजसत्ताओं से दूर रहकर और जनता के मध्य रहकर ही काम करते हैं। कौटल्य राजसत्ता के निर्माता एवं उसके केन्द्र थे जबकि गौतमबुद्ध सत्ता से दूर जनता के केन्द्र में स्थित थे।

स्वयं इतिहास ने इस काल्पनिक धारणा को अव्यावहारिक तथा असत्य सिद्ध कर दिया है। जब तक गौतमबुद्ध के समर्थन में सम्राट अशोक तथा उनके बाद अन्य सैकड़ों राजाओं ने अपने असीमित साधनों और प्रयासों से बौद्धधर्म को नहीं फैलाया तथा सब तरह का समर्थन प्रदान नहीं किया तब तक बौद्धधर्म संसार में नहीं फैलता। प्रत्येक आन्दोलन की सफलता के लिए जैसे आज साधन अनिवार्य हैं वैसे ही पहले भी थे।

यह बात दूसरी है कि राजतंत्रों ने बौद्ध धर्मावलम्बियों को इतने अधिक साधन प्रदान कर दिये थे कि भिक्षु संघ एवं भिक्षुणी संघ सुविधा भोगी बन गये और सर्वसाधारण की तरह भोग-विलास में लिप्त हो गये। स्पष्ट है कि तब तो बौद्ध-धर्म का ह्रास होना अनिवार्य हो गया था और भारत में उसका नामोनिशान मिट गया।

## अति कुटिल बहस

इस अवसर पर कौटल्य की राजनीतिक उपलब्धियों तथा अर्थशास्त्र के अतिशय महत्त्व पर कीचड़ उछालने वालों की कुटिल बहस पर विचार करना भी अत्यावश्यक प्रतीत होता है।

वे इस बात से तो इन्कार नहीं कर सकते कि विष्णु गुप्त कौटल्य नामक कोई व्यक्ति हुआ है। परन्तु इस बात पर सन्देह प्रकट करते हैं कि अर्थशास्त्र उसी का लिखा हुआ है। उनका कहना है कि यह विशाल ग्रन्थ विभिन्न अवसरों पर विभिन्न विद्वानों ने लिखा है और वे विष्णु गुप्त कौटल्य के नाम से ही इसे प्रचारित करते रहे हैं।

वे इस बात पर सन्देह करते हैं कि मौर्य साम्राज्य की स्थापना में कौटल्य की कोई विशेष भूमिका है। कौटल्य का महत्त्व घटाने के अभियान में कुछ विदेशी और देशी विद्वान समान रूप से दोषी हैं।

कुछ कहते हैं कि अपने व्यक्तिगत अपमान से कुपित होकर उसने नन्द साम्राज्य का उच्छेद करने की प्रतिज्ञा की थी। ये सभी बचकाना दन्तकथाएँ हैं। नन्द साम्राज्य का उच्छेद कर देने के बाद उसकी प्रतिज्ञा पूरी हो गयी थी। फिर मौर्य को उसने सिंहासनारूढ़ क्यों किया तथा उसकी मृत्यु के पश्चात् बिन्दुसार के साम्राज्य का प्रधानमंत्री बना रहना स्वीकार क्यों किया?

इसी प्रकार, उत्तर पश्चिमी राज्यों का उच्छेद करके वहाँ एकछत्र साम्राज्य की स्थापना का क्या कारण था? वहाँ किस नन्द सम्राट ने उसका अपमान किया था जिसका बदला लेने के लिए वह ऐसा करता?

इसके अतिरिक्त, ईसा के प्रथम शताब्दी में लिखे गये मृच्छकटिक नाटक में विष्णु गुप्त कौटल्य की विद्वता एवं अर्थशास्त्र का वर्णन कैसे किया जाता यदि वह बाद की रचना होती? १४०० पहले लिखे गये मुद्राराक्षस नाटक में कौटल्य की राजनीतिक प्रतिभा और कूटनीति का विशद वर्णन किया गया है। कामन्दक ने अपने नीतिशास्त्र में कौटल्य के नीति-सूत्रों तथा अर्थशास्त्र की मान्यताओं के आधार पर एक विश्वस्त नीति शास्त्र की रचना की है।

कौटल्य की प्रामाणिकता के सम्बन्ध में सन्देह प्रकट करने के लिए कुछ मूर्खतापूर्ण तर्क भी दिये जाते हैं। कहा जाता है कि अर्थशास्त्र में कहीं भी यह नहीं लिखा कि मैं विष्णु गुप्त कौटल्य ही इस ग्रन्थ का लेखक है वहाँ यही कहा जाता है कि यह ग्रन्थ विष्णु गुप्त कौटल्य का लिखा हुआ है। संस्कृत, अंग्रेजी और अन्य सभी भाषाओं में अपने लिए अन्यवाचक पद्धति में उल्लेख करने की सामान्य परम्परा है। कौटल्य ने इसी परम्परा का ग्रन्थ में पालन किया है।

एक स्थान पर वह अपने सम्बन्ध में लिखते हैं जैसा कि पीछे कहा जा चुका है।

इन स्पष्ट उल्लेखों के पश्चात् भी यह अनर्गल प्रलाप करना असंगत है कि अर्थशास्त्र का लेखक कोई अन्य व्यक्ति है तथा इसे प्रामाणिकता प्रदान कराने के लिए ही उसका लेखक कौटल्य कह दिया गया है।

यह तर्क दो युक्तियों के आधार पर असंगत हैं। पहला तो यह कि वे कौन से ऐतिहासिक कार्य थे जिन्होंने कौटल्य की प्रामाणिकता इतनी सर्वमान्य कर दी थी कि उनके द्वारा न लिखा गया ग्रन्थ भी सर्वमान्य हो गया। इसके केवल तीन कारण हो सकते हैं और वे ही हो भी सकते हैं। पहला तो यह कि कौटल्य ने निरंकुश राजतंत्रों और संघ राज्यों का उच्छेद किया था। दूसरे, आर्थिक विकास, राष्ट्रीय सुरक्षा और राष्ट्रनिर्माण के लिए मौर्य साम्राज्य की स्थापना की और तीसरे तथा अन्तिम रूप में उन्होंने राजतंत्रों के सफल एवं अनुशासित संचालन के लिए अर्थशास्त्र की रचना की।

यदि ये तीनों ही कार्य उन्होंने नहीं किये हैं तो वे अन्य कारण कौन से हो सकते हैं जो उनके द्वारा न लिखी गयी किसी अप्रमाणित पुस्तक को भी प्रमाणिकता प्रदान कर सकते हैं?

ऐसे लोगों का मुख्य उद्देश्य एक गम्भीर राजनेता एवं दार्शनिक के रूप में उभरे कौटल्य के चित्र पर कीचड़ उछालना मात्र है।

ये विद्वान मूर्ख यह तो नहीं मानते कि कौटल्य नाग देश (तक्षशिला) का रहने वाला था, विश्वविद्यालय में उसकी महती प्रतिष्ठा थी और सिकन्दर द्वारा भारतीयों के नरसंहार का प्रतिशोध लेने के लिए वह अत्यधिक व्याकुल था। नहीं, वे तो उसे मगध का ही रहने

वाला, कालाकलूटा, काणा, क्रोधी और कुरूप ब्राह्मण मानते हैं जो श्राद्ध में भाग लेने लायक न होते हुए भी मंत्री शकटार द्वारा आमंत्रित कर दिया गया तथा नन्द सम्राट का अपमान न सह कर क्रोध में उसके उच्छेद करने की प्रतिज्ञा कर लेता है।

यदि यह बचकाना कथानक सही है तो कौटल्य के अनेक नामों में एक नाम नागमल्ल भी है, इसका क्या तात्पर्य हो सकता है? दूसरे इस कथानक से जुड़ा हुआ अन्य कथानक भी है। कौटल्य राजमहल के निकट उपजी कुशाएँ खोद-खोद कर उनमें मट्ठा डाल रहा था ताकि वे दस-बीस वर्षों तक भविष्य में भी उत्पन्न न हों। शकटार ने कारण पूछा तो उसने बताया कि इन कुशाओं से लहूलुहान होने के कारण वह विवाह मण्डप में भाग नहीं ले सका और उसके विवाह में विघ्न उत्पन्न कर देने के कारण ही वह सदा के लिए कुशाओं का उच्छेद करके रहेगा। कुछ स्थानों पर यह भी लिखा है कि कौटल्य ने यह बात शकटार से नहीं प्रत्युत, स्वयं चन्द्र गुप्त मौर्य से कही थी। जो भी हो कथा आगे बढ़ती है कि उन्होंने श्राद्ध भोजन के लिए नन्द सम्राट की यज्ञशाला में आमंत्रित कर दिया। उसकी कूरूपता को देखकर सम्राट ने उसे श्राद्ध मण्डप से धक्के देकर निकलवा दिया जिससे उसकी शिखा के वाल बिखर गये। वहीं उसने प्रतिज्ञा कर ली कि 'नन्द साम्राज्य का उच्छेद करके ही शिखा बाँधूगा।'

इस कथानक में विष्णु गुप्त कौटल्य का व्यक्तित्व एक सनकी, असन्तुष्ट, दिशाहीन और क्रोधी क्षुद्रपुरुष का प्रतीत होता है। ऐसे व्यक्ति को भारत के प्रथम राष्ट्र निर्माता के रूप में कौन मान्यता प्रदान कर सकता है? ये सभी कथानक मनगढ़न्त हैं और महान दार्शनिक राजनेता की महती प्रतिष्ठा के विपरीत हैं। यदि विवाह में विघ्न डाल देने के कारण वह कुशाओं पर इतना क्रुद्ध था तो वाद में आजीवन अविवाहित क्यों रहा? और यदि नन्द साम्राज्य का उच्छेद करने के अभियान में गिरफ्तार होने पर कारागार से भागने में वाधा मानकर वह कुशाओं का उन्मूलन कर रहा था तो पूछने पर शकटार अथवा मौर्य को यह कैसे बता देता कि नन्दवंश का विनाश करने की योजना का ही यह एक भाग है? अपने मन की गूढ़ योजना अपरिचित व्यक्तियों पर प्रकट कर देने वाला व्यक्ति विष्णु गुप्त कौटल्य कदापि नहीं हो सकता। ऐसा तो केवल छिछला व्यक्ति ही कर सकता है और वह स्थापित साम्राज्यों का उन्मूलन तथा अनुशासित साम्राज्य का संस्थापक नहीं हो सकता।

कुछ ब्रिटिश इतिहासकारों ने न तो कौटल्य को मौर्य साम्राज्य का संस्थापक माना है और न उसका समकालीन। उन्होंने भारतीय इतिहास के बीहड़ जंगलों में उसे इस प्रकार विलीन कर दिया है कि वह एक भटका हुआ जंगली व्यक्ति प्रतीत होता है जिसकी भारतीय इतिहास में न तो कोई भूमिका है और न कोई छाप। ब्रिटिश लेखकों में हमें अपने महिमामण्डित इतिहासकारों और राष्ट्रनिर्माताओं से बड़ी कुटिलता के साथ दूर करने का प्रयास किया है। उनका यह प्रयास भी है कि कौटल्य को तीसरी सदी का एक साधारण लेखक सिद्ध कर दिया जाये, जबकि वास्तविकता यह है कि वह हमारी सम्पूर्ण भारतीय राजनीतिक परम्पराओं के संस्थापक हैं। उनसे अधिक प्रतिष्ठा प्राप्त किसी अन्य पुराने राजनेता का नाम उनके समकक्ष रख पाना किसी के लिए भी संभव नहीं है।

उनका नाम विकृत करके भी उन्हें कलंकित किया जाता है। इसमें विदेशी इतिहासकारों की टोली में कुछ प्राचीन और अर्वाचीन विद्वान भी समवेत स्वर में विकृत-गान करते हैं। पीछे बताया गया है कि विष्णु गुप्त कौटल्य अनाज का कुठला भरकर सम्पूर्ण वर्ष व्यतीत करते थे और इस सादा जीवन के कारण ही उनका एक नाम कौटल्य भी पड़ गया था। परन्तु कौटल्य नाम का सही अर्थ समझ पाने में असमर्थ इन लोगों ने कुटिल शब्द से कौटिल्य बना दिया है जबकि उनका नाम कौटिल्य नहीं प्रत्युत कौटल्य है। पता नहीं यह अनर्थ अज्ञान मूलक है या कुटिलता-प्रेरित है। ये लोग उनके नाम के साथ कुटिल विशेषण लगाकर महर्षि कौटल्य को परमधूर्त, पाखण्डी, अनैतिक और कुटिल राजनेता के रूप में चित्रित करते हैं।

फिर भी हम उन्हें कोई अवतार या धार्मिक व्यक्ति के रूप में यहाँ चित्रित करने का प्रयास नहीं कर रहे हैं। हम केवल यह दिखाना चाहते हैं कि जिन ऐतिहासिक परिस्थितियों में महात्मा कौटल्य ने जन्म लिया था वे न केवल भारत में प्रत्युत सम्पूर्ण विश्व में अत्यधिक गतिशील एवं परिवर्तनशील थीं। पूरे संसार के प्रमुख विकसित देशों में नयी वैचारिक क्रान्तियों की लहरें उठ रही थीं और उन लहरों पर तैरते उछलते अनेक विश्वविख्यात युग पुरुषों के नाम मानव-जाति को गौरवान्वित करते मिलते हैं। विश्व के अन्य महात्माओं के व्यक्तित्व एवं उपदेशों के सम्बन्ध में शायद ही कभी सन्देह प्रकट किया जाता है। परन्तु जिस भारत देश ने विश्व सभ्यता के विकास में सर्वाधिक योगदान किया है और जिसने पूरी मानव जाति को अपना परिवार समझने की उदारता प्रदान की है, उस देश के महात्माओं तथा विचारकों को संकीर्ण मनोवृत्ति के विदेशियों ने सदैव या तो अस्वीकार किया है या उनका गौरव गिराया है और या फिर उनकी ऐतिहासिक गरिमाओं को सन्देहों की धूल से धूसरित किया है।

महान राजनेता विचारक और महर्षि विष्णु गुप्त कौटल्य ऐसी ही कुटिलताओं से पीड़ित रहे हैं। नीचे के पृष्ठों में कौटल्य कालीन विश्व इतिहास की एक झलक दी जा रही है।

## कल्पनाशील कौटल्य

पिछले अध्यायों में अति संक्षेप के साथ कौटल्य के उदय से पहले की भारतीय परिस्थितियों का संक्षिप्त मूल्याँकन किया गया है। वैदिक कालीन भारत यद्यपि बहुत छोटा था और उसकी सीमाएँ एक चौथाई भारत की परिधि तक सीमित थीं, फिर भी भारतीय संस्कृति और सभ्यता के विकास में इसका योगदान सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण और निर्णायक रहा है। इस आदिम मानव सभ्यता काल में जिस प्रकार का भाई-चारा, विश्व-बंधुत्व, आमोद-प्रमोद और सुखी जीवन की धाराएँ ओत-प्रोत थीं वैसी धाराओं के लिए मानव जीवन हजारों वर्षों से तरसता आ रहा है।

हमने विस्तारपूर्वक बताया है कि वैदिक आर्यों और स्थानीय असुरों के बीच करीब डेढ़ दो हजार वर्ष तक जो अनवरत युद्ध चले थे, वह केवल दो जातियों अथवा बाहरी

आगंतुकों और स्थानीय निवासियों के बीच टकराव ही नहीं था बल्कि दो जीवन पद्धतियों और समाज व्यवस्थाओं के बीच अनिवार्य संघर्ष भी था। इस संघर्ष में असुरों की प्रारम्भिक कृषि व्यवस्था जो किरीत दासों, उदर दासों और विभिन्न प्रकार के करीब २५ श्रेणियों के दासों की उत्पादन क्षमता पर निर्भर थी, आर्यों की कबीला अर्थव्यवस्था की तुलना में उन्नत थी और इसीलिए असुर विजयी रहे।

परन्तु असुर व्यवस्था सामाजिक उत्पीड़न और शोषण पर आधारित थी जबकि वैदिक सभ्यता विश्वबंधुत्व और मानवीय समानता पर टिकी हुई थी। अतः पराजित हो जाने के उपरान्त भी समाज के मनों में उसके प्रति आकर्षण बना रहा। जैसे-जैसे वे उत्पीड़ित और शोषित होते थे वैसे-वैसे उनके मनों में वैदिक काल की ओर वापस लौट चलने की लालसा बलवती हो उठती थी। परन्तु जो व्यवस्था बीत चुकी है वह अपनी सामाजिक उपयोगिता मिटा देती है और वापस नहीं लौट पाती। नयी व्यवस्था को लोग आशंकाओं के साथ देखते अवश्य हैं परन्तु इच्छा या अनिच्छापूर्वक उसका अनुकरण करने के लिए विवश होते हैं।

इसीलिए करीब डेढ़ हजार वर्षों तक देवासुर संग्रामों के उपरान्त समन्वित संस्कृति और अर्थव्यवस्था का उदय होने के पश्चात् जिस अर्थव्यवस्था और नवसंस्कृति ने जन्म लिया उसमें पुरोहितवाद का एक छत्र प्रभुत्व था। नये दास स्वामियों, छुट-पुट राजाओं और पुरोहितों के बीच अपवित्र एवं कुटिल गठबंधन ने समाज में जिस करुण क्रंदन की सृष्टि की थी, उसका उल्लेख विस्तारपूर्वक पीछे किया जा चुका है।

उस समय पूरा भारतीय समाज ऐसी जकड़बंदियों में फँसा हुआ था कि यह विश्वास करना भी कठिन था कि पुरोहितों, राजतंत्रों, उनकी दण्ड व्यवस्था और उनके साथ जुड़ी निरंकुशता से मानव समाज को कभी मुक्ति मिलेगी। इनमें सबसे भयावह एवं वीभत्स भूमिका यज्ञों और कर्मकाण्डों की थी, जिनमें हजारों पशुओं की बलि दी जाती थी और कर्मकाण्डी पुरोहितों की स्थिति हत्यारे कसाइयों से भिन्न नहीं थी।

यह पीछे बताया जा चुका है कि इस कुचक्र ने समाज को सदियों पीछे धकेल दिया और उसे यातना शिविर में डाल दिया।

परन्तु निरंकुश राजसत्ता भी चाहे वह धार्मिक उन्माद के साथ ही क्यों न जुड़ी हो सदा-सर्वदा के लिए मानव जाति को दास बनाकर नहीं रख सकती। यही कारण है कि उपनिषद्कार महर्षियों ने तपोवनों में सर्वसाधारण जनता के साथ बैठकर न केवल ज्ञान और विज्ञान की चर्चाएँ की बल्कि कर्मकाण्ड की तुलना में मानव जीवन को संकटों से मुक्ति दिलाने के लिए ज्ञानकाण्ड को अतिश्रेष्ठ माध्यम बताया। ये उपनिषद्कार महर्षि करीब-करीब एक हजार वर्ष तक अर्थात ईसवी पूर्व ५०० वर्ष से लेकर १५०० वर्ष तक कर्मकाण्ड की असारता और ज्ञान काण्ड की श्रेष्ठता सिद्ध करने के अभियान में जुटे रहे।

फिर भी उनका यह आन्दोलन केवल बुद्धिजीवी समाज तक सीमित था। ईसा-पूर्व ५०० वर्ष पहले जब महात्मा गौतमबुद्ध ने उपनिषद्कारों तथा वैदिक आर्यों की सामाजिक मान्यताओं को अग्रसारित करते हुए यज्ञों में पशुहिंसा का विरोध किया तथा बहुजन के सुख तथा बहुजन के हित के लिए देशव्यापी जनान्दोलन छेड़ा तो देश के दार्शनिक चिंतन और

सामाजिक जीवन में नवीन प्रकार का मोड़ आ गया। यह मोड़ लाने में और भी अनेक दार्शनिकों तथा चार्वाक का विशेष महत्त्व है जिनका पीछे उल्लेख किया जा चुका है।

माना कि बौद्धिक और सांस्कृतिक क्षेत्र में इन व्यापक जनान्दोलनों के कारण पूरे भारतवर्ष में सांस्कृतिक एवं धार्मिक एकता पहले ही स्थापित हो चुकी थी। परन्तु इन सभी उपलब्धियों को एक दूसरे में पिरोकर तथा हजारों खण्डों में बँटे भारत को एक राजनैतिक सूत्र में बाँधकर देश को एक महाशक्ति के रूप में संगठित करने का काम अभी बहुत अधूरा था और असम्भव प्रतीत हो रहा था। परन्तु ईसा पूर्व ३२७ में महान सिकन्दर के आक्रमण ने राष्ट्रवाद की जो लहर उत्पन्न की उसका लाभ उठाते हुए महर्षि विष्णु गुप्त कौटल्य ने पहले दो साम्राज्यों की और बाद में दोनों का एक में विलीनीकरण करके जिस विशाल मौर्य साम्राज्य की स्थापना की उसका उद्‌देश्य किसी व्यक्ति विशेष का ऐश्वर्य बढ़ाना अथवा सुख वैभव में लिप्त होकर रहना नहीं था।

जब कोई समाज व्यवस्था अथवा अर्थव्यवस्था अपने विकास के प्रथम चरणों में होती है तो उसे बड़ी-बड़ी परीक्षाओं से गुजरना पड़ता है। रचनात्मक कार्यों तथा बलिदानों के बिना वह व्यवस्था अपने विकास के धर्म बिन्दुओं तक नहीं पहुँच पाती।

इस दृष्टि से विचार करने पर कौटल्य कालीन भारत महान रचनात्मक कार्यों का अनुष्ठान करता हुआ तथा स्वयं राजा अमात्य परिषद और अध्यक्ष मंडल को नवनिर्माण के अनवरत अभियानों में जुटाता हुआ दिखाई पड़ता है। कौटल्य के राजा और राजतन्त्र उन राजा तथा राजतंत्रों से सर्वथा भिन्न प्रकार के हैं जिनके सम्बन्ध में यह धारणा प्रचलित है कि उन राजाओं का आदेश ही कानून होता था और सारा राजपाट तथा राजकोष उनके ऐश्वर्यभोग के लिए खुला रहता था।

नहीं, कौटल्य का राजतंत्र ऐसा नहीं है। वह उदीयमान सामन्ती व्यवस्था की प्रबन्ध समिति है और राजा उसका एकमात्र प्रमुख व्यक्ति भर है। कौटल्य ने उसके सोने, जगने-बैठने, वार्तालाप करने, राजसभा में आने, गुप्तचरों से चर्चा करने और रनवास में रानियों के साथ रंगरेलियाँ करने के काम को भी इस प्रकार विभाजित किया है कि कौटल्य का राजा और राजतंत्र चाहते हुए भी निरंकुश नहीं हो सकते हैं।

उन्होंने ऐसे अनेक राजाओं के वर्णन किये हैं जो प्रजा और राज के प्रति अपने कर्त्तव्यों को भूल गये और विद्रोही जनता के हाथों अकाल मौत मारे गये। यहाँ संक्षेप में यह दोहराना भी उचित समझते हैं कि कौटल्य ने राजतंत्र के लिए जो शासन विधान तैयार किया था और जिसकी रूपरेखा दूसरे भाग में विस्तारपूर्वक दी जा रही है उसका अक्षुण प्रभाव भारतीय राजनीति पर लगभग सात सौ वर्षों तक रहा है। जिस राजा ने भी इन मर्यादाओं का उल्लंघन किया वे राज सिंहासन खो बैठे। अंतिम मौर्य सम्राट वृहद्रथ, शुंगवंश के अन्तिम सम्राट वेदभूति और कण्व वंश के अंतिम सम्राट सुशर्मा अपनी निरंकुशता और अपनी प्रजाओं के साथ अभद्र व्यवहार करने के कारण ही न केवल राज सिंहासनों से उतार कर फेंक दिये गये प्रत्युत उन्हें अपने प्राणों से भी हाथ धोना पड़ा।

इतिहास में कहा गया है कि कण्व वंश के बाद सातवाहन ब्राह्मणों और आन्ध्र नरेशों

ने करीब १३० वर्षों तक कौटल्य द्वारा स्थापित शासन विधान का मर्यादापूर्वक पालन किया और वैदिक धर्म के सुखद सपनों को स्मरण कराते रहने का प्रयास किया।

संक्षेप में यह कहना उचित होगा कि कौटल्य ने भारत का एकीकरण करके और नवजागरण की उपलब्धियों को साकार करते हुए तथा राजतंत्रों को अतिशय नियन्त्रण में रखते हुए भारत के नवनिर्माण में जो योगदान किया उसी के परिणामस्वरूप शुंग एवं कण्व वंशी ब्राह्मण राजाओं ने सम्राट अशोक की देखा-देखी और उनकी बौद्ध संगीतियों को महत्त्वहीन करते हुए हजारों विद्वानों को विद्वत परिषदों में संगठित करके रामायण और महाभारत लिखवाई, अनेक अमर काव्यों की रचनाएँ कराकर तपोवनों, वर्णआश्रम व्यवस्था और वैदिक धर्म को पुनजीर्वित करने का प्रयास किया। इन शुंगों और कण्वों ने ही सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक और वेदान्त तथा मीमांसा दर्शनों की रचना कराकर बौद्ध दार्शनिकों को मुँहतोड़ जवाब दिये।

यहाँ सांख्य, वैशेषिक, न्याय शास्त्र और वेदान्त के सम्वन्ध में कुछ लिखने का प्रसंग नहीं है किन्तु यह कहना अतिशयोक्ति नहीं होगी कि शुंग शासनकाल में ही भारत में एक ऐसा दार्शनिक भी हुआ था, जिसे कणाद कहते हैं। उसने विश्व में सवसे पहले परमाणु की कल्पना की थी। और कण्व काल में आर्यभट्ट ऐसे अद्भुत खगोल शास्त्री एवं भूगोल वेत्ता हुए हैं जिन्होंने सर्वप्रथम धरती को गोल कहा था और इसीलिए उसके विज्ञान का नाम भूगोल पड़ा। उसी ने और वराहमिहिर ने विश्व में सबसे पहले नक्षत्रों को गतिशील बताया था और उनकी गति का मापन करके यह सिद्ध कर दिया था कि सूर्य ग्रहण या चन्द्र ग्रहण किस माह की किस तिथि में होंगे। कण्व वंश के तुरन्त उपरान्त परमवीर विक्रमादित्य ने भी कौटल्य के शासन विधान को ही अपने शासन का आदर्श माना था। इससे राष्ट्र में जो शान्ति और व्यवस्था स्थापित हुई, उसने कृषि, उद्योगों तथा वाणिज्य का असीमित विस्तार करने के साथ-साथ भारत का अपार वैभव वढ़ाया तथा कालीदास, भवभूति, अश्वघोष तथा अन्य हजारों महाकवि तथा लेखक उत्पन्न किये जिन्होंने देश की गरिमा में चार चाँद लगाये।

अतः इस ऐतिहासिक विवेचना के उपरान्त पाठकों में यह स्वभाविक रुचि उत्पन्न हो जाती है कि कौटल्य का वह शासन विधान क्या होगा जिसने हजारों टुकड़ों में विखरे भारत को एक सूत्र में जोड़ा, एक छत्र साम्राज्य की स्थापना की और सामन्तवाद के अभ्युत्थान के लिए ऐसे कार्यक्रम प्रस्तुत किये जिनके कार्यान्वयन से यह देश ढाई हजार वर्ष पहले ही विश्व का अग्रणीतम राष्ट्र बन गया था।

अगले भाग में कौटल्य के अर्थशास्त्र पर आधारित उसके शासन विधान की संक्षिप्त रूपरेखा प्रस्तुत की जा रही है।



क्यों न हो तिनके नहीं खाता (१६४)। प्राण खोकर भी विश्वास की रक्षा करनी चाहिए (१६५)। चुगली करने और सुनने वाले का उसके पुत्र और पत्नी भी त्याग कर देते हैं (१६६)।

सही और लाभदायक बात बालक भी क्यों न कहे, सुननी चाहिए (१६७)। बात सच्ची भी क्यों न हो यदि अविश्वसनीय लगती हो, तो नहीं कहनी चाहिए। थोड़े दोष के कारण गुण-बहुल व्यक्ति और वस्तु का परित्याग नहीं किया जाता (१६९)। पशुओं में भी दोष मिल जाते हैं (१७०)। ऐसा कोई रत्न नहीं जो खण्डित न हो (१७१)। मर्यादा से बाहर की किसी बात पर विश्वास न करे (१७२)। शत्रु के हित में किया गया प्रिय कार्य भी शत्रुता करना ही माना जाता है (१७३)। ढेंकुली झुककर भी कुएँ का पानी खींच लेती है (१७४)।

सज्जनों की राय का उल्लंघन न करे (१७५)। गुणियों के पास बैठकर निर्गुण भी गुणवान हो जाता है (१७६)। दूध में मिला पानी दूध ही कहलाता है (१७७)। गुलाब के फूल की मिट्टी में गुलाब की सुगन्ध आती है (१७८)। सोने के साथ मिलकर चाँदी भी सोना कहलाती है (१७९)। बुद्धिहीन व्यक्ति उपकार करने वाले का भी अपकार ही करता है (१८०)। पाप कर्म करने वाले लोकनिन्दा से नहीं डरते (१८१)।

शत्रु भी उत्साह भरे लोगों के वश में आ जाते हैं (१८२)। राजाओं का वास्तविक धन विक्रम (वीरता) है (१८३)। आलसी व्यक्ति के लिए इस संसार में कुछ नहीं है (१८४)। उत्साहहीनता से भाग्य भी गिर जाता है (१८५)। जैसे मछियारा काम के योग्य तुल ढूँढ़ लेता है, उसी प्रकार, कार्यार्थी उपयुक्त अर्थ की खोज कर लेता है (१८६)। जिस पर कोई भी विश्वास नहीं करता और जो अविश्वास है, उन पर विश्वास न करें (१८७)। विष तो सभी समय विष ही रहेगा (१८८)।

आर्थिक योजनाओं में शत्रु को कभी सहयोगी न बनाएँ (१८९)। अर्थसिद्धि में शत्रु पर विश्वास न करें (१९०)। सभी सम्बन्ध अर्थ पर आधारित होते हैं (१९१)। शत्रु का पुत्र भी, यदि मित्र हो, रक्षा करनी चाहिए (१९२)। जब तक शत्रु के दोषों का पता चले तब तक उसे वहन करें (१९३)। दोषों (कमियों) का पता चलते ही प्रचार करना चाहिए (१९४)। अपनी कमियाँ प्रकाशित न होने दें (१९५)। शत्रु सदैव कमियों पर प्रहार करते हैं (१९६)। शत्रु चाहे अपनी मुट्ठी में भी क्यों न हो, विश्वास न करें (१९७)।

अपने लोगों का दुर्व्यवहार रोके। किसी के अधिकारी जब दुर्व्यवहार करते हैं तो उसका दायित्व स्वामी पर ही जाता है (१९८)। जरा सा तिरस्कार या दुर्व्यवहार भी स्वाभिमानियों को दुःखी कर देता है (१९९)। शरीर के किसी एक अंग का विकार भी मनुष्य को व्याकुल कर देता है (२००)। सदाचारी और सुशील व्यक्ति शत्रु पर भी विजय पा लेता है (२०१)। नीच लोगों का तिरस्कार अच्छा लगता है (२०२)। नीच व्यक्ति को कभी नेक सलाह नहीं देनी चाहिए (२०३)। नीच व्यक्तियों पर विश्वास नहीं करना चाहिए (२०४)। नीच पुरुष का चाहे सत्कार ही किया जाय, पर बदले में वह पीड़ा ही पहुँचाता है (२०५)। जंगल की आग चन्दन को भी जला ही देती है (२०६)। किसी व्यक्ति का कभी अपमान

न करे (२०७)। क्षमा कर देने के लिए किसी को बाध्य न करें (२०८)। स्वामी की ओर से अकेले में कही गयी बात को नीच व्यक्ति बढ़ा-चढ़ाकर और बार-बार दूसरों के सामने कहता है (२०६)। अनुराग की सूचना फल स्वयं दे देता है (२१०)। ऐश्वर्य बुद्धिमत्ता का ही फल है (२११)। जो देना है उसे भी मूर्ख व्यक्ति बड़ी कठिनाई से देता है (२१२)। महान् ऐश्वर्य पाकर भी अभिमानी व्यक्ति नष्ट हो जाता है (२१३)। धैर्यहीन एवं झटपट लाभ पाने को अधीर व्यक्ति कुछ प्राप्त नहीं कर पाता है (२१४)।

दुर्जनों के पास कभी नहीं बैठना चाहिए (२१५)। शराबी के हाथ में दूध भी शराब ही माना जाता है (२१६)। संकटों के समय उचित निर्णय करना बुद्धि ही का काम है (२१७)। कम खाना ही स्वास्थ्य का मूल है (२१८)। यदि अजीर्ण हो गया हो अर्थात् कुछ भी हजम न होता हो तो पथ्य और अपथ्य सभी कुछ वर्जित है (२१६)। पहले खाया हुआ पच जाने पर खाने वाले पुरुषों को कोई व्याधि नहीं सताती (२२०)। वृद्धावस्था में बढ़ती हुई व्याधि की कभी उपेक्षा न करें (२२१)। अजीर्ण होने पर भोजन करना दुःख ही दुःख है (२२२)। व्याधि शत्रु से भी अधिक दुःखद होती है (२२३)।

कोष की स्थिति देखकर ही दान किया जाय (२२४)। जिसकी इच्छाएँ बढ़ी हुई हों, उसे काबू में करना आसान है (२२५)। यदि अनेक कार्य सामने हों, तो उसे ही करना चाहिए जिससे अधिक लाभ हो और भविष्य में भी हित साधन होता हो (२२६)। युद्ध के अवसर पर राजा को स्वयं ही स्कन्धावार का निरीक्षण करना चाहिए (२२७)। मूर्ख लोग दुःसाहस के अभ्यस्त होते हैं (२२८)। मूर्खों से लड़ाई-झगड़ा और बहस-विवाद नहीं करना चाहिए (२२६)। मूर्खों में बैठकर उन्हीं जैसी बातें करनी चाहिए (२३०)। लोहा लोहे से ही काटा जा सकता है (२३१)। बुद्धिहीन पुरुष किसी का मित्र नहीं होता (२३२)।

धर्म से ही समाज का धारण (निर्वध्न) होता है (२३३)। धर्म और अधर्म मृत व्यक्ति का भी अनुगमन करते हैं (२३४)। दया, धर्म की जन्मभूमि है (२३५)। सत्य और दान धर्म के मूल हैं (२३६)। धर्म के द्वारा ही जनता का मन जीता जा सकता है (२३७)। धार्मिक व्यक्ति की मृत्यु भी रक्षा करती है (२३८)। जहाँ कहीं धर्म के विपरीत पाप का जितना विस्तार होता है वहाँ उतनी मात्रा में धर्म का तिरस्कार होता है (२४०)। उपस्थित विनाशों का आकार उनकी प्रकृति और हानि की मात्रा से जाना जा सकता है (२४१)। धर्म विरोधी कार्यों की ओर झुकाव से अधर्म की वृद्धि का आभास मिलता है (२४२)।

चुगलखोर (पिशुन) बात को गोपनीय नहीं रख सकता (२४३)। दूसरों की गुप्त बातें कान लगाकर सुनना वर्जित है (२४४)। अपने खुशामदी को दायित्व सौंपना पाप है (२४५)। अपने विश्वस्त एवं हितैषी व्यक्तियों का उल्लंघन नहीं करना चाहिए (२४६)। दुष्ट तो माता भी क्यों न हो, त्याग देना चाहिए (२४७)। अपने हाथ में भी सड़न उत्पन्न हो गयी हो तो काट देना चाहिए (२४८)। अपना हितचिन्तक पराया भी हो, वह बन्धु ही है (२४६)। सूखे जंगल में भटककर भी औषध मिलती हो तो लेनी चाहिए (२५०)। चोरों पर विश्वास कभी

नहीं करना चाहिए (२५१)। जो कार्य सरलता से हो जाते हैं, उनकी उपेक्षा कभी नहीं करनी चाहिए (२५२)। व्यसन तो थोड़ा सा भी क्यों न हो, हानिकर है (२५३)।

स्वयं को अमर सोचकर आर्थिक साधनों का संचय करना चाहिए (२५४)। जिसके पास अर्थ होता है, उसी का सब आदर करते हैं (२५५)। महान् इन्द्र भी क्यों न हो, यदि दीवाला निकल जाता है तो कोई नहीं पूछता (२५६)। दरिद्र होकर जीना तो जीवित रहकर मरना है (२५७)। जिसके पास पैसा है, वह कुरूप भी सुन्दर कहा जाता है (२५८)। पैसे वाला चाहे कंजूस ही क्यों न हो याचना करने वाले उसे नहीं छोड़ते (२५९)। पैसे वाला खराब खानदान (अकुलीन) का भी कुलीन माना जाता है (२६०)। अनार्य (निकृष्ट-गुलाम) का क्या अपमान जो उसे अनुभव ही नहीं करता (२६१)। जिनके पास ज्ञान और कारीगरी है, उन्हें जीविका का कोई भय नहीं होता (२६२)। जितेन्द्रिय व्यक्ति को विषय भोग का डर नहीं (२६३)। जिनकी मनःकामनाएँ और उद्देश्य पूरे हो चुकते हैं उन्हें मृत्यु का भय नहीं है (२६४)।

सज्जन दूसरे व्यक्ति के काम को अपना ही काम मानकर करते हैं (२६५)। दूसरों के धन पर दाँव नहीं लगाना चाहिए (२६६)। जो दूसरों के वैभव के भरोसे दम ठोकता है, अपना विनाश आमंत्रित करता है (२६७)। किसी दूसरे का धन पुराल ही क्यों न हो, उठाना नहीं चाहिए (२६८)। जो दूसरों का द्रव्य हटाता है, वह अपने द्रव्य का नाश आमंत्रित करता है (२६९)। चोर से बड़ा मौत का फन्दा (मृत्युपाश) कुछ नहीं होता (२७०)। विपत्ति के समय दलिया भी जीवन-धारण का साधन हो जाता है (२७१)। जो मर चुका है, दवा उसका क्या करेगी (२७२)। कभी-कभी अपनी ही प्रभुता (सामर्थ्य) का भरोसा करके प्रयोजन सिद्ध होता है (२७३)।

नीच व्यक्ति को उसकी विद्या पाप कार्यों में ही प्रेरित करती है (२७४)। साँप को दूध पिलाने से अमृत नहीं, विष ही बनता है (२७५)। अर्थ तो बहुत है, परन्तु अन्न (धान्य) जैसा कोई नहीं (२७६)। भूख से बड़ा शत्रु कोई नहीं (२७७)। धनहीन को भूख लगती भी बहुत है (२७८)। भूखे के लिए कुछ भी अभक्ष्य नहीं है (२७९)। इन्द्रियाँ मनुष्य को बुढ़ापे के अधीन कर देती हैं (यदि कार्य करने की क्षमता है तो बुढ़ापा कैसा) (२८०)। उदार स्वामी की ही सेवा करनी चाहिए (२८१)। कंजूस स्वामी का सेवक तो आग पाने की कामना से खद्योत (जुगनू) पर फूँक मारता है (२८२)। ऐसे ही स्वामी का सहारा लेना चाहिए जो विशेष गुणों का ज्ञाता हो (२८३)।

मैथुन करना बुढ़ापा समीप लाना है (२८४)। मैथुन नहीं करना स्त्रियों का बुढ़ापा है (२८५)। नीच और उत्तम नर-नारियों का विवाह वर्जित है (२८६)। मैथुन करने के अयोग्य नर-नारी का मैथुन, आयु, यश और पुण्य तीनों का क्षय कर देता है (२८७)। अहंकार से बड़ा शत्रु कोई नहीं (२८८)। संसद् (सभा) में शत्रु की निन्दा करना बुरा है (२८९)। शत्रु की विपत्ति की चर्चा सुखद होती है (२९०)। धनहीन व्यक्ति बुद्धि खो बैठता है (२९१)। धनहीन (छोटा) व्यक्ति किसी के हित की बात कहे तब भी सुनी नहीं जाती (२९२)। धनहीन

पुरुष की भार्या भी तिरस्कार करती है (२६३)। आम पर यदि बौर न लगा हो तो भौंरा उधर फटकता तक नहीं (२६४)। धनहीनों का धन विद्या ही है (२६५)। विद्या धन को चोर भी नहीं चुरा सकते (२६६)। विद्या से मनुष्य ख्याति प्राप्त करता है (२६७)। यशरूपी शरीर का कभी विनाश नहीं होता (२६८)।

सज्जन वही है जो दूसरों के काम आये (२६६)। शास्त्र इन्द्रियों पर नियन्त्रण रखता है (३००)। शास्त्र विरुद्ध कार्यों में संलग्न व्यक्ति को शास्त्र ही रोकता है (३०१)। निकृष्ट मनोवृत्ति वालों को शास्त्राध्ययन नहीं करना चाहिए (३०२)। म्लेच्छों की तरह बोलना नहीं सिखाना चाहिए अथवा यवनपारसीक आदि म्लेच्छों को भाषाएँ नहीं पढ़ानी चाहिए (३०३)। म्लेच्छों (यूनानियों और ईरानियों) में भी यदि अच्छे गुण हो तो ग्रहण करना चाहिए (३०४)। गुण ग्रहण करने में ईर्ष्या नहीं करनी चाहिए (३०५)। शत्रु में भी सद्गुण हों तो ग्रहण करने चाहिए (३०६)। विष में से भी अमृत लेना चाहिए (३०७)। अवस्था से पुरुष को सम्मान मिलता है (३०८)। स्थान पर ही आदमी का आदर होता है (३०९)। श्रेष्ठ पुरुषों के आचरण का अनुकरण करना चाहिए (३१०)। सामाजिक मर्यादाओं का उल्लंघन नहीं करना चाहिए (३११)। श्रेष्ठ आदमी का कोई मूल्य नहीं है (३१२)। श्रेष्ठ नारी के समान कोई रत्न नहीं होता (३१३)। सच्चा रत्न सरलता से नहीं मिलता (३१४)। बदनामी सबसे बड़ा भय है (३१५)। आलसी व्यक्ति शास्त्रों का रहस्य नहीं पा सकता (३१६)। स्त्रैण (लुगाईबाज) को न स्वर्ग मिलता है और न वह धार्मिक कृत्य कर सकता है (३१७)। उसका तो स्त्रियाँ भी आदर नहीं करतीं (३१८)। फूलों का इच्छुक व्यक्ति सूखा पेड़ नहीं सींचता (३१६)। असंभावित वस्तु में आशा करना ऐसा ही है जैसे कोई भोजनार्थी रेत को पकाता हो (३२०)। बड़े लोगों का मजाक कभी नहीं बनाना चाहिए (३२१)। कार्य की सफलता उसके विशिष्ट कारणों की सूचना दे देती है (३२२)। जो कार्य तत्काल होने आवश्यक हैं उनमें नक्षत्रों और ग्रहों की पूछताछ नहीं करनी चाहिए (३२४)।

परिचित है, यह सोच कर गल्तियाँ नहीं ढकनी चाहिए (२२५)। जो व्यक्ति स्वयं अशुद्ध (बेईमान) है, वह दूसरों को भी अपने जैसा ही सोचता है (२२६)। स्वभाव टाला नहीं जा सकता (३२७)। दण्ड अपराध के अनुरूप होना चाहिए, न्यूनाधिक नहीं (३२८)। प्रसंग के अनुरूप ही बात कहनी चाहिए, अप्रासंगिक नहीं (३२६)। जैसी आर्थिक हैसियत हो, आभरण उसके अनुरूप ही पहनने चाहिए (३३०)। अपने कुल के अनुरूप आचरण करना चाहिए (३३१)। कार्य के अनुसार ही प्रयत्न करना चाहिए (३३२)। दान लेने वाले की हैसियत देखकर दान देना चाहिए (३३३)। आयु के अनुरूप वेश धारण करना चाहिए (३३४)। भृत्य वही है जो स्वामी के लिए निष्ठावान (विश्वास के योग्य) हो (३३५)। भार्या वही है जो पति की इच्छाओं के अनुसार चलती हो (३३६)। गुरु के निर्देशों का पालनकर्त्ता ही शिष्य है (३३७)। पिता के आदेशों का पालन करने वाला ही पुत्र है (३३८)।

जब कोई बहुत सेवा सुश्रूषा और खुशामद करता हो तो सन्देह करना चाहिए (३३६)। स्वामी का ही अनुगमन करना चाहिए (३४०)। माँ से पिटा हुआ बच्चा माँ के

सामने ही रोता है (३४१)। स्नेही व्यक्ति का क्रोध बहुत अल्प और अल्पकाल के लिए होता है (३४२) मूर्ख की यह पहचान है कि वह दूसरों के दोषों को ही देखता है। उसे अपने दोष नहीं दिखते (३४३)। छल-कपट और धोखा सेवा की ओट में ही छिपते हैं (३४४)। उपचार (सेवा) वही है जो किसी घात के साथ की जाती है (३४५)। चिरपरिचित जन जब बढ़-चढ़ कर उपचार (सेवा) करें तो सोचना चाहिए कि दाल में कुछ काला है (३४६)। दूध देते समय गाय चाहे लात ही क्यों न मारती हो, परन्तु वह अकेली हजारों कुत्तों से अच्छी है (३४७)। कल मिलने वाले मोर से आज का कपोत अच्छा (३४८)।

अत्यधिक लगाव और चिपके रहने से दोष उत्पन्न होता है (३४९)। शान्त स्वभाव का अक्रोधी व्यक्ति सबको जीत लेता है (३५०)। यदि अपकार करने वाले व्यक्ति पर क्रोध होता है तो पहले क्रोध पर ही क्रोध करना चाहिए (३५१) बुद्धिमान व्यक्तियों में मूर्ख, मित्र और गुरु तथा उनके चहेतों में विवाद न करे (३५२)। पिशाच कर्म किये बिना ऐश्वर्य नहीं आता (३५३)। धनिक लोग अच्छे कार्यों में श्रम नहीं करते (३५४)। सवारी से यात्रा करने वाले चलने से नहीं थकते (३५५)। नारी बिना लोहे की बेड़ी हैं (३५६)। जो जिस कार्य में कुशल हो, उसे उसी कार्य में लगाना चाहिए (३५७)। बुरी स्त्रियाँ स्वाभिमानी पुरुषों का शरीर सोख लेती हैं (३५८)।

मदिरापान न करके स्त्रियों का निरीक्षण करना चाहिए (३५९)। स्त्रियों पर थोड़ा-सा भी विश्वास न करें (३६०)। स्त्रियों के स्वभाव में स्थिरता और व्यवहार कुशलता नहीं होती (३६१)। माता सभी गुरुओं में श्रेष्ठतम गुरु है (३६२)। सभी अवस्थाओं में माता का भरण-पोषण करना ही चाहिए (३६३)। विद्वता आभूषणों से ढक जाती है (३६४)। लज्जा नारी का आभूषण है (३६५)। ब्राह्मणों का आभूषण वेद का ज्ञान है (३६६)। धर्म सभी का आभूषण है (३६७)। सुशीलता (विनय) सभी भूषणों का भूषण है (३६८)। उसी देश में रहना चाहिए जहाँ उपद्रव न हो तथा शान्ति एवं स्थिरता हो (३६९)। देश वही है जहाँ के निवासी भले हों (३७०)। राजा से सदा डरना चाहिए (३७१)। राजा से बड़ा देवता कोई नहीं (३७२)। राजा का कोप अग्नि के समान दूर से ही जला देता है (३७३)। राजा के पास खाली हाथ कभी न जाएँ (३७४)। गुरु और देवता के पास भी (३७५)। पारिवारिक जनों से भय खाना चाहिए (३७६)। राजद्वार में जाते रहना चाहिए (३७७)। राजपुरुषों के साथ अच्छे सम्बन्ध रखने चाहिए (३७८)। राजदासी के साथ संभोग न करें (३७९)। आँखें उठा-उठा और आँखों में आँखें गड़ा कर राजा को न देखें (३८०)। गुणवान पुत्र हो तो गृहस्थ स्वर्ग में है (३८१)। पुत्रों को सभी विद्याओं में पारंगत करना चाहिए (३८२)।

जनपद के लिए गाँव छोड़ दे (३८३)। गाँव के लिए कुटुम्ब छोड़ा जाता है (३८४)। पुत्र का लाभ सबसे बड़ा लाभ है (३८५)। पुत्र वही है जो दुर्गति से माता-पिता की रक्षा करे (३८६)। पुत्र अपने वंश की ख्याति फैलाता है (३८७)। पुत्रहीन को मुक्ति नहीं मिलती (३८८)। भार्या वही है जो माता अर्थात् जननी हो (३८९)। तीर्थ आदि की यात्राओं के अवसर पर पुत्रवती को साथ लेकर जाना चाहिए (३९०)। तीर्थ यात्राओं के अवसर पर

संभोग करने से ब्रह्मचर्य नष्ट हो जाता है (३६१)। दूसरे की स्त्री में अपना वीर्य न सींचे (३६२)। स्त्रियाँ पुत्रों के लिए होती हैं (३६३)।

अपनी दासी को पत्नी बनाना वास्तव में स्वयं दास बन जाना है (३६४)। जिसका विनाश सिर पर हो, वह हितकारी बात नहीं सुनता (३६५)। प्रत्येक प्राणी के जीवन में सुख और दुख का सदा अभाव नहीं होता (३६६)। जैसे बछड़े माता का साथ नहीं छोड़ते वैसे ही सुख और दुख कर्ता के पीछे चलते हैं (३६७)। सज्जन किसी के तिल मात्र उपकार को भी पर्वत के समान मानते हैं (३६८)। अनार्य के ऊपर उपकार नहीं करना चाहिए (३६६)। अपने ऊपर किये उपकार का बदला देने के भय से अनार्य अपने उपकार करने वाले का शत्रु बन जाता है (४००)। किसी की ओर से किये गये अल्पमात्र उपकार का भी बदला चुकाने की चिन्ता में आर्य को नींद नहीं आती (४०१)।

देवता का कभी तिरस्कार न करें (४०२)। ज्ञान का साधन चक्षु से अधिक कुछ नहीं है। वही सबसे बड़ी ज्योति है (४०३)। चक्षु ही प्राणियों का नेता, मार्गदर्शक है (४०४)। चक्षुविहीन शरीर क्या कर सकता है (४०५)। पानी में पेशाब (मूत्र) कभी नहीं करना चाहिए (४०६)। नंगा होकर जल में प्रवेश न करे (४०७)। शरीर के अनुरूप ही ज्ञान होता है (४०८)। बुद्धि के अनुसार ही वैभव होता है (४०६)। आग में आग नहीं फेंकनी चाहिए (४१०)। तपस्वियों का स्वागत सत्कार करना चाहिए। वे पूजनीय हैं (४११)। दूसरी स्त्रियों के पास गमन नहीं करना चाहिए (४१२)। भूखे को रोटी देना भ्रूण हत्या का पाप तक धो देता है (४१३)। जब भी धर्म का पालन कर ले तभी अच्छा है (४१५)।

सद्व्यवहार स्वर्ग ले जाता है (४१६)। सत्य से बढ़ कर कोई तप नहीं (४१७)। सत्य स्वर्ग का साधन है (४१८)। संसार सत्य पर टिका है (४१६)। सत्य से वर्षा होती है (४२०)। झूठ से बढ़कर पाप नहीं है (४२१)। गुरुजनों की मीमांसा आलोचना नही करनी चाहिए (४२२)। धूर्त्तता का सहारा कभी न लें (४२३)। नीच व्यक्ति का कोई मित्र नहीं होता (४२४)। दरिद्र व्यक्ति को जीवन निर्वाह पीड़ा देता है (४२५)। जो दान करने में शूर है, वही शूर है (४२६)। गुरुओं, देवों तथा ब्राह्मणों में भक्ति रखना मानव का आभूषण है (४२७)। सुशीलता सभी स्थानों पर आभूषण है (४२८)। अकुलीन व्यक्ति भी यदि सुशील है तो कुलीन से अच्छा है (४२६)। सदाचार से आयु और कीर्ति दोनों की वृद्धि होती है (४३०)। जिससे अहित होता हो, ऐसा प्रिय वचन भी नहीं बोलना चाहिए (४३१)। ऐसे किसी अकेले व्यक्ति के पीछे न चल पड़ें जिसका बहुसंख्यक समाज विरोध करता हो (४३२)। दुर्जनों से मिलकर कभी साझेदारी के काम न करें (४३३)। नीच व्यक्ति चाहे जितने सफल एवं सामर्थ्यवान् हों, उनसे सम्बन्ध बढ़ाना उचित नहीं है (४३४)। ऋण, शत्रु और व्याधि कभी शेष नही छोड़ना चाहिए (४३५)। सदा हितकारी कार्य करना कल्याणकारी है (४३६)। जो मार्ग में आया है, उसका तिरस्कार नहीं करना चाहिए (४३७)।

नीच पुरुष पहले तो दुष्कर कार्य करा लेते हैं और बाद में उस कार्य की निन्दा करते हैं (४३८)। कृतघ्न (ऐहसान फरामोश) नरक से वापस नहीं लौटता (४३६)। किसी व्यक्ति

की उन्नति और उसका विनाश दोनों ही उसकी जवान पर आधारित हैं (४४०)। जबान विष और अमृत दोनों की खान है (४४१)। मधुर भाषी का शत्रु कौन होगा? (४४२)। स्तुति करने पर देवता भी तो प्रसन्न हो जाते हैं (४४३)। दुर्वचन चाहे असत्य ही क्यों न हो, परन्तु सदा याद रहता है (४४४)। राजा के विरुद्ध नहीं बोलना चाहिए (४४५)। कानों को भाने वाले कोयल के वचनों से लोग प्रसन्न हो उठते हैं (४४६)। अपने धर्म का पालन करने के कारण सत्पुरुष कहे जाते हैं (४४७)।

माँगने वाले की इज्जत नहीं (४४८)। सौभाग्यवती होना ही स्त्रियों का आभूषण है (४४६)। शत्रु के भी जीवन-निर्वाह-साधन पर हमला नहीं करना चाहिए (४५०)। खेत वही श्रेष्ठ है जहाँ बिना प्रयत्न के पानी उपलब्ध हो (४५१)। एरण्ड का सहारा लेकर हाथी को नहीं भड़काना चाहिए (४५२)। शाल्मती का पेड़ चाहे जितना बड़ा हो, हाथी बाँधने के काम नहीं आता (४५३)। कनेर का पौधा बहुत बड़ा हो, तव भी मूसल वनाने के काम नहीं आता (४५४)। जुगनू चाहे जितना चमकता हो आग का काम नहीं करता (४५५)। बहुत बूढ़ा और लम्बा चौड़ा होना गुण का कारण नहीं होता (४५६)। नीम चाहे जितना पुराना हो सरोता नहीं होता (४५७)। जैसा बीज डालोगे वैसा ही फल मिलेगा (४५८)। जैसा शास्त्र पढ़ते हैं वैसी ही बुद्धि होती है (४५६)। जैसा कुल होता है वैसे ही आचरण होते हैं (४६०)। नीम को चाहे जितना सजाओ आम नहीं हो जाता (४६१)। आया सुख छोड़ना नहीं चाहिए (४६२)। दुख का कारण आदमी स्वयं है (४६३)। रात में इधर-उधर न घूमें (४६४)। आधी रात तक न सोयें (४६५)। जो भी सोचना हो विद्वानों के साथ बैठकर सोचें (४६६)। दूसरे के घर में अकारण घुसना नहीं चाहिए (४६७)। जानते हुए भी लोग बुरे काम करते हैं (४६८)। लोकाचार शास्त्र के अनुसार ही होने चाहिए (४६६)। यदि शास्त्र अस्पष्ट हो तो शिष्ट पुरुषों के व्यवहार का अनुसरण करना चाहिए (४७०)। शास्त्र सदाचार एवं शिष्टाचार से बड़ा नहीं है (४७१)। दूरस्थ वस्तुओं को भी राजा गुप्तचर आँखों से देखता है (४७२)। लोगबाग भेड़ाधसान होते हैं (४७३)। जिसके सहारे जीविका चलती है उसकी निन्दा न करे (४७४)। इन्द्रियाँ नियंत्रण में रखना तप का सार है (४७५)। स्त्री के चंगुल से निकलना सरल नहीं है (४७६)। स्त्री सभी अशुभ लक्षणों की जननी है (४७७)। पुरुषों से स्त्रियों की परीक्षा नहीं होती (४७८)। स्त्रियों का मन डांवाडोल होता है (४७६)। अशुभ कार्यों से द्वेष रखने वाले अर्थात् नेक काम करने वाले स्त्रियों में आसक्त नहीं होते (४८०)।

यज्ञ फलों के वेत्ता तीनों वेदों के ज्ञाता होते हैं (४८१)। स्वर्ग स्थायी नहीं होता प्रत्युत पुण्य फलों के अनुसार मिलता है (४८२)। स्वर्ग से नीचे गिरना सबसे बड़ा दुख है (४८३)। कोई भी मरना नहीं चाहता, चाहे इन्द्र का पद भी मिलता हो (४८४)। दुखों का उपचार मुक्ति (मोक्ष) है (४८५)। अनार्य की मैत्री से आर्य की शत्रुता अच्छी है (४८६)। बुरे वचन कुल का नाश कर देते हैं (४८७)। पुत्र के आलिंगन से बढ़कर कोई सुख नहीं है (४८८)। विवादों का निर्णय धर्म शास्त्र के अनुसार करना चाहिए (४८६)। रात्रि बीत जाने पर प्रभात काल में दिन भर के कार्यों की चिन्ता करनी चाहिए (४६०)। रात्रि के पूर्व भाग में मिलना

नहीं चाहिए (४९१)। जिसका विनाश सामने हो वह बुरा आचरण करने लगता है (४९२)। दूध चाहने वाला हथनी का क्या करेगा (४९३)। दान से बढ़कर दूसरा वशीकरण नहीं है (४९४)। दूसरों के अधीनस्थ वस्तुओं में कभी लालसा न करें (४९५)। पापियों का माल पापियों के ही काम आता है (४९६)। निबोंली कौवे ही खाते हैं (४९७)। समुद्र प्यास नहीं बुझाता (४९८)। बालुका भी अपने गुण तो रखती है (४९९)। सज्जन बुरे लोगों में बैठकर सुखी अनुभव नहीं करते (५००)। हंस श्मशान में किलोल नहीं करते (५०१)। दुनिया अर्थ के लिए ही दौड़-धूप करती है (५०२)। संसार आशा से बँधा हुआ है (५०३)। दूसरों के भरोसे आशा पूरी नहीं होती। (५०४)। आशा के टूट जाने पर धैर्य टूट जाता है (५०५)। दीनता दिखाने से मरना अच्छा है (५०६)। आशा लज्जा हटा देती है (५०७)। माता के साथ कभी सहवास नहीं करना चाहिए (५०८)। अपने मुँह मिया मिट्ठू बनना बुरा है (५०९)। दिन में नहीं सोना चाहिए (५१०)। ऐश्वर्य से अन्धा व्यक्ति पास बैठे को भी नहीं देखता और न अपने हित की बात सुनता है (५११)।

स्त्रियों के लिए पति से बढ़कर दूसरा देवता नहीं है (५१२)। उसके पीछे चलने से इहलोक और परलोक दोनों में सुख मिलता है (५१३)। पूर्वसूचना के बिना आये अभ्यागत का पूरा सत्कार करना चाहिए (५१४)। यज्ञों से उत्पन्न पुण्य कभी नष्ट नहीं होते (५१५)। शत्रु कभी-कभी मित्र जैसा दिखता है (५१६)। मृगतृष्णा जल की तरह प्रतीत होती है (५१७)। अच्छा शास्त्र बुद्धिहीनों को भी मोहित कर लेता है (५१८)। सत्संग स्वर्गवास के समान है (५१९)। आर्य व्यक्ति दूसरों के सम्बन्ध में भी अपनी भ्रान्ति व्यवहार करता है (५२०)। गुण रूप के अनुसार होता है (५२१)। रहने योग्य स्थान वही है जहाँ सुखपूर्वक रहा जा सके (५२२)।

विश्वासघाती पुरुष को कोई भी निष्क्रय (छुटकारा) नहीं है (५२३)। भाग्य के भरोसे न बैठा रहे (५२४)। आश्रित व्यक्ति पर आये दुख को साधु अपना ही दुख मानते हैं (५२५)। दुष्ट व्यक्ति सोचता कुछ है और कहता कुछ और है (५२६)। बुद्धिहीन व्यक्ति पिशाच के समान है (५२७)। अकेला कभी रास्ता न चलें (५२८)। बेटे की बड़ाई न करें (५२९)। कर्मचारियों को अपने स्वामी की प्रशंसा करनी चाहिए (५३०)। अपने द्वारा किये गये धार्मिक कार्यों को भी स्वामी का ही बतायें (५३१)। राजाज्ञा का अति उल्लंघन न करें (५३२)। जैसी आज्ञा हो, वैसा ही करें (५३३)।

बुद्धिमानों के शत्रु नहीं होते (५३४)। अपनी गलतियाँ न उछाले (५३५)। क्षमाशील व्यक्ति सभी कार्यसिद्धि कर लेता है (५३६)। आपत्तिकाल के लिए धन बचाना आवश्यक है (५३७)। साहसी कर्त्तव्य परायण होते हैं (५३८)। अपना काम तत्काल करें (५३९)। दोपहर बाद के काम दोपहर से पहले ही कर लें (५४०)। धर्म लोकाचार के साथ चलता है (५४१)। सर्वज्ञाता यही है कि वह लोकव्यवहार मिलना जानता है (५४२)। लोकव्यवहार न जानने वाला शास्त्रज्ञ व्यक्ति भी मूर्ख के समान है (५४३)। शास्त्र का प्रयोग तो तत्वों का ज्ञान कराना है (५४४)। तत्वज्ञान वही है जिससे किये जा रहे कार्य पर प्रकाश पड़ता

हो (५४५)। व्यवहार में पक्षपात नहीं करना चाहिए (५४६)। धर्म की तुलना में लोकव्यवहार अधिक महत्त्व का है (५४७)। क्या करना या न करना है, इसका साक्षी व्यक्ति का मन है (५४८)। आत्मा ही सबका साक्षी है (५४९)। झूठी गवाही न देना चाहिए (५५०)। झूठे साक्षी नरक में पड़ते हैं (५५१)। छिपे हुए अपराधों के महाभूत ही साक्षी होते हैं (५५२)। अपना किया पाप वह स्वयं ही प्रकट करता है (५५३)।

व्यवहार के समय चेष्टाएँ आन्तरिक भाव प्रकट कर देती हैं (५५४)। चेष्टाएँ छिपाना देवताओं के लिए भी असंभव है (५५५)। चोरों और राजकर्मचारियों से राजकीय आय की रक्षा करनी चाहिए (५५६)। जो राजा जनता के बीच नहीं आते वे प्रजा का नाश कर देते हैं (५५७)। जो राजा आसानी से जनता के सम्पर्क में रहते हैं वे प्रजा के प्रिय होते हैं (५५८)। न्यायप्रिय राज को प्रजा अपनी माता के समान मानती हैं (५५९)। ऐसा राजा इहलोक में सुख भोगता है और परलोक में स्वर्ग पाता है (५६०)।

धर्म का मुंख्य लक्षण अहिंसा है (५६१)। सज्जन अपना शरीर भी दूसरों की तरह मानते हैं (५६२)। सभी के लिए मांस भक्षण अनुपयुक्त है (५६३)। ज्ञानी पुरुषों के लिए संसार का भय नहीं है (५६४)। विज्ञान के दीपक से संसार का भय टल जाता है (५६५)। सभी कुछ अनित्य है (५६६)। शरीर मल-मूत्र और कमियों का घर है। परन्तु यही पुण्य और पाप के जन्म का कारण है (५६७)। जन्म और मरण आदि में दुख ही दुख है (५६८)। तपस्या से स्वर्ग प्राप्त होता है (५६९)। क्षमाशील व्यक्ति का तप बढ़ता रहता है (५७०)। क्षमाशीलता से सभी कार्यों की सिद्धि होती है (५७१)।



# चाणक्य-नीति-सूत्राणि

सुखस्य मूलं धर्मः (१)। धर्मस्य मूलमर्थः (२)। अर्थस्य मूलं राज्यम् (३)। राज्यमूलमिन्द्रियजयः (४)। इन्द्रियजयस्य मूलं विनयः (५)। विनयस्य मूलं वृद्धोपसेवा (६)। वृद्धसेवाया विज्ञानम् (७)। विज्ञानेनात्मानं संपादयेत् (८)। संपादितात्मा जितात्मा भवति (९)। जितात्मा सर्वार्थैत्संयुज्येत (१०)। अर्थसंपत्प्रकृतिसंपदं करोति (११)। प्रकृतिसंपदा ह्यनायकमपि राज्यं नीयते (१२)। प्रकृतिकोपस्सर्वकोपेभ्योः गरीयान (१३)।

अविनीतस्वामिलाभाद स्वाभिलाभः श्रेयान् (१४)। संपाद्यात्मानमन्विच्छेत्सहायवान् (१५)। नासहायस्य मन्त्रनिश्चयः (१६)। नैकं चक्रं परिभ्रमयति (१७)। सहायस्समसुखदुःख (१८)।

मानी प्रतिमानिनमात्मनि द्वितीयं मन्त्रमुत्पादयेत् (१९)। अविनीतं स्नेहमात्रेण न मन्त्रे कुर्वात (२०)। श्रुतवन्तमुपधाशुद्धं मन्त्रिणं कुर्बात (२१)। मंत्रमूलास्सर्वारम्भाः (२२)। मन्त्ररक्षणे कार्यसिद्धिर्भवति (२३)। मन्त्रविस्त्रावी कार्य नाशयति (२४)। प्रमादात् द्विषतां वशमुपयास्यति (२५)। सर्वद्वारेभ्यो मन्त्रो रक्षितव्यः (२६)। मन्त्रसंपदा राज्यं वर्धते श्रेष्ठतमां मन्त्रगुप्तिमाहुः (२८)। कार्यान्धस्य प्रदीपो मन्त्रः (२९)। मन्त्रचक्षुषा परच्छिद्राण्यवलोकयन्ति (३०)।

मन्त्रकाले न मत्सरः कर्तव्यः (३१)। त्रयाणामेकवाक्ये संप्रत्ययः (३२)। कार्याकार्यतत्वार्थदर्शिनो. मन्त्रिणः (३३)। षटकर्णाद्भिद्यते मन्त्रः (३४)।

आपत्सु स्नेहसंयुक्त मित्रम् (३५)। मित्रसंग्रहणे बलं संपद्यते (३६)। बलवानलब्धलाभे प्रयतते (३७)। अतब्धलाभो नालसस्य (३८)। अलसस्य लब्धमपि रक्षितुं न शक्यते (३९)। स चालसस्य रक्षितं विवर्धते (४०)। न भृत्यान् प्रेषयति (४१)।

अलब्धलाभादिचतुष्टयं राज्यतन्त्रम् (४२)। राज्यतन्त्रा यत्तं नीतिशास्त्रम् (४३)। राज्यतन्त्रेष्वायत्तौ तन्त्रावापौ (४४)। तन्त्रं स्वविषयकृत्येष्वायत्तम् (४५)। आवापो मण्डलनिविष्टः (४६)। सन्धिविग्रहयोनिर्मण्डलः (४७)।

नीतिशास्त्रानुगो राजा (४८)। अनन्तरप्रकृतिश्शुत्रुः (४९)। एकान्तरितं मित्रमिश्यते (५०)। हेतुतश्शत्रुमित्रे भविष्यतः (५१)। हीयमानस्सन्धि कुर्वीत (५२)। तेजो हि संघानहेतुस्तदर्थानाम् (५३)। नातप्तलोहो लोहेन संधीयते (५४)।

बलवान् हीनेन विगृहीयात् (५५)। न ज्यायसा समेन वा (५६)। गजपादयुद्धमिव बलवद्विग्रहः (५७)। आमपात्रमानेन सह विनश्यति (५८)। अरिप्रयत्नमभिसमीक्षेत (५९)। संधायैकतो वा (६०)।

अमित्रविरोधादात्मरक्षामावसेत् (६१)। शक्तिहीनो बलवन्तमाश्रयेत् (६२)। दुर्बलाश्रयो दुःखमावहति (६३)। अग्निवद्राजानमाश्रयेत् (६४)। राज्ञः प्रतिकूलंनाचरेत् (६५)। उद्धतवेषधरो न भवेत् (६६)। न देवचरितं चरेत् (६७)। द्वयोरपीर्ष्यतोः द्वैधीभावं कुवीत (६८)।

न व्यसनपरस्य कार्यावाप्तिः (६९)। इन्द्रियवशवर्ती च तुरंगवानपि विनश्यति (७०)। नास्ति कार्यं द्यूतप्रवृत्तस्य (७१)। मृगयापरस्य धर्मार्थौ विनश्यतः (७२)। अर्थेषणा न व्यसनेषु गण्यते (७३)। न कामासक्तस्य कार्यानुष्ठानम् (७४)। अग्निदाहादपि विशिष्टं वाक्पारुष्यम् (७५)। दण्डापरुष्यात्सर्वजनद्वेष्यो भवति (७६)। अर्थतोषिणं श्रीः परित्यजति (७७)।

अमित्रो दण्डनीत्यांमायत्तः (७८)। दण्डनीतिमधितिष्ठन् प्रजात्संरक्षति (७९)। दण्डस्संपदा योजयति (८०)। दण्डाभावे मन्त्रिवर्गाभावः (८१)। न दण्डादकार्याणि कुर्वन्ति (८२)। दण्डनीत्यामायत्तमात्मरक्षणूम् (८३)। आत्मनि रक्षिते सर्वं रक्षितं भवति (८४)। आत्मायत्तौ वृद्धिविनाशौ (८५)। दण्डो हि विज्ञाने प्रणीयते (८६)।

दुर्वलोपि राजा नावमन्तव्यः (८७)। नास्त्यग्नेर्दौर्वल्यम् (८८)। दण्डे प्रतीयते वृत्तिः (८९)। वृत्तिमूलमर्थलाभः (९०)। अर्थमूलौ धर्मकामौ (९१)। अर्थमूलं कार्यम् (९२)। यदल्पप्रयत्नात्कार्यसिद्धिर्भवति (९३)। उपायपूर्वं न दुष्करं स्यात् (९४)। अनुपायपूर्वं कार्यं कृतमपि नश्यति (९५)। कार्यार्थिनामुपाय एवं सहायः (९६)। कार्यं पुरुषकारेण लक्ष्यं संपद्यते (९७)। पुरुषकारमनुवर्तते देवम् (९८)। दैवं विनाअतिप्रयत्नं करोति यत्तद्विफलम् (९९)।

असमाहितस्य वृत्तिर्न विद्यते (१००)। पूर्वं निश्चित्य पाश्चात्कार्यमारभेत् (१०१)। कार्यान्तरे दीर्घसूत्रता न कर्तव्या (१०२)। न चलचित्तस्य कार्यावाप्तिः (१०३)। हस्तगतावमाननात्कार्यव्यतिक्रमो भवति (१०४)। दोषवर्जितानि कार्याणि दुर्लाभानि (१०५)। दुरनुबन्धं कार्यं नारभेत (१०६)।

कालवित् कार्यं साधयेत् (१०७)। कालातिक्रमात्काल एवं फलं पिबति (१०८)। क्षणं प्रति कालविक्षेपं न कुर्यात्सर्वकृत्येषु (१०९)। देशफलविभागौ ज्ञात्वा कार्यमारभेत (११०)। दैवहीनं कार्यं सुसाधमपि दुस्साथं भवति (१११)।

नीतिज्ञो देशकालौ परीक्षेत (११२)। परीक्ष्यकारिणि श्रीश्चिरं तिष्ठति (११३)। सर्वाश्च संपदः सर्वोपायेन परिग्रहेत् (११४)। भाग्यवन्तम परीक्ष्यकारिणं श्रीः परित्यजति (११५)। ज्ञानानुमानैश्च परीक्षा कर्तव्या (११६)।

यो यस्मिन् कर्मणि कुशलस्तं तस्मिन्नेव योजयेत् (११७)। दुस्साधमपि सुसार्थं करोत्युपायज्ञः (११८)। अज्ञानिना कृतमपि न बहुमन्तव्यम् (११९)। यादृच्छिकत्वात् कृमिरपि रूपान्तराणि करोति (१२०)। सिद्धस्यैव कार्यस्य प्रकाशनं कर्तव्यम् (१२१)। ज्ञानवतामपि दैवमानुषदोषात्कार्याणि दुष्यन्ति (१२२)।

दैव्र शान्तिकर्मणा प्रतिषेद्धव्यम् (१२३)। मानुषीं कार्यविपत्तिं कौशलेन विकिवारयेत् (१२४)। कार्यविपत्तौ दोषान् वर्णयन्ति बालिशाः (१२५)। कार्यार्थिना दक्षिण्यं न कर्तव्यम् (१२६)। क्षीरार्थी वत्सो मातुरूधः प्रतिहन्ति (१२७)। अप्रयत्नात्कार्यविपत्तिर्भवेत् (१२८)। न दैवपमाणानां कार्यसिद्धिः (१२९)।

कार्यबाह्यो न पोषत्याश्रितान् (१३०)। यः कार्यं न पश्यति सोऽन्धः (१३१)। प्रत्यक्षपरोक्षानुमानैः कार्याणि परीक्षेत (१३२)। अपरीक्ष्यकारिणं श्रीः परित्यजति (१३३)।

परीक्ष्य तार्या विपत्तिः (१३४)। स्वशक्तिं ज्ञात्वा कार्यमारभेत (१३५)। स्वजनं तर्पयित्वा यश्शेषभोजी सोऽमृत भोजी (१३६)। सर्वनुष्ठानादायमुखानि बर्धन्ते (१३७)। नास्ति भीरोः कार्यचिन्ता (१३८)।

स्वामिनश्शीलं ज्ञात्वा कार्यार्थी कार्य साधयेत् (१३९)। धेनोश्शीलज्ञः क्षीरं भुङ्क्ते (१४०)। क्षुद्रे गुह्यप्रकाशनमात्मवान्न कुर्यात् (१४१)। आश्रितेरप्यवमन्यते मृदुस्वभावः (१४२)। तीक्ष्णदण्डस्सर्वैरुद्वेजनीयो भवति (१४३)। यथार्हदण्डकारी स्यात् (१४४)।

अल्पसारं श्रुतवन्तमपि न बहुमन्यते लोकः (१४५)। अतिभारः पुरुषमवसादयति (१४६)। यस्संसदि परदोषं शंसति स स्वदोषबहुत्वं प्रख्यापयति (१४७)। आत्मानमेव नाशयत्यनात्मवतां कोपः (१४८)। नास्त्यप्राप्यं सत्यवताम् (१४९)। साहसेन न कार्यसिद्धिर्भतिति (१५०)। व्यसनार्तो विस्मरत्यप्रवेशेन (१५१)।

नास्त्यनन्तरायः कालविक्षेपे (१५२)। असंशयविनाशात्संशयविनाशश्श्रेयान् (१५३)। अपरध्नानि निक्षेप्तः केवलं स्वार्थम् (१५४)। दानं धर्मः (१५५)। नार्यागतोऽर्थवाद्विपरीतोअनर्थभावः (१५६)। यो धर्मार्थौं न विवर्धयति स कामः (१५७)। तद्विपरीतोअनर्थसेवी (१५८)।

ऋजुस्वभावपरो जनेषु दुर्लभः (१५९)। अवमानेनागतमैश्र्यर्यमवमन्यते साधुः (१६०)। बहूनपि गुणानेकदोषो ग्रसति दाचिदपि चारित्रं न लघंयेत् (१६३)। क्षुधाऽअतो न तृणं चरति सिंहः (१६४)। प्राणादपि प्रत्ययो रक्षितव्यः (१६५)। पिशुनश्श्रोता पुत्रदारेरपि त्यज्यते (१६६)।

बालादप्यर्थजातं श्रृगुयात् (१६७)। सत्यमप्यश्रद्धेयं न वतेत् (१६८)। नाल्पदोषाद्बहुगुणास्त्यज्यन्ते (१६९)। विपश्रित्स्वपि सुलभा दोषाः (१७०)। नास्ति रत्नमखण्डितम् (१७१)। मर्यादातींत न कदाचिदपि विश्रसेत् (१७२)। अप्रिये कृतं प्रियमपि द्वेष्यं भवति (१७३)। नमन्त्यपि तुलाकोटिः कूपोदकक्षयं करोति (१७४)।

सतां मतं नातिक्रमेत् (१७५)। गुणवदाश्रयान्निर्गुणोपि गुणी भवति (१७६)। क्षीराश्रितं जलं क्षरिमेव भवति (१७७)। मृत्पिण्डोपि पाटलिगन्धमुत्पादयति (१७८)। रजतं कनकसंगात्कनकं भवति (१७९)। उपकर्तर्यपकर्तुमिच्छत्यबुधः (१८०)। न पापकर्मणामाक्रोशभयम् (१८१)।

उत्साहवतां शत्रवोपि वशीभन्ति (१८२)। विक्रमधना राजानः (१८३)। नास्त्यलसस्यैहिकामुष्मिकम् (१८४)। निरुत्साहादेवं पतति (१८५)। मत्स्यार्थीव जलमुपयुज्यार्थं गृहीयात् (१८६)। अविश्रस्तेषु विश्रासो न कर्तव्यः (१८७)। विषं विषमेव सार्वकालम् (१८८)।

अर्थसमादाने वैरिणां संग एव न कर्तव्यः (१८९)। अर्थसिद्धौ वैरिणं न विश्वसेत (१९०)। अर्थाधीन एवं नियमसंबन्धः (१९१)। शत्रोरपि सुतस्सखा रक्षितव्यः (१९२)। यावच्छत्रोश्छिद्रं पश्यति तावद्धस्तेन वा स्कन्धेन वा वाह्यः (१९३)। शत्रुं छिद्रे परिहरेत् (१९४)। आत्मच्छिद्रं न प्रकाशयेत (१९५)। छिद्रप्रहारिणशत्रवः (१९६)। हस्तगतमपि शत्रुं न विश्वसेत (१९७)।

स्वजनस्य दुर्वृत्तं निवारयेत् (१९८)। स्वजनावमानोपि मनस्विनां दुःखमावहति (१९९)। एकांगदोषः पुरुषपवसादयति (२००)। शत्रुं जयति सुवृत्तता (२०१)। निकृतिप्रिया नीचाः (२०२)। नीचस्य मर्तिन दातव्या (२०३)। तेषु विश्वासो न कर्तव्यः (२०४)। सुपूजितोपि

दुर्जनः पीड्यत्येव (२०५)। चन्दनादीनपि दावोअग्निर्दहत्येव (२०६)।

कदाअपि पुरुषं नावमन्येत (२०७)। क्षन्तव्यमिति पुरुषं न बाधेत (२०८)। मर्त्राअधिकं रहत्युक्तं वक्तुमिच्छन्त्यबुद्धयः (२०९)। अनुरागस्तु फलेन सूच्यते (२१०)। प्रज्ञाफलमैश्वर्यं (२११)। दात्व्यमपि बालिशः परिक्लेशेन दास्यति (२१२)। महदेश्वर्यं प्राप्याप्यथतिमान् विनश्यति (२१३)। नास्त्यधृतेरैहिकामुष्मिकम् (२१४)।

न दुर्जनेस्सह संसर्ग (२१५)। शौण्डहस्तगतं पयोप्यवमन्येत (२१६)। कार्यसंकटेष्वर्थव्यवसायिनी बुद्धि (२१७)। मितभोजनं स्वास्थ्यम् (२१८)। पथ्यमपथ्यं वाजीर्णे नाश्नीयात् (२१९)। जीर्णभोजिनं व्याधिर्नोपसर्पति (२२०)। जीर्णशरीरे वर्धमानं व्याधिं नोपेक्षेत (२२१)। अजीर्णे भोजनं दुःखम् (२२२)। शत्रोरपि विशिष्यते व्याधिः (२२३)।

दानं निधानमनुगामि (२२४)। पटुतरे तृष्णापरे सुलभमतिसन्धानम् (२२५)। तृष्णया मतिश्छाद्यते (२२६)। कार्यवहुत्वे बहुफलमायसिकं कुर्यात् (२२७)। कार्य निरीक्षेत (२२८)। मूर्खेषु साहसं नियतम् (२२९)। मूर्खेषु विवादो न कर्तव्यः (२३०)। मूर्खेषु मूर्खवत्कथयेत (२३१)। आयसैरायसं छेद्यम् (२३२)। नास्त्यधीमतस्सखा (२३३)।

धमेण धार्यते लोकः (२३४)। प्रेतमपि धर्माधर्मावनुगच्छतः (२३५)। दया धर्मस्य जन्मभूमिः (२३६)। धर्ममूले सत्यदाने (२३७)। धर्मेणं जयति लोकान् (२३८)। मृत्युरपि धर्मिष्ठं रक्षति (२३९)। धर्माद्विपरीतं पापं यत्र-यत्र प्रसज्यते तत्र धर्मावमतिर्महती प्रसज्यते (२४०)। उपस्थितविनाशानां प्रकृत्या कायेण लक्ष्यते (२४१)। आत्मविनाश सूचयत्यधर्मबुद्धिः (२४२)।

पिशुनवादिनो न रहस्यम् (२४३)। पररहस्य नैव श्रोतव्यम् (२४४)। वल्लमस्य कारकत्वमध र्मियुक्तम् (२४५)। स्वजनेष्वतिक्रमो न कर्तव्यः (२४६)। माताअपि दुष्टा त्याज्या (२४७)। स्वहस्तोपि विषदिग्धश्छेद्यः (२४८)। परोपि च हितो बन्धुः (२४९)। कक्षादप्यौषधं गृहयते (२५०)। नास्ति चोरेषु विश्वासः (२५१)। अप्रतकिरेष्वनादरो न कर्तव्यः (२५२)। व्यसनं मनागपि बाधते (२५३)।

अमरवदर्थजातर्माजयेत् (२५४)। अर्थवान् सर्वलोकस्य बहुमतः (२५५)। महेन्द्रमप्यर्थहीनं न बहुमन्यते लोकः (२५६)। दारिद्रयं खुल पुरुषस्य जीवितं मरणम् (२५७)। विस्पोअर्थवान् सुरूपः (२५८)। अदातारमप्यर्थवतमर्थिनो न त्यजन्ति (२५९)। अकुलीनोपि कुलीनाद्विशिष्टः (२६०)। नास्त्यमानभयमनार्यस्य (२६१)। न चेतनवतां वृत्तिभयम् (२६२)। न जितेन्द्रियाणां विषयभयम् (२६३)। न कृतार्थानां मरणभयम् (२६४)।

कस्यचिदर्थ स्वामिव मन्यते साधुः (२६५)। परविभवेष्वादरो न कर्तव्यः (२६६)। परविभवेष्वादरोपि नाशमूलम् (२६७)। पलालमपि परद्रव्यं न हर्तव्यम् (२६८) परद्रव्यापहरणमात्मद्रव्यनाशहेतुः (२६९)। न चौर्यात्परं मृत्युपाशः (२७०)। यवागूरपि प्राणध ारणं करोति काले (२७१)। मुतस्यौषधं प्रयौजनम् (२७२)। समकाले स्वयमपि प्रभुत्वस्य प्रयोजनं भवति (२७३)।

नीथस्य विद्याः पापकर्मणि योजयन्ति (२७४)। पयः-पानमपि विषवर्थनं भुजंगस्य नामृतं स्यात् (२७५)। न हिं धान्यसमो हयर्थः (२७६)। न क्षुधासमश्शत्रुः (२७७)। अकृतेर्नियता

क्षुत (२७८)। नास्त्थभक्ष्यं क्षुधितस्य (२७६)। इन्द्रियाणि जरावशं कुर्वन्ति (२८०)। सानुकोशं भर्त्तारमाजीवेत् (२८१)। लुब्धसेवी पावकेच्छया खद्योतं धमति (२८२)। विशेषज्ञं स्वामिनमाश्रयेत् (२८३)।

पुरुषस्य मैथुनं जरा (२८४)। स्त्रीमाममैथुनं जरा (२८५)। नीचोत्तमयो र्वेववाहः (२८६)। अगम्यागनादायुर्यश पुण्यानि क्षीयन्ते (२८७)। नास्त्यहंकारसमश्शत्रु (२८८)। संसदि शत्रुं न परिक्रोशेत् (२८६)। शत्रुब्यसनं श्रवणसुखम् (२६०)। अधनस्य बुद्धिर्द विधते (२६१)। हितमप्यधनस्य वाक्यं न गृह्यते (२६२)। अधनस्तभार्यर्याअप्यवमन्यते (२६३)। पुष्पहीनं सहकारमपि नोपासते भ्रमराः (२६४)। विद्या चोरेरपि न ग्राह्या (२६६)। विद्या ख्यापिता ख्याति (२६७)। यशश्शरीरं न विनश्यति (२६८)।

यः परार्यमुपसर्पाति स सत्पुरुषः (२६६)। इन्द्रियाणां प्रशमं शास्त्रम् (३००)। अशास्त्रकार्यवृत्तौ शास्त्रांकुशं निवारयति (३०१)। नीचस्य विद्या नोपेतव्या (३०२)। म्लेच्छभाषणं न शिक्षेत (३०३)। म्लेच्छानामपि सुवृत्तं ग्राह्यम् (३०४)। गुणे न मत्सरः कर्तव्यः (३०५)। शत्रोरपि सुगुणो गाह्यः (३०६)। विषावदप्यमृतं ग्राह्यम् (३०७)। अवस्थया पुरुषस्संमान्यते (३०८)। स्थान एवं नराः पूज्यन्ते (३०६)। आर्यवृत्तमनुतिष्ठेत् (३१०) कदाअपि मर्यादां नातिक्रमेत् (३११)।

नास्त्यर्धः पुरुषरत्नत्य (३१२)। न स्त्रीरत्नसगं रत्नम् (३१३)। सुदुर्लभं रत्नम्। (३१४)। नास्त्त्यसस्य शास्त्राधिगम (३१६)। स्त्रैणस्य स्वर्गाप्तिर्थर्मकृत्यं च (३१७)। स्त्रियोपि स्त्रैणमवमन्यन्ते (३१८)। न पुष्पार्था सिंचति शुष्कतरुम् (३१६)। अद्रव्यप्रयत्नो बालुकाक्कथनादनन्यः (३२०)। न महाजनहातः कर्तव्यः (३२१)। कार्यसंपदं निमित्तानि विशेषयन्ति (३२२)। नक्षत्रादपि निभित्तानि विशेषयन्ति (३२३)। न त्वरित्स्य नक्षत्रपरीक्षा (३२४)।

परिचये दोषा न छाधन्ते (३२५)। स्वयमशुद्धः परानाशंकते (३२६)। स्वभावो दुरतिक्रमः (३२७)। अपराधानुरूपौ दण्डः (३२८)। कथानुरूपं प्रतिवचनम् (३२६)। विभवानुरूपमाभिरणम् (३३०)। कुलानुरूपं वृत्तम् (३३१)। कार्यानुरूप प्रसत्नः (३३२)। पात्रानुरूपं दानम् (३३३)। वयोअनुरूपो वेषः (३३४)। स्वाम्यनुकूलो भृत्यः (३३५)। भर्तृवशवर्तिनी भार्या (३३६)। गुरुवशानुवर्ती शिष्यः (३३७)। पितृवशानुवर्ती पुत्र (३३८)।

अत्युपचारश्शंकितव्यः (३३६)। स्वामिनमेवानुवर्तेत (३४०)। मातृताछितो वत्सो मातरमेवानुरोदिति (३४१)। स्नेहवतस्स्वल्पो हि रोषः (३४२)। आत्मच्छिद्रं न पश्यति परच्छिद्रमेव पश्यति बालिशः (३४३)। सोपचारः कैतवः (३४४) काम्यैर्विशेषिरूपचरणमुपचारः (३४५)। चिरपरिचितानामत्युपचारश्शंकितव्यः (३४६)। गौर्दुष्करा इवसहस्त्रादेकाकिनी श्रेयसी (३४७)। श्वोमयूरादद्यवपोतो वरः (३४८)।

अतिसंगो दोषमुत्पादयति (३४६)। सर्व जयत्क्रोधः (३५०)। यप्पकारिणि कोपः कोपे कोप एवं कर्तव्यः (३५१)। मतिमत्सु मूर्खमित्रगुरुवल्लमेषु विवादो न कर्तव्यः (३५२)। नास्त्यपिशाचमेश्वर्यम् (३५३)। नास्ति धनवतां शुभकर्मसु श्रमः (३५४)। नास्ति गतिश्रमो यानवताम् (३५५)। अलोहमयं निगलं कलत्रम् (३५६)। यो यास्मिन् कुशलस्स तस्मिन्

योक्तव्यः (३५७)। दुष्कलत्रं- मनास्विनां शरीरकर्शनम् (३५८)।

अप्रमत्तो दारान् निरीक्षेत (३५९)। स्त्रीषु किंचिदपि न विश्वसेत (३६०)। न समाधिः स्त्रीषु लोकज्ञता च (३६१)। गुरुणां माता गरीयसी (३६२)। सर्वावस्थासु माता भर्तव्या (३६३)। वैदुष्यमलंकारेणाच्छाद्यते (३६४)। स्त्रीणां भूषणं लज्जा (३६५)। विप्राणां भूषणं वेदः (३६६)। सर्वेषां भूषणं धर्मः (३६७)। भूषणानां भूषणं सविनया विद्यते (३६८)। अनुपद्रवं देशमावसेत् (३६९)। साधजनबहुलो देशः (३७०)।

राज्ञो भेतव्यं सार्वकालम् (३७१)। न राज्ञः परं देवतम् (३७२)। सुदूरमपि दहति राजवह्निः (३७३)। रिक्तहस्तो न राजानमभिगच्छेत् (३७४)। गुरुं च दैवं च (३७५)। कुटुम्बिनो भेतव्यम् (३७६)। गन्तव्यं च सदा राजकुलम् (३७७)। राजपुरुषैस्संवन्ध कुयात् (३७८)। राजदासी न सेवितव्या (३७९)। न चक्षुषाअपि राजानं निरीक्षेत (३८०)। पुत्रे गुणवति कुटुम्बिनः स्वर्गः (३८१)। पुत्रा विद्यानां पारं गमयितव्याः (३८२)।

जनपदार्थं ग्रामं त्यजेत् (३८३)। ग्रामार्थ कुटुम्बस्त्यज्यते (३८४)। अतिलाभः पुत्रलाभः (३८५)। दुर्गतेः पितरो रक्षति स पुत्रः (३८६)। कुलं प्रख्यापयति पुत्रः (३८७)। नानपत्यत्य स्वर्गः (३८८)। या प्रसूते भार्या (३८९)। तीर्थसमवाये पुत्रवतीमनुगच्छेत् (३९०)। सतीर्थाभिगमनाद्ब्रह्मवयं नश्यति (३९१)। न परक्षेत्रे बीजं विनिक्षिपत् (३९२)। पुत्रार्था हि स्त्रियः (३९३)।

स्वदासीपरिग्रहो हि स्वदासभावः (३९४)। उपस्थितविनाशः पथ्यवाक्यं ऋणोति (३९५)। नास्ति देहिनां सुखदः खाभावः (३९६)। मातरमिंव वत्साः सुखदःखानि कर्तार मेवानुगच्छन्ति (३९७)। तिमलमात्रमप्युपकारं शैलमात्रं मन्यते साधुः (३९८)। उपकारोअनार्यष्वकर्तव्यः (३९९)। प्रत्युपकारभयादनार्यश्शत्रुर्भवति (४००)। स्वल्पमप्युपकारकृते प्रत्युपकारं कर्तृमार्यो न स्वपिति (४०१)।

न कदाअपि देवताअवमन्तव्या (४०२)। न चक्षुषः समं ज्योतिरस्ति (४०३)। चुक्षुर्हि शरीरिणां नेता (४०४)। अपचुक्षुषः किं शरीरेण (४०५)। नाप्सु मूत्रं कुर्यात् (४०६)। न नग्नो जलं प्रविशेत् (४०७)। यथा शरीरं तथा ज्ञानम् (४०८)। यथा बुद्धिस्तथा विभवः (४०९)। अग्नावग्निं न निक्षिपेत् (४१०)। तपस्विनः पूजनीयाः (४११)। परदारान् न गच्छेत् (४१२)। अन्नदानं भ्रूण त्यामपि मार्ष्टि (४१३)। न वेदबाह्यो धर्मः (४१४)। कदाचिदपि धर्म निषेवेत (४१५)।

स्वर्गं नयीविसुनृतम् (४१६)। नाप्ति सत्यात्परं तपः (४१७)। सत्यं स्वर्गस्य साधनम् (४१८)। सत्येन धार्यते लोकः (४१९)। सत्यादेवो वर्षति (४२०)। नानृतात्पातकं परम (४२१)। न मीमांस्या गुरवः (४२२)। शलत्वं नोपेयात् (४२३)। नास्ति खलस्य मित्रं (४२४)। लोकयात्रा दरिद्रं बाधते (४२५)। अतिशूरो दानशूरः (४२६)।

गुरुदेवब्राह्मणेषु भक्तिर्भूषणम् (४२७)। सर्वस्य भूषणं विनयः (४२८)। अकुलीनोपि विनीतः कुलीनाद्विशिष्टः (४२९)। आचारादायुर्वर्धते कीर्तिश्च (४३०)। प्रियमप्यहितं न वक्तव्यम् (४३१)। बहुजनविरुद्धमेकें नानुवर्तेत (४३२)। न दुर्जनेषु भागधेयः कर्तव्यः (४३३)। न

कृताथेषु नीचेषु सम्बन्धः (४३४)। ऋणशत्रुव्याधिष्वशेष·कर्तव्य (४३५)। भूत्याअनुवर्तनं पुरुस्य रसायनम् (४३६)। नार्ष्विवज्ञा कार्या (४३७)।

दुष्करं कर्म कारयित्वा कर्तारमवमन्यते नीचः (४३८)। नाकृतज्ञस्य नरकान्निवर्तनम् (४३६)। जिंहायत्तौ वृद्धिविनाशौ (४४०)। विषामृतयोराकरी जिंहा (४४१)। प्रियवादिनो न शत्रुः (४४२)। स्तुला अपि देवतास्तुष्यन्ति (४४३)। अनृतमपि दुर्वचनं चिरं तिष्ठति (४४४)। राजद्विष्टं न च वक्तव्यम् (४४५)। श्रुतिसुखात् कोकिलालापात्तुष्यन्ति (४४६)। स्वधर्महेतुस्सत्पुरुषः (४४७)।

नास्त्यर्थिनो गौरवम् (४४८)। स्त्रीणां भूषण सौभाग्यम् (४४६)। शत्रोरपि न पातनीया वृत्तिः (४५०)। अप्रयत्नो दकं क्षेत्रम् (४५१)। एरण्डमवलम्बय कुंजरम् न कोपयेत् (४५२)। अतिप्रवृद्धा शाल्मली वारणस्तम्भो न भवति (४५३)। अतिदीर्घोपि कर्णिकारो न मुसली (४५४)। प्रवृद्धत्वं गुणहेतुः (४५६)। सुजीर्णोपि पिचुमन्दो न शङ्‌ कुलायते (४५७)।

यथा बीजं तथा निष्पत्तिः (४५८)। यथा श्रुतं तथा बुद्धिः (४५६)। यथा कुलं तथाअअचारः (४६०)। संस्कृतः पिचुमन्दो न सहकारो भवति (४६१)। न चागतं सुखं त्यजेत् (४६२)। स्वयंमेव दुःखमधिगच्छति (४६३)। रात्रिचारण न कुर्यात् (४६४)। न चार्थरात्रं स्वपेत् (४६५)। तद्विद्वद्भिः परीक्षेत (४६६)। परगृहमकारणतो न प्रविशेत् (४६७)। ज्ञात्वाअपि दोषमेव करोति लोकः (४६८)।

शास्त्रप्रधाना लोकवृत्तिः (४६८)। शास्त्राभावे शिष्टाचारमनुगच्छेत् (४७०)। नाचरिताच्छास्त्रं गरीयः (४७१)। दुरस्थमपि चारः पश्यति राजा (४७२)। गतानुगतिको लोकः (४७३)। यमनुजीवेत् (४७४)। तपस्सार इन्द्रियनिग्रहः (४७५)। दुर्लभस्त्रीबन्धनान्मोक्षः (४७६)। स्त्री नाम सर्वाशुभानां क्षेत्रम् (४७७)। न च स्त्रीणां पुरुषपरीक्षा (४७८)। स्त्रीणां मनः क्षणिकम् (४७६)। अशुभद्वेषिणः स्त्रीषु न प्रसक्ताः (४७६)।

यज्ञफलशास्त्रिवेदविदः (४८१)। स्वर्गस्थानं न शाश्वतं यावत्पुण्यफलम् (४८२)। न च स्वर्गपतनात्परं दुःखम् (४८३)। देही देहं त्यक्त्वा ऐन्द्रपदं न वाच्छति (४८४)। दुःखानामौषर्थ निर्वाणम् (४८५)। अनार्यसंबन्धाद्वरमार्यशत्रुता (४८६)। निहन्ति दुर्वचनं कुलम् (४८७)। न पुत्रसंस्पर्शात्परं सुखम् (४८८)। विवादे धर्ममनुस्मरेत् (४८६)। निशान्ते कार्य चिन्तयेत् (४६०)। प्रदोषे न संयोगः कर्तव्यः (४६१)।

उपस्थितविनाशः दुर्नयं मन्यते (४६२)। क्षीरार्थिनः किं करिण्या (४६३)। न दानसमं दश्यम् (४६४)। परायत्तेषूत्कण्ठां न कुर्यात् (४६५)। असत्समृद्धिरसद्धिभरेव भुज्यते (४६६)। निम्बफलं काकैर्भुज्यते (४६७)। नाम्भौधिस्तृष्णामपाहंति (४६८)। बालुकाअपि स्वगुणमाश्रयन्ते (४६६)। सन्तोअसत्सु न रमन्ते·(५००)। हंसः प्रेतवने न रमते (५०१)।

अर्थार्थं प्रवर्तते लोकः (५०२)। आशया बध्यते लोकः (५०३)। न चाशापरैश्श्रीस्सह तिष्ठति (५०४)। आशापरे न धैर्यम् (५०५)। दैन्यान्मरणमुत्तमम् (५०६)। आशा लज्जां व्यपोहति (५०७)। न मात्रा सह वासः कर्तव्यः (५०८)। आत्मा न स्तौतव्यः (५०६)। न दिवा स्वप्नं कुर्यात् (५१०)। न चासन्नमपि पश्यत्येश्वर्यान्धः न शृणोतीष्टं वाक्यम् (५११)।

स्त्रीणां न भर्तुः परदेवतम् (५१२)। तदनुवर्तनमुभयसौख्यम् (५१३)। अतिथिमभ्यागतं पूज्येद्याविधि (५१४)। नास्ति हव्यस्य व्याघातः (५१५)। शत्रुर्मित्रवत्प्रतिभाति (५१६)। मृगतृष्णा जलवद्भाति (५१७)। दुर्मेधसामसच्छा स्त्रं मोहयति (५१८)। सत्संगः स्वर्गवासः (५१९)। आर्यः स्वमिव परं मन्यते (५२०)। रूपानुवर्ती गुणः (५२१)। यत्र सुखेन वर्तते तदेव स्थानम् (५२२)।

विश्वासघातिनो न निष्कृतिः (५२३)। देवायत्तं न शोचेत् (५२४)। आश्रितदुःखमात्मन इव मन्यते साधुः (५२५)। हृद्गतमाच्छाद्यान्यद्वदत्यनार्यः (५२६)। बुद्धिहीनः पिशाचतुल्यः (५२७)। असहायः पथि न गच्छेत् (५२८)। पुत्रो न स्तोतव्यः (५२९)। स्वामी स्तोतव्योअनुजीविभिः (५३०)। धर्मकृत्येष्वपि स्वामिन एवं घोषयेत् (५३१)। राजाज्ञा नातिलंघयेत् (५३२)। यथाअज्ञप्तं तथा कुर्यात् (५३३)।

नास्ति बुद्धिमतां शत्रुः (५३४)। आत्मच्छिद्रं न प्रकाशयेत् (५३५)। क्षमावानेव सर्वे साध ायति (५३६)। आपदर्थ धन रक्षेत् (५३७)। साहसवतां प्रियं कर्तव्यम् (५३८)। श्वः कार्यमद्यः कुर्वीत (५३९)। आपराहिकं पूर्वाह्न एवं कर्तव्यम् (५४०)। व्यवहारानुलोमो धर्मः (५४१)। सर्वज्ञता लोकज्ञता (५४२)। शास्त्रज्ञोप्यलोकरो मूर्खतुल्यः (५४३)।

शास्त्रप्रयोजनं तत्त्वदर्शनम् (५४४)। तत्त्वज्ञानं कायमेव प्रकाशयति (५४५)। व्यवहारे पक्षपातो न कार्यः (५४६)। धर्मादपि व्यवहारो गरीयान् (५४७)। आत्मा हि व्यवहारानुलोमो धर्मः (५४१)। सर्वज्ञता लोकज्ञता (५४२)। शास्त्रज्ञोप्यलोकरो मूर्खतुल्यः (५४३)।

शास्त्रप्रयोजनं तत्त्वदर्शनम् (५४४)। तत्त्वज्ञानं कायमेव प्रकाशयति (५४५)। व्यवहारे पक्षपातो न कार्यः (५४६)। धर्मादपि व्यवहारो गरीयान् (५४७)। आत्मा हि व्यवहारस्य साक्षी (५४८)। सर्वसाक्षी ह्यात्मा (५४९)। न स्यात्कूटसाक्षी (५५०)। कूटसाक्षिणो नरके पतन्ति (५५१)। प्रच्छन्नपापानां साक्षिणो महाभूतानि (५५२)। आत्मनः पापमात्मेव प्रकाशयति (५५३)।

व्यवहारेअन्तर्गतमाकारस्सूचयति (५५४)। आकारसंवरणं देवानामशक्यम् (५५५)। चोरराजपुरुषेभ्यो वित्तं रक्षेत् (५५६)। दुर्दर्शना हि राजानः प्रजा नाश्यन्ति (५५७)। सुदर्शना हि राजानः प्रजा रंजयन्ति (५५८)। न्याययुक्तं राजानं मातरं मन्यन्ते प्रजाः (५५९)। तादृशस्स राजा इह सुखं ततस्स्वर्ग माप्नोति (५६०)। अहिंसालक्षणो धर्मः (५६१)। स्वशरीरमपि परशरीरं मन्यते साधुः (५६२)। मांसभक्षणमयुक्तं सर्वेषाम् (५६३)। न संसारभयं ज्ञानवताम् (५६४)। विज्ञानदीपेन संसारभयं निवर्तते (५६५)। सर्वमनित्यं भवति (५६६)। कृमिशकृन्मूत्रभाजनं शरीरं पुण्यपापजन्महेतुः (५६७)। जन्ममरणादिषुदुःखमेव (५६८)। तपसा स्वर्गमाप्नोति (५६९)। क्षमायुक्ततस्य तपो विवर्धते (५७०)। तत्मात्सर्वेषां कार्यसिद्धिर्भवति (५७१)।

(इति चाणक्यसूत्राणि)

●●●

## उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान : इतिहास विषय की प्रकाशित पुस्तकें

| क्र.सं. | पुस्तक का नाम | लेखक का नाम | मूल्य |
|---|---|---|---|
| १. | मध्ययुगीन भारतीय समाज एवं संस्कृति | डॉ. झारखण्डे चौबे<br>डॉ. कन्हैयालाल श्रीवास्तव | रु. १५६.०० |
| २. | बौद्ध धर्म के विकास का इतिहास | डॉ. गोविन्दचन्द्र पाण्डेय | रु. ६५.०० |
| ३. | सिन्धु सभ्यता | डॉ. किरण कुमार थपल्याल<br>डॉ. संकटा प्रसाद शुक्ल | रु. ६०.०० |
| ४. | विश्व इतिहास | डॉ. रामप्रसाद त्रिपाठी | रु. ७५.०० |
| ५. | एशिया के सामाजिक और सांस्कृतिक इतिहास की रूपरेखा | डॉ. बुद्धप्रकाश | रु. १३.०० |
| ६. | भारतीय वास्तुकला का इतिहास | कृष्णदत्त वाजपेयी | रु. ५५.०० |
| ७. | क्रांतिकारी यूरोप तथा नेपोलियन का युग | डॉ. ईश्वरीप्रसाद | रु. ४४.०० |
| ८. | कन्नौज का इतिहास | पं. आनंदस्वरूप मिश्र | रु. १७५.०० |
| ९. | एशिया की विकासोन्मुख एकता | अनु. चन्द्रशेखर मिश्र<br>बलभद्रप्रसाद मिश्र | रु. १०.०० |
| १०. | सातवाहन और पश्चिमी क्षत्रपों का इतिहास और अभिलेख | मू. डॉ. वा.पि. मिराशी<br>अनु. डॉ. व्यंकटेश द्रविड़ | रु. ७७.०० |
| ११. | भारत का सांस्कृतिक इतिहास | डॉ. राजेन्द्र पाण्डेय | रु. ८०.०० |
| १२. | संयुक्त राज्य अमेरिका का इतिहास | डॉ. के.के. कौल | रु. ६०.०० |
| १३. | मध्य पूर्व में तेल राजनीति का इतिहास | डॉ. वी.पी. बहुगुणा | रु. १४५.०० |
| १४. | लेखन कला का इतिहास (दो खण्डों में) | ईश्वरचन्द्र राही | रु. १६४.०० |
| १५. | वेलेजली के अधीन भारत | मू.यू.पी.ई. राबर्ट्स<br>अनु उमाराव | रु. १५.०० |
| १६. | एशिया उद्भव एवं विकास | डॉ. के.के. कौल | रु. १०८.०० |
| १७. | उत्तर भारत का राजनीतिक इतिहास | डॉ. विशुद्धानन्द पाठक | रु. २००.०० |
| १८. | आधुनिक भारत का इतिहास | डॉ. जगन्नाथ प्रसाद मिश्र | रु. १४५.०० |


सम्पर्क सूत्र

निदेशक

**उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान**

राजर्षि पुरुषोत्तमदास टण्डन हिन्दी भवन

६, महात्मा गांधी मार्ग, हजरतगंज, लखनऊ